सरणिः। नन्व दृष्टा पूर्व मधिष्ठेयं । न कुत्राप्यधिष्ठाने दृष्टम्। इति। यत्र कुत्रापि संसारो नित्योयुक्त एव। यंदृष्ट्वै वाधिष्ठाने ब्रह्मणि चाधिष्ठेयोत्पत्तिर्भ्रान्तिरितिस्यात्। इति चेन्न। पूर्वं पूर्वं सृतेश्चरमे चरमे संसारे त्वधिष्ठेय कल्पना युक्ता। इति। ननु प्रथमा भ्रान्तिः कुतइति चेन्न। कालस्यानादिधाराप्रवाहस्य सद्भावा द्भ्रान्ति प्राथम्यं न युक्तम्। भ्रान्तेरनादि तयाधिष्ठेय कल्पना प्यनादिरेव। एवं सत्र मवदातं भवति। सर्वं मेतदग्रे स्थले स्थले पुनः पुनः स्फुटी भविष्यति। अस्यै वा द्वैतवादस्य

---

वस्तु पहले कहीं देखी है, उसी की किसी अधिष्ठान ( आश्रय ] में भ्रान्ति होती है. जो अधिष्ठेय पहिले कहीं भी नहीं देखा है वह किसी अधिष्ठान में नहीं दीखता है। जैसे किसीने चांदी देखी है तो उसको सीपी में चांदी की भ्रान्ति होगी, यदि चांदी देखी ही नही है तो उसको सीपी में चांदी की भ्रान्ति भी नहीं हो सक्ती। इसी प्रकार संसार कहीं भी नित्य अवश्य मानना पड़ेगा। जिसको देख कर हो ब्रह्म रूप अधिष्ठान में अधिष्ठेय संसार की उत्पत्ति रूप भ्रान्ति हो सक्तीह। इस शंका का समाधान यह है कि पहिले पहिले संसार का आगे आगे के संसार में अधिष्ठेय का कल्पना युक्त है। इस प्रकार वह शंका निर्मूल है। तब यह शंका हो सक्ती है कि प्रथम भ्रान्ति ही कैसे हुई। इसका समाधान यह है कि काल को अनादि धारा प्रवाह रूप होने से भ्रान्ति की भी प्रथमता या आदिता नहीं हो सक्ती। कोई भी मत सृष्टि प्रवाहके आदि काल का निश्चय नही कर सक्ता। इस लिये उस की भ्रान्ति भी सादि नहीं हो सक्ती। और भ्रान्ति के अनादि होनेसे अधिष्ठेय कल्पना भी अनादि है। इस प्रकार निर्दोष सिद्धान्त हो जाता है। यह सब आगे भी वारंवार स्पष्ट होगा। इस ही अद्वैत वाद के

प्रपञ्चभ्रान्ति पतितानां स्मृतिमसहमानानामगाध भवजलधौ निमज्जता मुद्धारिष्णुभिर्भक्ति तरिणीभिस्तारणीभिर्वाग्भिरवेदिर्वैष्णवाचार्य वर्य्यैः । द्वैत १ द्वैताद्वैत २ विशिष्टाद्वैत ३ शुद्धाद्वैत ४ मत चतुष्टयमधिकारि भेदादेव । तत्र प्रत्यक्ष भ्रममुग्धहृदयाना मुपदेशकृते जीवभेद एवावस्थापि मध्व,निम्बार्क रामानुज, विष्णुस्वाम्याचार्यवर्यैः । तत्र पूर्णप्रज्ञै र्मध्वाचार्यै, र्हरिप्रसक्तये भक्तिसंपत्तयेचमुक्तियोगः भक्ति पाके द्वैते लोभयद्भिरिव द्वैतमतमुपदिष्टम् । निम्बार्काचार्य्यै श्चोपदिष्टं द्वैताद्वैतमेव। द्वैतनिष्ठस्यापि भक्त्यांऽते ऽद्वैतमत्रैवाद्वैत श्रुतीनांवर्णयद्भि श्चाशय माश्रितं । श्रीरामा-

---

( सिद्धान्त रूप ) प्रपञ्च भ्रान्ति में गिरे हुए, स्मृति को न सहने वाले इसी से अथाह संसार समुद्र में डूबते हुओं ( अर्थात् भक्ति रहित शुष्क वेदान्तियों ) के उद्धार करने वाली भक्ति ही नौका है, और वही तारने वाली है. इन वचनों से वैष्णवाचार्यों ने द्वैत १ द्वैता द्वैत २ विशिष्टाद्वैत ३ शुद्धाद्वैत ४ ये चार मत अधिकार भेद से ही प्रकट किये हैं । वहां प्रत्यक्ष भ्रम से मोहित हृदय वाले पुरुषों के उपदेश के लिये जीव भेद की स्थापना की । वे चारों वैष्णवाचार्य क्रम से ये हैं । मध्वाचार्य, निम्बार्काचार्य, रामानुजाचार्य, श्री विष्णु स्वामी आचार्य इन में पूर्ण प्रज्ञ मध्वाचार्य ने भगवत्शरणा गति के लिये भक्ति के परिपाकावस्था में मुक्ति हो सक्ती है, इस हेतु द्वैत में मानो लोभ दिखाते हुए द्वैत का उपदेश किया है । निम्बार्काचार्य ने द्वैता द्वैत का उपदेश किया है। अर्थात् द्वैतनिष्ठ पुरुष को भी भक्ति से अंत में अद्वैत हो जाता है, और इसी अर्थ में अद्वैत श्रुतियों का आशय भी

नुजाचार्यवर्यैः विशिष्टेन चिज्जड़संघातेन लीला संपादितेन तदात्मकशरीरेण विशिष्टस्यहरेरद्वैतम् । उत्तमस्यापि चाद्वैत-निष्ठस्य भ्रमश्रुतीनां भ्रममात्रे पर्यवसानमेवदर्शयाद्भिश्च । श्रीविष्णुस्वाम्याचार्यैः शक्ति शक्तिमतोरभेदमाश्रयाद्भिर्लीला कल्पित शरीरात्मा हरिरेवजगज्जगदेवहरि र्हरितो जगतो नहि भिन्न तनुरितीदमेवोपादिष्टं शुद्धाद्वैत मुपदिशाद्भिरिति । येचदैशिकाः द्वैताभिमानिनः वैष्णव मार्गाववोधक श्रीमद्भाग-वते नाद्वैत वीथीति मन्यंते । ते धन्यं मन्याः । तत्रैव भागवते चतुर्थस्कंधे चापरत्रापि अद्वैतमार्ग प्रदर्शनात् । तथाहि चतुर्थस्कंधे अष्टाविंशतितमे ध्याये श्लोकाः ६२—६३—६४ एत-त्पर्यंतम् । अहंभवान्नचान्यस्त्वं त्वमेवाहं विचक्ष्वभोः । ननौ

---

वर्णन किया है । रामानुजाचार्य ने चित् अचित् समूह रूप, लीला से निमित, आत्म शरीर रूप, संसार का और ईश्वर का अद्वैतहै, इस विषय को प्रतिपादन करते हुए विशिष्टाद्वैत मत स्थापित किया है । और अद्वैत निष्ठ उत्तम अधिकारी को भ्रम प्रतिपादकश्रुतियों का भ्रम मात्र में ही पर्यवसान है, इस वात को दिखाया है । विष्णु स्वामी आचार्य ने शक्ति और शक्तिमान का अभेद है, इस विषय का आश्रय लेकर लीला परि गृहीत शरीर श्रीहरि ही जगत हैं, और जगत ही हरि है,जगत में और हरि में भेद नहीं है । इस आशय को प्रतिपादन करते हुए मायाका निरास करके शुद्धा द्वैत का उपदेश किया है । कोई कोइ द्वैताभिमानी आचार्य वैष्णव मार्ग के प्रकाश करने वाले श्रीमद्भागवत में अद्वैत मत को नहीं मानते हैं । वे धन्य हैं । वैसे तो श्रीमद्भागवत में अनेक स्थलों में अद्वैत मार्ग का प्रदर्शन है । परंतु चतुर्थ स्कंध, एकादशस्कंधमें तो स्पष्टही है ।

पश्यंति कत्रय च्छिद्रंजातु मनागपि ॥ यथा पुरुषआत्मानमेकमादर्शचक्षुषोः । द्विधाभूतमत्रेक्षेत तथैवान्तरमावयोः ॥ एवं स मानसो हंसो हंसेन प्रतिबोधितः । स्वस्थस्तद्व्यभिचारेणनष्टा माप पुनःस्मृतिम् । न चात्र प्रतीको पासना वद्वाक्यम् । सूर्यो यूपः यजमानः प्रस्तरः इति वा । न चान्यस्त्व त्त्रमेवाहमित्यन्योन्याभेद प्रतिपादनात् । प्रतीकोपचारयोस्तु सकृदेव प्रणयन वाक्यं सर्वत्र दृश्यते । अतश्चा । ' स आत्मा तत्त्वमसिश्वेतकेतो ' नव कृत्व श्चाभ्यासाः श्रूयन्ते ।

---

जैसे चतुर्थ स्कंध में २८ वें अध्याय में कहा है कि मैं ही तू हूं, तू अन्य नहीं है, तूही मैंहूं, ऐसा तू समझ, ज्ञानी लोग कभी भी हममें और तुझ में तनक भी भेद नहीं देखते हैं ॥ ६२ ॥ जैसे पुरुष एक ही अपने आत्मा शरीर को निर्मल दर्पण में निर्मल, बडा, स्थिर और तेजस्वी देखता है, तथा दूसरे की आंख में मैला, छोटा और निस्तेज देखता है, इस प्रकार एक ही चीज़ को दो प्रकार की देखता है । इसी प्रकार हमारा तेरा विद्या का किया सर्वज्ञत्वादि और अविद्या का किया अज्ञत्वादि भेद है । वास्तव में भेद नहीं है । ( यह ईश्वर का जीव को उपदेश है ) ६३ ॥ इस प्रकार वह मानसहंस ( जीव ) हंस ( ईश्वर ) ने समझाया तब स्वरूप में स्थित होकर ईश्वर के वियोग से नष्ट हुई स्मृति को अर्थात् मैं ब्रह्म हूं इस ज्ञान को फिर प्राप्त हुआ ॥ ३४ ॥ यहां प्रतीको पासना की तरह का वाक्य नहीं है ; अर्थात् यूप सूर्य्य है, या पत्थर यजमान है, इस प्रकार लक्षणा नहीं है । क्योंकि तूं अन्य नहीं है, तूही मैं हूं, इस प्रकार प्रत्यक्ष ही परस्पर अभेद का प्रतिपादन हैं । प्रतीक में या उपचार में तो एक ही समय एक ही वाक्य सर्वत्र दीखता है । इससे' स आत्मा तत्वमसि

ते चापि ममते अभेद प्रतिपादनेनैव कृतार्थाः स्यु रन्यथा पुनरुक्तय आपतेयुः । उपनिषद् व्यूहेन विरोधोऽपि संपद्येत । पुनरप्येकादश स्कंधे हंसावतारस्य भगवतो वाक्यं ' को भवानिति वः प्रश्नो वाचारंभो निरर्थकः' इत्यादिनापि व्यवहार दशायामेव द्वैतवीथी । तात्विकी तु द्वैतेतरैवेति शम् ॥

इति शिष्ट मतानुवाद प्रकरण भूमिका ।

---

श्वेतकेतो ऐसा नौवार वेद में सुना जाता है। मेरी समझ से ये नौवार का श्रवण, अभेद प्रतिपादन के लिये ही है, अन्यथा पुनरुक्ति दोष हो सक्ता है । और अन्य उपनिषदों से विरोध भी हो सकता है । इस के अतिरिक्त फिर एकादशस्कंध में भी हंसावतार भगवान् का सनकादिकों के प्रति वाक्य है कि तुमने जो मुझ से प्रश्न किया है कि तुम कौन हो यह वाग्विलास मात्र है और निरर्थक है । इत्यादि। प्रकरण बल से व्यवहार दशा में ही द्वैत मार्ग है, वास्तव में तो अद्वैत ही है । इति ।

यह शिष्ट जनो के मतों के अनुवाद प्रकरण की भूमिका समाप्त हुई ।



नत्वा जगद्गुरुं कृष्णं सच्चिदानन्दविग्रहम् एतद्ग्रन्थ प्रवेशाय भूमिकेयं विधीयते ॥ १ ॥ अनादि भवसन्तान निरूढं दुःख कारणम् । दुस्त्यजं शोक मोहादि के नोपायेन हीयताम् ॥ २ ॥ दुःखं स्वभाव तो द्वेष्यं सर्वेषां प्राणिनामिह । अतस्त त्साधनंत्याज्यं शोक मोहादिकं सदा ॥३॥ अथ साधन चतुष्टय सम्पन्नाधिकारिणां मोक्षसाधन भूतं तत्व विवेकप्रकारं ताव द्वक्ष्यामः । तस्यभावस्तत्वं तत्रस्यविवेकः तत्वविवेकः तत्तुसर्वनामा अतस्तत्पदेन ब्रह्म संलक्ष्यते । तत्त्वमस्यादिश्रुतेः ॐ तत्सदिति निर्देशो ब्रह्मणः

---

सच्चिदानन्द स्वरूप जगद्गुरु श्री कृष्ण को प्रणाम करके इस ग्रन्थ में प्रवेश करने के लिये यह भूमिका बनाई जाती है। 'योत्र-ह्माणं विदधाति पूर्वं यो वै वेदांश्च प्रहिणोति तस्मै' इत्यादि श्रुतियों में और'सपूर्वेषामपि गुरुः काले नानवच्छेदात्' इत्यादि सूत्रों में ईश्वर को सबों का गुरु प्रतिपादन किया है। इस लिये यहां श्री कृष्ण को जगद्गुरु कहा है॥ १ ॥ अनादि संसारपरम्परा में स्थित, समस्त दुःखों का कारण, और जो त्यागा नहीं जा सके, ऐसा शोक मोहादिक किस उपाय से नाश किया जाय ॥ २ ॥ इस संसार में 'दुःख तो सब प्राणियों को स्वभाव से ही अप्रिय है। इस लिये उस दुःख का साधन शोक मोहादिक सदा ही त्याग करना चाहिये ॥ ३ ॥ अब चार साधनों से युक्त जो अधिकारी हैं, उन को मोक्ष का कारण रूप तत्त्वविवेक का प्रकार हम वर्णन करते हैं। तत्त्ववि-वेक किस को कहते हैं, कि तत् पद करके ब्रह्म का ज्ञान होता है क्योंकि तत्त्वमस्यादि श्रुतियों में और ॐ तत्सदिति निर्देशो ब्रह्मणः

परमात्मन इत्यादि स्मृतेश्च तस्यब्रह्मणो विवेकः। प्रपञ्चात् पृथक्कृत्य विवेचनम्। आत्मानात्मवस्तु ज्ञानमिति यावत्। किं तावत्साधन चतुष्टयम्। नित्यानित्य वस्तु विवेकः।१। इहा मुत्र फल भोग विरागः। २। शमादि षट् सम्पत्तिः। ३। मुमुक्षुत्व ञ्चेति। ४। नित्यं वस्तु चैकं ब्रह्म। तद्व्यतिरिक्तं सर्वमनित्यम्। अयमेवनित्यानित्य वस्तु विवेकः १ इहा मुत्र फलेच्छा शून्य त्वमेवविरागः॥ २॥ शमोदमस्तपस्तितिक्षा श्रद्धा समाधानं चेति षट्सम्पत्तयः। दुर्दान्तस्यसंकल्पविकल्पकात्मकस्य मनसोनिग्रहः शमः १ चक्षुरादि वाह्येन्द्रियस्य स्वस्व विषयासक्तस्य शनैश्शनै स्तिरस्कारेण ब्रह्मणि

---

परमात्मन इत्यादि स्मृतियों में तत् शब्द ब्रह्म का वाचक है। उस ब्रह्म का विवेक अर्थात् इस प्रपञ्च संसार से पृथक करके जानना तत्त्व विवेक कहलाता है। अर्थात् आत्मा अनात्मा का ज्ञान तत्त्व-विवेक है। चार साधन कौन से हैं उनको वतलाते हैं। नित्य और अनित्य वस्तु का ज्ञान॥ १॥ इस लोक के और परलोक के फल भोगने में वैराग्य॥ २॥ शम आदिक छै सम्पत्तियों का होना॥ ३॥ और संसार से मोक्ष होने की इच्छा होना॥ ४॥ नित्य वस्तु एक ब्रह्म ही है उससे व्यतिरिक्त सब अनित्य ही है इस का ज्ञान होना ही नित्यानित्य वस्तु विवेक है॥ १॥ इस लोक के धन जन पुत्र कलत्र आदि का इच्छा और परलोक के विमानयान अमृतपान वहुसम्मान आदि की इच्छाओं का विलकुल न होना विराग कहाता है॥ २॥ शम दम तप तितिक्षा श्रद्धा और समाधान ये छै सम्पत्तियां हैं। दुर्दमनीय संकल्प विकल्पात्मक मन को रोकना शम कहलाता है॥१॥ चक्षुआदिक वाह्येन्द्रियों का जो अपने अपने

संस्थापनम् दमः २ स्वस्व धर्म्मानुष्ठानं सर्ववर्णानां तपः ३ शीतोष्ण सुख दुःखादि सहिष्णुता तितिक्षा ४ गुरुवेदान्त वाक्येषु विश्वासः श्रद्धा ५ चित्तस्यैकाग्रतानिर्विकल्पक त्वेनेतिसमाधानम् ६ मोक्षोमे कदा स्यादिति जीवस्य या उत्कटेच्छा सैव मुमुक्षा चेति साधन चतुष्टयम् । शमो दम स्तपः तितिक्षा श्रद्धा समाधानं विवेकः विरागः मुमुक्षुता चेति नवधोपलक्ष्यते । तत्रोत्कट विरागा द्विवेकः ततो मुमुक्षुता तत्साधनानि शमादि षट् सम्पत्तय इत्यादि । इति साधन चतुष्टय सम्पत्तिमन्तो हि मुमुक्षवस्तत्वविवेकस्याधि कारिणोभवन्ति । सच विचारः क इति जिज्ञासायाम् । आत्मा नित्यः तदन्यत् सर्वमनित्यम् । तत्राप्यात्मा कः

---

विषयों में फस रही हैं उन्हें धीरे धीरे विषयों से हटा कर ब्रह्म में स्थापन करना दम कहलाता है। सब वर्णों का अपने अपने धर्मका आचरण करना तप कहलाता है ॥ ३ ॥ सर्दी गर्मी सुख दुख आदिक के सहने को तितिक्षा कहते हैं ॥ ४ ॥ गुरुवाक्य वेदान्त वाक्यों में विश्वास होना अर्थात् ये सब सत्य हैं ऐसा जानना श्रद्धा कहलाती है ॥ ५ ॥ निर्विकल्पता करके चित्त की एकाग्रता होना समाधान कहलाता है ॥ ६ ॥ मेरी इस जन्म मरणरूप कष्ट से मोक्ष कब होगी इस जीव की उत्कट इच्छा को मुमुक्षा कहते हैं। ये चार साधन हुए। इस प्रकार शम दम तप तितिक्षा श्रद्धा समाधान विवेक विराग और मुमुक्षता ये नौ भेद होते हैं। इन में उत्कट विराग से विवेक होता है, उससे मुमुक्षता होती है, उसके साधन शमादिक छै सम्पत्तियां हैं। यह क्रम है। इस प्रकार चार साधन वाले, मुमुक्षु ही तत्त्वविवेक के अर्थात् तत्त्व के विचार करने के अधिकारी होते हैं। वह विचार क्या है कि आत्मा नित्य है उससे अतिरिक्त जो कुछ है वह

इति विचिकित्सायाम् । स्थूल सूक्ष्म कारण शरीरात् व्यतिरिक्तः, पञ्चकोशातीतः सन् अवस्था त्रय साक्षी सच्चिदानन्द स्वरूपो यस्तिष्ठति सआत्मा । अतति व्याप्नोति इति आत्मा व्यापकः सर्वत्र । अत्रेदमवधेयम् । पदार्थो द्विविधः । आत्मा अनात्मा चेति । तत्राप्यात्मा द्विविधः। ईश्वरो जीवश्च । पुनरेतौ जीवेश्वरावपि द्विविधौ शुद्धाशुद्ध भेदेन । अविद्योपाधिको जीवोऽशुद्धः । मायोपाधिनाचेश्वर श्शुद्धोपि चाशुद्धइव व्यवहार हेतुः । तथा जीवोपि अविद्या याः नानात्वान्नाना । ईश्वरस्तुमायायाश्चैकत्वादेकएव। एवंच मायाऽविद्योपाधिकावीश्वर जीवौ व्यवहारहेतू । अभेदेतु

---

सब अनित्य है, आत्मा क्या है कि स्थूल सूक्ष्म कारण शरीर से पृथक् पंच कोश से परे रहता हुआ भी ( अन्नमय, प्राणमय, मनोमय, विज्ञान मय, :आनन्दमय, ये पांच कोश हैं ) तीनअवस्थाओं का साक्षी ( जाग्रत् स्वप्न सुषुप्ति ये तीन अवस्थायें हैं ) सच्चिदानन्द स्वरुप जो स्थित है वह आत्मा है। जो सर्वत्र व्यापक है उस को आत्मा कहते हैं। यहां ऐसा समझना चाहिये कि पदार्थ दो प्रकार का है, एक आत्मा दूसरा अनात्मा। उस में भी आत्मा दो प्रकार का है, एक ईश्वर, दूसरा जीव, ये जीव, ईश्वर भी शुद्धाशुद्ध भेद करके दो प्रकार के हैं। अविद्या उपाधिवाला जीव अशुद्ध है, माया उपाधिवाला ईश्वर शुद्ध होता हुआ भी अशुद्ध सरीका व्यवहार का कारण है। ऐसे ही जीव अविद्या के नाना प्रकार होने से अनेक प्रकार का है, और ईश्वर तो माया के एक होने से एक ही है। इस प्रकार माया और अविद्या के उपाधि वाले ईश्वर और जीव व्यवहार के हेतु हैं। अभेद

ईश्वरो ब्रह्म । जीवःकूटस्थः । एतेन अभेदहेतू ब्रह्म कूटस्थौ । तथाचोक्तम् । 'कूटस्थो ब्रह्म जीवेशा वित्येवं चिच्चतुर्विधा । घटाकाश महाकाशौ जलाकाशाभ्रखेयथा' इत्यादि । भाष्येपि । अध्यासत्वेन जीवो वर्णित : । एव मात्म चतुष्टयं ब्रह्मैव । एव मनात्मापित्रिविधः । स्थूल सूक्ष्म कारण भेदात् । एतदेव शरीर त्रयं व्यवह्रियते । एवंचिज्जड़रूप वैलक्ष्य-

---

में ईश्वर ब्रह्म है, और जीव कूटस्थ है । इस से ब्रह्म और कूटस्थ अभेद के हेतु हैं । सो कहा है । कूटस्थ ब्रह्म, जीव और ईश्वर ये इस प्रकार चार प्रकार का चैतन्य है । जैसे घटाकाश महाकाश जलाकाश और अभ्राकाश, घड़े के भीतर जो पोल है उस को घटाकाश कहते हैं । येकूटस्थ के स्थान में समझना चाहिये । समस्त विश्व में व्यापक और समस्त विश्व को अपने अंतर्गत रखने वाला आकाश, महाकाश कहलाता है । ये ब्रह्म के स्थान में जानना चाहिये । जल में आकाश के प्रतिविम्ब पड़ने से जो आकाश का सा भान होता है वह जलाकाश कहाता है । ये जीव के स्थान में समझना चाहिये । वादलों के समूह में दीखने वाला अथवा वादल जितने अंश में रहते हैं वह अभ्राकाश कहाता है यह ईश्वर के स्थान में समझना चाहिये । जिस प्रकार एक ही आकाश उपाधिभेद से चार प्रकार का भिन्न दिखलाई पड़ता है, इसी प्रकार एक ही चैतन्य कूटस्थादि चार प्रकार का दिखलाई पड़ता है । इत्यादि । भाष्य में भी अध्यासत्व करके जीव का वर्णन किया है । इस प्रकार चारों प्रकार का आत्मा ब्रह्म ही है । इसी प्रकार अनात्मा भी तीन प्रकार का है । स्थूल सूक्ष्म और कारण भेद से । यही तीन प्रकार का शरीर कहलाता है । इस प्रकार चैतन्य और जड़ रूप से विलक्षण होने के कारण प्रकाश और अंधकार की तरह विरुद्ध

ण्यात् प्रकाशाप्रकाशयोरिव विरुद्ध स्वभावयोः स्वतोविभक्तयो श्चिज्जड़यो रविवेक एव वन्धकारणम् । विवेक एव मोक्ष-साधनम्। एतस्यैवा विवेकस्य प्रहाणाय प्रस्थान त्रयात्मका स्सर्वे वेदान्ता स्समारब्धाः । तेषां श्रवण मनन निदिध्यासनेऽधि-कारिभिर्मुमुक्षुभिर्भव प्रहाणाय यत्नोविधेयः । तथा च श्रुतिः ' आत्मावारे द्रष्टव्य श्श्रोतव्यो मन्तव्यो निदिध्यासितव्य-श्चेति ' ' तद्यथेह कर्मजितो लोकः क्षीयते एवामुत्र पुण्यजितो

---

स्वभाव वाले स्वतः ही भिन्न चैतन्य और जड़ का अविवेक ही बन्धन का कारण है । और विवेक ही मोक्ष का कारण है, इस प्रकार अविवेक के नाश करने के लिये प्रस्थानत्रयरूप सब वेदान्त प्रारम्भ हुआ है, (गीता उपनिषद् और ब्रह्मसूत्र ये तीन प्रस्थान माने हैं । किसी आचार्य ने श्री मद्भागवत को इन में सम्मिलित करके चार प्रस्थान माने हैं । किसी आचार्य ने श्री मद्भागवत एक ही प्रस्थान माना है) इन के श्रवण मनन निदिध्यासन में अधिकारी मुमुक्षुओं को संसार के नाश करने के लिये यत्न करना चाहिये । (गुरु के मुख से वेदान्त का श्रवण और सुने हुए का मनन अर्थात् विचार, विचार किये हुये का निदिध्यासन अर्थात् हृदय में दृढ़ता पूर्वक उस को जमाना) ऐसा ही श्रुति में कहा है । आत्मा देखना चाहिये सुनना चाहिये मनन करना चाहिये और निदिध्यासन करना चाहिये । दूसरी श्रुति कहती है कि जिस प्रकार यहां कर्म से सम्पादन किया लोक क्षय होता है इसी प्रकार परलोक में पुण्य से सम्पादन किया हुआ लोक क्षय होता है । (इस लोक में धन धरती राज्य पुत्र मित्र कलत्र आदि सब वस्तु कर्म से सम्पादन होती हैं । और फिर किसी काल में ये क्षय भी हो जाती हैं, इसी प्रकार परलोक में जो कुछ सुख मिलता है

लोकः क्षीयते इति च 'नान्यःपन्था विद्यतेऽयनाय' इति च । 'न कर्मणा न प्रजया धनेन त्यागेनैके अमृतत्व मानशु': इत्यपि । प्रज्ञानम्ब्रह्म १अहं ब्रह्मास्मि२तत्वमसि ३ अयमात्माब्रह्म ४ महावाक्य चतुष्टयम् । क्रमेण ऋक्यजुः सामाथर्वणां श्रुतयः । 'स आत्मा तत्वमसि श्वेतकेतो' इतिच छान्दोग्ये नवकृत्वोभ्यस्यते । एतेन न कर्मणा न ज्ञान कर्मसमुच्चयेन कैवल्यम् । किन्तु केवलेन ज्ञानेनैव । अथा कामयमानोऽकामो निष्काम आत्म काम आप्तकामः नतस्यप्राणा उत्क्रामन्ति ।

---

वह पुण्य से मिलता है। जिस प्रकार यहां कर्म से मिला हुआ सुख किसी दिन क्षय होजाता है, इसी प्रकार परलोक का सुख भी किसी दिन क्षय हो जाता है । अनन्त सुख वह भी नही है । इस लिये परलोक के सुख के लिये प्रयत्न करना भी उचित नहीं है । यह वैराग्य प्रतिपादक इस श्रुति का आशय है । एक श्रुति कहती है कि ज्ञान के विना मोक्ष के लिये दूसरा मार्ग नहीं है । एक श्रुति में कहा है कि कर्म से प्रजा से धन से मुक्ति नहीं प्राप्त हुई किन्तु त्याग से मुक्ति प्राप्त हुई । और प्रज्ञान ब्रह्म है ॥ १ ॥ मैं ब्रह्म हूं ॥ २ ॥ वह तू है ॥ ३ ॥ ये आत्मा ब्रह्म है ॥ ४ ॥ ये चार महावाक्य हैं जो क्रम से ऋग्वेद यजुर्वेद सामवेद अथर्ववेद में मिलते हैं। सो आत्मा है। वह तू है । हे श्वेतकेतो । ये छान्दोग्यमें नौवार कहा गया है । इन सबके विचार करने से निश्चय होता है कि केवल कर्म से या मिले हुए ज्ञान कर्म से भी मुक्ति नहीं होती, किन्तु केवल ज्ञान से ही मुक्ति होती है । विना कामना करने वाला ही अकाम होता है अकाम ही निष्काम है । आत्मा की कामना करने वाला आप्त काम है । ज्ञानी के

ब्रह्मैवसन् ब्रह्माप्येति । इतिवृहदारण्ये । एतेन साधन चतुष्टय साधनेनैवा कामस्य पूर्व मीमांसा गतार्थाभवाति । सकामस्य तु स्वर्गादि साधनेन । ब्रह्मादि स्थावर पर्य्यन्तं यत्सुखं तत्तुच्छ मित्यादि वैराग्य जन्य ज्ञान सम्पन्न मुमुक्षूणामेष विचारः । एक एवात्मा । स एव नित्यः । अन्यत्सर्वं प्रत्यक्षतोप्यानित्य मेव । अविनाशी वारे अयमात्मा इति श्रुतेः । अत्रेदमनुमान-मपि प्रमाणम् । आत्मस्वरूपन्नित्यम्, द्रष्टृत्वात, यन्ननित्यम्, तन्नद्रष्टृ, यथाघटादि । व्यतिरेकी हेतुः । तथा घटादि स्व-रूपमनित्यम्, दृश्यत्वात, घटवत् । यन्नानित्यम्, तन्नदृश्यम्, यथा आत्मस्वरूपम् । अयमपि व्यतिरेकी हेतुः । 'सदेव सौम्येदमग्र असीत' इति श्रुतेश्च । नित्य आत्मा । स्थूल सूक्ष्म

---

प्राण उत्क्रमण नहीं होते हैं । ब्रह्म होता हुआ ही ब्रह्म को प्राप्त होता है, यह वृहदारण्य में है । इससे अकाम पुरुष को तो साधन चतुष्टय के साधन करने से पूर्व मीमांसा (कर्म) फलितार्थ होती है, और सकाम पुरुष को स्वर्गादिक के साधन करने से फलितार्थ होती है । ब्रह्मादिस्थावर पर्यंत जो सुख है वह सब तुच्छ है, इत्यादि वैराग्य से उत्पन्न हुए ज्ञान युक्त मुमुक्षुओं का यह विचार है । एक ही आत्मा है वह नित्य है, और सब प्रत्यक्ष से भी अनित्य है । श्रुतिने भी कहा है यह आत्मा अविनाशी है । इत्यादि इस विषय में अनुमान भी प्रमाण है । आत्मा नित्य है । द्रष्टा होने से । जो नित्य नहीं है वह द्रष्टा भी नहीं है । जैसे घट आदिक । और घटादिक अनित्य हैं, दृश्य होने से । घट की तरह जो अनित्य नहीं है वह दृश्य भी नहीं है, जैसे आत्मा । ये दोनो व्यतिरेक में दृष्टान्त हैं । श्रुति में कहा है । हे सौम्य सत् ही ये पहिले हुआ था इत्यादि इस से भी आत्मा-

कारणतत्संघात भिन्नोऽहमात्मा सोयं विवेकः । नतुलोकाय तानां संघात इवाहम् इति । सुषुप्ति मूर्छादिषु प्रत्यक्षतो व्यभिचार दर्शनात् । अज्ञानतो जग ज्जातम् ज्ञाने परिसमाप्यते । जगतःकर्ता मदीयः संकल्प एव । अज्ञानमदीय संकल्पयोर्यदुपादानं तदेव सच्चिदानन्द स्वरूपं सूक्ष्मं ब्रह्म जगदुपादानम् । अयं विचारो विवेकः। पुनः पुनश्चाभ्यसनीयो ममुक्षुभिः इति । सूक्ष्मो ज्ञाता साक्षी अव्यय आत्मा यत्स ब्रह्म सएवाहम् इतिविवेकः । तत्व मस्यादि वाक्यैक्य ज्ञानात् एक मेवाद्वयं ब्रह्मेति श्रुतेश्च। देहो मांसमयो नात्मायुक्तः निरवयव त्वादिति विवेकः । एक एवात्मा, देह स्संघातः ।

---

नित्य सिद्ध होता है । स्थूल,सूक्ष्म, कारण, इनके समूह से भिन्न मैं आत्मा हूं । लोकायतों के मतकी तरह शरीर संघात ही आत्मा है सो मैं नहीं हूं यह विवेक है। क्योंकि यदि शरीर ही आत्मा होता तो सुषुप्ति-मूर्च्छादिक में चैतन्य का अभाव क्यों हो जाता। यह प्रत्यक्षमें ही लक्षण का व्यभिचार दीखता है। अज्ञान से जगत् उत्पन्न होता है। ज्ञान में समाप्त हो जाता है। जगत् का कर्ता मेरा संकल्प ही है । अज्ञान और मेरे संकल्प का जो उपादान है वही सच्चिदानन्द स्वरूप सूक्ष्मब्रह्म है और ब्रह्म ही जगत् का उपादान है । यह विचार विवेक कहलाता है । मुमुक्षुओं को इसी का वारम्बार अभ्यास करना चाहिये। सूक्ष्म ज्ञाता साक्षी अव्यय आत्मा जो सत् है वह ब्रह्म है । सो ही मैं हूं । यह विवेक है तत्त्वमस्यादिवाक्यों के ऐक्य ज्ञान से, और एक ही और अद्वय ब्रह्म है । इत्यादि श्रुतियों से। देह मांस मय है इससे आत्मा नहीहै, निरवयव होने से। आत्मा एक ही है, देह संघात है, अर्थात् कई चीज मिलकर बना है। देह नियम्य

अतोपि नदेह आत्मा। नियम्योदेहो नियामक आत्मा। नात्मादेह इति च विवेकः। ज्ञानमयः पुण्यमय आत्मा। अज्ञानमयोऽशुचिर्देहो नात्मा भवितुमर्हतिइति च विवेकः। आत्मा स्वप्रकाश पुरस्सरं पर प्रकाश को व्यापकत्वात्सर्वत्र। नाग्नि व त्प्रकाशकः अग्नेरव्यापक त्वात् नक्तञ्चान्ध्यदर्शनात्। सूर्यादे मणेरपिवा तद्वत्। यत्रदेशे तेजसासंयोगः सएवालोकवान् भवति। अयमात्मापरं ब्रह्म सर्वावभासकः सर्वत्रनित्य एक एव सएवाहमितिविवेकः। सपर्य्यगा च्छुक्रमकायमव्रण मस्नाविरं शुद्धमपाप विद्धम् कविर्मनीषी परिभूः स्वयम्भूर्याथातथ्यतोऽर्था न्व्यदधा च्छाश्वती भ्यः समाभ्यः। शरीरन्तु सव्रणं साकारं सकल्मषं साभासं शुद्धि वर्जितं न ब्रह्मेति सोयं विवेकः। एवं वहुविधैः स्वयमूह

---

है, आत्मा नियमन करने वाला है। आत्मा ज्ञानमय और पुण्यमय है। देह अज्ञानमय और अशुद्ध है। आत्मा स्वप्रकाश पूर्वक दूसरे का भी प्रकाशक है। सर्वत्र व्यापक होने से, परन्तु अग्निकीतरह से प्रकाशक नहीं है। क्योंकि अग्नि अव्यापक है, रात्रि में अंधेरा होने से यह सिद्ध है। इसी प्रकार सूर्यादिक और मणि आदिक भी जानना। जिस देश में तेज का सयोग होता है वहीं चांदना होता है। यह आत्मा पर ब्रह्म सबका प्रकाशक है। औरसर्वत्र है। और एकही है। वोही मैं हूं। यह विवेक है। सपर्य्यगात् इत्यादि श्रुतियों में ब्रह्म को अकाय और अव्रण इत्यादिक वर्णन किया है। शरीर तो व्रण सहित है, साकार है सकल्मष है, इत्यादिक होने से ब्रह्म नहीं है। यह विवेक है। इस प्रकार बहुत तरह से आप

नीयम्। शरीर त्रयभिन्न आत्मा कथन्न दृश्यते इति चेद्भवा दृशै र्दुर्दर्शमनात्मवादिभि रितिप्रतिवचनम्। अहं शुद्धाभिमानी एकोद्रष्टा आत्मा ममायंदेह इति प्रत्य भिज्ञानात्। संघातो दृश्यश्चदेहः कथं युक्त इतिविवेकः। तथा च श्रुतिः। यस्मात्परन्नापरमस्तिकिंचित् यस्मान्नाणीयो नापि ज्यायोस्तिकिंचित् वृक्षइव स्तब्धोदिवि तिष्ठत्येव संस्तेनेदंपूर्णंपुरुषेण सर्वम्। इति। पुरुष एवेदं सर्वमित्यपि। असङ्गोयं पुरुष इत्यपि बृहदारण्ये। अत्रस्थूलादि देहातिरिक्तात्मनि सर्वंकर्मकाण्डप्रतिपादिकाश्श्रुतयः प्रमाणम्। अतः कणादयस्सर्वेदार्शनिका देहातिरिक्त

---

ही आत्मा अनात्मा की पृथक्ता विचार लेनी चाहिये। शरीर त्रयभिन्न आत्मा क्यों नहीं दीखता है, इस का उत्तर यह है कि अनात्मवादी तुम सरीखों को नहीं दीख सक्ता है। संसार में दो चीज हैं, मैं और मेरा, मैं (अहम्) का अभिमानी आत्मा है। मैं हूं और मेरा ये देह है यह प्रत्यक्ष में ही सब को पृथक् पृथक् ज्ञान है, इस लिये संघात और दृश्य यह देह आत्मा कैसे हो सकता है। यह विवेक है। सो ही श्रुति में कहा है। 'जिससे कोई पर भी नहीं है और अपर भी नहीं है, जिस से कोई छोटा भी नहीं है और बड़ा भी नहीं है। जो वृक्ष की तरह से दृढ़, सब से ऊपर स्थित है, जिस पुरुष से यह सब संसार पूर्ण हो रहा है' 'यह सब भूत भविष्यत् संसार पुरुष ही है' 'यह पुरुष असंग है' इत्यादि। कर्म काण्ड प्रतिपादक श्रुति स्थूलादि देह अतिरिक्त आत्मा में प्रमाण हैं। इसी से कणादिक सब दार्शनिकों ने

मात्मानम्मन्यन्ते । एतेन देहात्म वादी लोकायतो निरस्तो बोद्धव्यः । तावत्सुखात्मकेदेहे कथमहंबुद्धिः, कथञ्च विश्वं प्रत्यक् प्रतीतिगोचरमपलपसि । नच श्रुतीनांश तानि सहस्राणि च घटम्पटयितुमीशते इतिचेच्छृणु । रज्ज्वज्ञानात् क्षणादेव यथा रज्जु स्सर्पिणीभवति तद्वद्विश्वा कारेणाचितिर्विश्वरूपाप्रतीयते इति, विवर्त इत्युच्यते । पूर्वा वस्था मपरि त्यज्यै वा वस्थांतर प्राप्तिरिति विवर्त लक्षणम्। श्री विद्यारण्य स्वामिनोक्तम् । अत्रनारम्भोपादानम् । नापि परिणामोपादानम् । ' यतो वा इमानि भूतानि जायन्ते येन

---

आत्मा को देहातिरिक्त माना है । इन सब कारणों से देह को आत्मा मानने वाले लोकायत के मत का निरास जानना चाहिये । इस में शंका होती है कि सभी प्राणी देह में ही अहम् बुद्धि मानते हैं । मैं सुखी हूं, मैं दुखी हूं, मैं काला हू, मैं गोरा हूं, यह सब देह को ही लेकर प्रवृत्ति होती है । फिर क्यों सर्व जनकी प्रतीति के विरुद्ध कहते हो । कदाचित् कहो कि श्रुतियों के प्रमाण से कहते हैं, तो एक श्रुति क्या हजारों श्रुतियांभी प्रत्यक्ष प्रतीति को अन्यथा नहीं कर सक्तीं, घड़े को वस्त्र नहीं बना सक्तीं । इस पूर्व पक्ष का समाधान यह है । जिस प्रकार रस्सी के न जानने से वही रस्सी तत्क्षण सर्प हो जाती है इसी प्रकार विश्व के आकार से चैतन्य विश्वरूप ही प्रतीत होता है, इसी को विवर्त्त कहते हैं । पहिली अवस्था को न छोड़ कर ही दूसरी अवस्था की प्राप्ति को विवर्त्त कहते हैं । ये श्री विद्यारण्य स्वामी का वचन है । और यहां न आरम्भउपादान है, न परिणाम उपादान है । यतो वा इमानि, इस श्रुति में विवर्त्त आरम्भ और परिणाम तीनों प्रकार के

जातानिजीवन्ति यत् प्रतियन्ति यमभिसम्विशन्ति चश्रुतौ विवर्तारम्भ परिणाम रूपाणि उपादानानि दर्शयन्ति केचित्। अस्तु तावत्। किन्तु ब्रह्मेतरन्न जगत उपादानम् इतिसर्वेषां मतम्। अतोहि व्याप्य व्यापकतामिथ्या। इदम्ब्रह्मेदंक्षत्र मिति प्रकृत्येदं सर्वं यदयमात्मा ब्रह्मेतिश्रुतिः। अतो वाह्या भ्यन्तर व्याप्य व्यापकताभावो मिथ्या। घटाकाशमहाकाशा· दिवत्। नेह नानास्तिकिंचन। मृत्यो स्समृत्यु माप्नोति य इह नाने व पश्यति। इति च। यतो वा इमानि इत्यादि वलेनापि

---

उपादान हैं, ऐसा कोई कोई आचार्य कहते हैं। अर्थात् सव प्रकार का उपादान कारण ब्रह्म ही है, यह उनका सिद्धान्त है। जो भी कुछ हो परन्तु ब्रह्म से अतिरिक्त और कुछ जगत् का उपादान नहीं है। ये सव का मत है। (जिस किसी वस्तु को लेकर कार्य की उत्पत्ति होती हो उस को उपादान कारण कहते हैं। जैसे घट का उपादान कारण मृत्तिका) इससे व्याप्य व्यापकता भी मिथ्या है। इदम् ब्रह्म इदम् क्षत्रम् इत्यादि श्रुतियोंमें सव को ब्रह्म ही कहा है। इससे भी वाह्य आभ्यन्तर और व्याप्य व्यापक भाव मिथ्या है। घटाकाश महाकाश की तरह। जैसा कि श्री मद्भागवत में लिखा है। नचान्तर्नवहिर्यस्य न पूर्वं नापि चापरम्। पूर्वा परम्वहिश्चान्त र्जगतो यो जगच्चयः। क्यों कि एक ही वस्तु व्याप्य और व्यापक दोनों नहीं हो सक्ती। श्रुतियों में कहा है कि यहां अनेक (नाना) वस्तु कुछ नहीं है। जो यहां (नाना) अनेक की तरह देखता है वह मृत्यु की भी मृत्यु को प्राप्त होता है, अर्थात् संसार से पार नहीं होता। ये सव श्रुतियां अनेकता का निषेध करती हैं। 'यतो वा इमानि, इत्यादि श्रुतियों के वल से भी एक ब्रह्म ही निर्णय होता है।

एकमेवब्रह्म। नैतस्मिन्नन्यावभासो युक्तः किन्तु मिथ्येति। सर्वं खल्विदं ब्रह्मेति च। नाम रूपात्मकंच। सुवर्णाज्जायमान सुवर्णमिव ब्रह्मणोजायमानम्ब्रह्मत्वं घटते। रज्वादिकामिव सर्पावभासम्। स्वाधिष्ठाना ज्ञानेन तत्तदाकारंविदधाति-रज्ज्वादिकम्। एवं ब्रह्माधिष्ठान ज्ञानात् प्रपंच शून्यम्ब्रह्मैवाभाति ज्ञानिनाम्। अज्ञानिनान्तु विश्वमेव। ज्ञातुर्यथा रज्जू रज्जुरेव। अज्ञातुस्तु रज्जुः पुनः पुनर्भुजङ्गीइवभवतितमासि। तथाचश्रुतिः यदाह्येवैष एतस्मिन्नुदरमप्यन्तरङ्कुरुते अथ तस्य भयम्भवति इति। अज्ञानात् द्वैतम्पश्यति। आत्मत्वेन

---

इसमें दूसरे का अवभास नहीं है। जो दीखता है वह मिथ्या है। नाम रूपात्मक जो कुछ है वह सब ब्रह्म ही है। सुवर्ण से बनी हुई वस्तु जैसे सुवर्ण ही होती है। इसी प्रकार ब्रह्म से उत्पन्न हुआ ब्रह्म ही है। जिस प्रकार रज्ज्वादिक सर्पादिक का अव भासक है। रज्ज्वादिक अपने अधिष्ठानके अज्ञान से उस उस आकार को धारण कर लेता है। रस्सी के ज्ञान हो जाने से सर्प का भान हट जाता है। और रस्सी ही रह जाती है। इसी प्रकार ज्ञानियों को ब्रह्माधिष्ठान के ज्ञान होने से प्रपञ्च हट जाता है ब्रह्म ही दीखने लग जाता है। और अज्ञानियों को विश्व:ही दीखता: है ब्रह्म नहीं दीखताहै जैसे जानने वाले को रज्जू रज्जू ही दीखती है। और अज्ञानी को अंधकार में रस्सी वारम्बार सापिन ही दीखाकरती है। (जबतक सापिन दीखती रहेगी तब तक भय कम्पादिक भी बने रहेंगे) इसी विषय में 'यदाह्येवैष,इत्यादिक श्रुति स्मृति प्रमाण हैं। इसके अतिरिक्त जाग्रत् स्वप्न और सुषुप्ति की आगे आगे के क्षण में वाधा होनेसे मिथ्या होना सब को अनभूत ही है।

ज्ञानान्न कोपीतरः कः कम्पश्येत्। इतिचश्रुतिः। 'यस्मिन्सर्वाणि भूतान्यात्मैवाभूद्विजानतस्तत्र कश्शोकः कोमोह एकत्व मनु पश्यतः' इतिश्रुतिः। भयन्द्वितीयाभि निवेशतस्स्यात् इति स्मृति रपिभागवतीतत्रानुकूला। यत्रद्वैतमिवपश्यति। यइहनानेव-पश्यति। अयमात्मा ब्रह्मेति बृहदारण्यम्। जाग्रत्स्वप्न सुषु-प्तीनामुत्तरोत्तरक्षणवाधात् मिथ्यात्वं बहुशोऽनुभूतम्। एवम्मू-र्छामरणादिष्वपिज्ञेयमलीकमेव। एवंलयेसर्वमलीकम्। अतो-वस्थात्रयद्रष्टृ ब्रह्मैव तत्सर्वत्रानुस्यूतमतः सत्यम्। कथमथ प्रतीतिरितिचेदित्थम्। यथा शून्येवेताल गन्धर्वशालासमूहाद्वि-चन्द्रत्वादीनि दृश्यंतेकदाचित्कैश्चित्। जलेतरंगाश्चान्यत्वेनगृह्य-न्ते ताम्ररजत मृत्सासु पृथक्पात्राणिगृह्यन्ते। एवंब्रह्मणैव

---

इसी प्रकार मूर्छा मरणादिक में भी मिथ्या जानना। और लय होने पर तो सब ही मिथ्या है, इस में कहना ही क्या। इससे जाग्रत् स्वप्न सुषुप्ति इन तीनों अवस्थाओं का दृष्टा ब्रह्म ही है। वह सर्वत्रपुव रहा है। अर्थात् जाग्रत् अवस्था होने पर स्वप्न सुषुप्ति नहीं रहती। स्वप्नावस्था होने पर जाग्रत् सुषुप्ति नहीं रहते। और सुषुप्ति अवस्था होने पर जाग्रत स्वप्न नहीं रहते परन्तु ब्रह्म सब अवस्थाओं में बराबर रहता है। इस लिये वही सत्य है। तब यह प्रपञ्च की प्रतीति कैसे हो रही है? इस का उत्तर यह है कि जैसे शून्य स्थान में भूत वेताल गंधर्व शालादिक कभी कभी किसी को दीखा करते हैं। और आंख में उंगली यातिनका लगाने से दो चन्द्रमा दीखतेहैं। जल में तरंग जलसे अलग प्रतीत होते हैं। मृत्तिकादिक के पात्र मृत्तिकादिक से पृथक् मालुम पड़ते हैं। इसी प्रकार अज्ञान बल से ब्रह्म के ही साथ रहता सहता

व्यवहरन्नापि पृथक् जानातिचाज्ञानवलेन। स्वरूपज्ञानादेवमरुमरीचकोदकवत्त्विदंविश्वंविलीयते क्षणादेव। एवंसततविचारेण जीवन्मुक्तोभवतियतमानोहिमुमुक्षुरित्येषापरमार्थता। यथाकाशे नीलिमा मरुमरीचिकासूदकंस्थाणौपुरुषः मृत्कनक शुक्तिकासु घटकुण्डलरजतानि प्रतीयन्ते। रज्जौ भुजङ्गभोगश्च। ज्ञानिनि न भुजङ्गीरज्जुः। अज्ञानिनोहि सैवभुजङ्गीरज्जुर्भयङ्करीभवति। एवं ज्ञानिनोनविश्वम्भयङ्करम्। अज्ञाननोहि तदेवविश्वम्भयङ्करम्। विश्वमपिचिन्मयमेवा त्मा नात्मविवेकायैव केवलम्विश्वविभागोहिश्रूयते दृश्यते च। रज्जुर्यथासर्पत्वेन। मृत् घटत्वेन तन्तुव्यूहः पटत्वेन कनकंकुण्डलत्वेन जलंतरङ्गत्वेन स्थाणुः पुरुषत्वेन तृणकाष्ठादि गृहत्वेन मरुतेजो जलत्वेन लोहः खड्गत्वेन। जले वृक्षोविपर्य्यासत्वेन शङ्खे पीतिमेव पोतादिनागच्छतोयथान्यत्रचञ्चलत्वम्। भ्राम्यतो

---

भी अज्ञानी पुरुष प्रपञ्च की पृथक् सत्ता जानता है। स्वरूप ज्ञान से मरीचिका के जल की तरह तत्क्षण ही विश्वलय हो जाता है। इस प्रकार निरन्तर विचार से यत्न करता हुआ मुमुक्षु जीवन्मुक्त हो जाता है। जैसे आकाश में लोला पन मरीचिका में जल इत्यादिक भ्रान्ति होती है। रज्जू में सर्प की भ्रान्ति होती है। ज्ञानी को रज्जू सापिन नहीं होती, किन्तु अज्ञानो को वही रज्जू डरावनी सापिन हो जाती है। इसी प्रकार ज्ञानी को विश्व भयंकर नहीं है। अज्ञानी को यही विश्व भयंकर है। विश्व भी चैतन्य मय ही है, किन्तु आत्मानात्म विवेक के लिये ही केवल विश्व विभाग देखा सुना जाता है। जैसे रज्जू सर्प रूप से, मृत्तिका घट रूप से, सुवर्ण कुंडल रूप से इत्यादि। देखा सुना जाता है। और जल में वृक्ष

भ्रमतिभूरिव। अग्नौमाणित्वमिव मणौवह्नित्वमिव अभ्रेधाव चन्द्रत्वमिव चन्द्रेद्विचन्द्रत्वमिव जलेशशिचञ्चलत्वमिव आत्मनिविश्वंनिश्चीयतेऽज्ञानिभिर्नित्यम्। हीयते ज्ञानिभिर नित्यमितितदेवविश्वम्। इति। तथाचोक्तम्। एवमात्मन्य विद्यातो देहाध्यासोहिवैवलात् एवमात्मपरिज्ञानाल्लीयतेचप- रात्मनि। आत्मानंसततंजानन् कालंनय महाद्युते प्रारब्धमखि- लम्भुञ्जन्नोद्वेगङ्कर्तु मर्हसि। इत्यादयः स्मृतयः। आत्मानं चेद्विजानीयादयमस्मीतिपुरुषःकिमर्थंकस्यकामाय शरीरमनुसंज्वरेत्। इति श्रुतिरप्यत्र। अतः प्रारब्धादि कर्मत्रयमपिन वाधते आत्मज्ञानवन्तम्। सुप्तोत्थितस्य स्वप्नगतं दुःखाद्यभावसंदर्शनात्। इत्थंप्रक्रिया॥

उलटा दीखता है, नाव से चलते हुए को तीरादिक चंचल दीखता है, घूमते हुए को पृथ्वी जैसे घूमती सी दीखती है, इत्यादि। इसी प्रकार से ही विश्व आत्मा में अज्ञानी को नित्य निश्चय होता है। और ज्ञानी को वही विश्व अनित्य और हेय निश्चय होता है। पूर्वाचार्यों ने कहा भी है। ऐसे ही आत्मा के विषें, वलपूर्वक अविद्या से देहाध्यास होता है। और इसी प्रकार आत्मा के परिज्ञान से आत्मा के विषे देहाध्यास लय हो जाताहै। हे तेजस्विन् आत्मा को सदा जानता हुआ समय को व्यतीत कर, और अपने समस्त प्रारब्ध को भोगता हुआ उद्वेग को मत कर इत्यादि स्मृतियां हैं। आत्मा को जो जान जाय कि मैं यह हूं तो किस लिये किस काम के लिये शरीर को (शोकादिक से) दुखावे, इत्यादि श्रुतियां हैं। इस से आत्मज्ञानी को प्रारब्ध संचित और क्रियमाण ये तीनों प्रकार का कर्म वाधा नहीं देता है। जैसे सोकर उठे हुए मनुष्य को सपने के

ज्ञानिनोहि प्रारब्धकर्मापिनवाधते । साञ्चितस्यतु प्र ध
कर्मान्तर्गतत्त्वमेव । भविष्य त्प्रारब्ध त्वात् । ज्ञानोदयेतुसर्वं
प्रविलीयते । स्वप्न साञ्चित सम्पाद्य मान द्रव्या दिवत्
प्रारब्धभुक्त भोग्यस्यापि दुःखादेरदर्शनात् । व्यवहारिक
जीवे ऽध्यस्तस्यापि जीवस्यै वाभावात् । 'नं तत्र रथानरथ
योगा न पन्थानः' इत्यादि श्रुति वलेन । यथाहि व्यवहारि
के जीवे ऽध्यस्तोहि स्वप्नगत जीवः । जाग्रतोहि तदभावात् ।
तत्कृतस्यतुसुतरामभावोभवितुमर्हति । तथैव कूटस्थे व्यव
हारिकोपि जीवो ध्यस्त एव । एवञ्च 'सुहृदः पुण्य कृत्या
दुर्हृदः पाप कृत्या गृह्णन्ति' । तथा च 'आत्मवित् संसारं
तीर्त्वा ब्रह्मानन्द इवा प्नोति' इत्याद्या श्श्रुतय श्चरितार्था

---

दुखादिक की वाधा नहीं होती । यहां इस प्रकार प्रक्रिया समझनी । ज्ञानी को प्रारब्ध कर्म वाधा नहीं करता है, और संचित कर्म तो प्रारब्ध कर्म के अंतरगत ही है । क्यों कि संचित कर्म ही आगे प्रारब्ध वनेगा । ज्ञान के उदय होने पर तो सब का लय होता ही है । जैसे सपने में संचित और सम्पाद्यमान द्रव्य जाग्रतअवस्था में लय होजाता है । प्रारब्ध के भुक्त भोग्य दुखादिक का भी ज्ञान नहीं होता । व्यावहारिक जीव में अध्यस्त जीव का ही अभाव है । न वहां रथ है, न रथ योग है, न मार्ग है, इत्यादि श्रुति के अनुसार जैसे व्यवहारिक जीव में स्वप्न गत जीव का अध्यास है, क्यों कि जाग्रत में उसका अभाव है । तव उसके किये हुए कर्मों का तो अभाव होना ही चाहिये । ऐसे ही कूटस्थ ब्रह्म में व्यावहारिक जीव का भी अध्यास है । इसी कारण ज्ञानियों का पुण्यकर्म मित्र ले लेतेहैं, और पाप कर्म शत्रु ले लेते हैं। आत्म वेत्तासंसार को तरके ब्रह्मानन्द को प्राप्त होता है । इत्या-

भवन्ति । 'भिद्यते हृदयग्रन्थि श्छिद्यन्ते सर्व संशयाः क्षीयन्ते चास्य कर्म्माणि तस्मिन्दृष्टे परात्परे' । अत्र क्षीयन्ते चास्य कर्म्माणीति बहुत्व दर्शनादेव कर्मत्रय नाशः । अन्यथासञ्चितस्यापि भविष्यत्प्रारब्धकर्मत्वाद्भोगेनैव क्षयात मुक्तिव्यवस्थोच्छेदापत्तिः । सिद्धान्तविरोधस्स्यात् । जीवन्मुक्तत्वं न घटेत । जनक वामदेव भरतादीनां जीवन्मुक्तत्व प्रतिपादिका श्श्रुतयोऽपिव्याकुप्येरन् । स्मृतयोपिश्रूयन्ते । वामदेवादयो मुक्ता मुक्ताश्च जनकादयः' इत्याद्याः । ना भुक्तंक्षीयते कर्म कल्प कोटि शतैरपि प्रारब्ध कर्मणाञ्चैव भोगादेवक्षयोभवेत् इत्याद्यास्तु शरीर पाता-

---

दिक श्रुति चरितार्थ होती हैं । उस परमात्मा के दीखते ही हृदय की गांठ खुल जाती हैं । सब सन्देह कट जाते हैं, कर्म क्षय हो जाते हैं । इस श्रुति में कर्माणि ये बहुवचन होने से ही संचित प्रारब्ध और क्रियमाण इन तीनों कर्मों का नाश निश्चय होता है, अन्यथा संचित का भी आगे प्रारब्ध होने से भोग से ही जो क्षय माना जाय तो मुक्ति की व्यवस्था ही मिट जाय । सिद्धान्त का विरोध हो जाय । जीवन्मुक्तता न बनसके । जनक वामदेव भरतादिकों को जीवन्मुक्त बताने वाली श्रुतियां कुपित हो जांय । स्मृति भी सुनीजाती हैं कि वामदेवादिक मुक्त हैं और जनकादिक मुक्त हैं इत्यादि । और यह जो कहा है कि कर्म बिना भोगे सैंकड़ो कल्प कोटि पर्य्यंत क्षय नही होता । प्रारब्ध कर्मों का भोग से ही क्षय होता है । इत्यादि । इनका तात्पर्य है कि ज्ञानियों का शरीर

भात्र बोधिका ज्ञानिनाम् । जनकादीनां दुःखवेगाभावाच्च । प्रारब्धम् नदुःखीकरोति नचसुखीभावयति प्राप्तात्मज्ञानम् । एवंच 'नसपुनरावर्त्तते' इत्याद्याश्श्रुतयः संलग्नास्युः । अन्यथा मुक्त्यभावेकथमनावर्त्तनं घटेत । पूर्वोक्तश्चायंविवेक इति । नकेवलम्ब्रह्मकारणम् । निष्क्रियत्वात् । जड़त्वान्नापिप्रकृतिः । ब्रह्मसहकारेण प्रकृतिःकारणम् । तथोक्तम् । चिदानन्दमय ब्रह्मप्रतिविम्बसमन्विता तमोरजस्सत्वमयी प्रकृतिर्द्विविधाचसा । तथाचश्रुतिः । 'सत्यानृतेमिथुनीकृत्यकरोति' चेति । घटादेर्मृत्पिण्डइव । तत्रजलस्थानीयंब्रह्म । पिण्डीकरणसामर्थ्यसाम्यात् । निमित्तोपादानंच । अज्ञानन्तुमृदिव । आवरकसाम-

---

पात्र तब तक नहीं होता है । जनकादिक को दुःख वेग नहीं था । आत्म ज्ञानी को प्रारब्ध न दुखी करता है, न सुखी करता है। इस प्रकार मुक्त जीव लौट कर नहीं आता, इत्यादिक श्रुतियां भी लग जाती हैं । अन्यथा मुक्ति न हो तो लौट कर न आना कैसे बन सकता है । पूर्वोक्त विवेक यही है । जगत् का केवल ब्रह्म भी कारण नहीं है, क्योंकि ब्रह्म निष्क्रिय है । केवल प्रकृति भी कारण नहीं है । क्योंकि प्रकृति जड़ है । किन्तु ब्रह्म के साथ साथ प्रकृति कारण है । सो ही कहा है । चिदानन्द मय ब्रह्म के प्रतिविम्ब से युक्त तमोगुण, रजोगुण, सत्वगुण वाली प्रकृति है, वह दो प्रकार की है । श्रुति भी है । सत्य और मिथ्या को मिला करके करता है । घटादिक को गीला मृत्तिका का पिन्ड जैसे । यहां जल के स्थान में ब्रह्म को समझना । पिन्डी करण समर्थ होने की समानता से । और निमित्तोपादान भी । और अज्ञान को मृत्तिका समझना । आवरण करने की सामर्थ्य की

र्थ्यसाम्यात्। सत्यब्रह्म। अनृतमज्ञानम्। एतेसत्यानृते मिथुनी कृत्यकरोति ब्रह्मेतिश्रुतेरर्थः। उक्त विवेक सम्पन्नो मुमुक्षुः पुनःपृच्छति। स्थूलशरीरंकिम्। पञ्चीकृतपञ्चमहाभूतैः कृतं सत्कर्मजन्यंसुखदुःखादिभोगानामायतनम्। अस्तिजायते वर्धते अपक्षीयते विपरिणमते विनश्यतीति षड्विकारसद्भावानुयोगि स्थूलंशरीरमुच्यते। सूक्ष्मशरीरंकिम्। पञ्चीकृतभूतैःकृतं सत्कर्म जन्यंसुखदुःखादि भोगसाधनम्। ज्ञानेन्द्रियाणिपञ्च कर्मेन्द्रियाणिपञ्च पञ्चप्राणाः मनश्चैकं बुद्धिश्चैका। इतिसप्तदश-कलाभिस्सहितंतिष्ठतियत् तत्सूक्ष्मशरीरम्। कारणशरीरंकिम्। अनिर्वाच्याऽनाद्यविद्या शरीरद्वयकारणमात्रं सत्स्वस्वरूपाज्ञानम् निर्विकल्पकरूप मवस्थात्रयेयदास्ते तत्कारणशरीरम्।

---

समानता से। सत् ब्रह्म है, अनृत ( मिथ्या ) अज्ञान है। ये ही सत्यानृत हैं। इन्हीं दौनों को मिला करके ब्रह्म करता है यह इस श्रुति का अर्थ है। इस प्रकार उक्त विवेक से युक्त मुमुक्षु फिर पूंछता है कि स्थूल शरीर क्या है? पंचीकृत पंचमहाभूतों से बना सत् कर्म से उत्पन्न सुख दुखादि भोगों का स्थान, उत्पन्न होता है, बढ़ता है, क्षय होताहै, बदलता है, और नाश होता है इन छै विकारों का आश्रय स्थूल शरीर कहलाता है। सूक्ष्म शरीर क्या है? पंचीकृत पंचमहाभूत का बना सत्कर्म जन्य सुख दुखादि भोग का साधन, पंच ज्ञानेन्द्रिय, पंच कर्मेन्द्रिय, पंच प्राण, एक मन, एक बुद्धि इन सत्रह कलाओं से युक्त जो स्थित है वह सूक्ष्म शरीर है। कारण शरीर क्या है? अनिर्वाच्य, अनादि, अविद्या, दौनों शरीरों का कारण अपने सत्स्वरूप का अज्ञान निर्विकल्पकरूप तीनों अवस्थाओं में जो स्थित

किमवस्था त्रयम्। जाग्रत्स्वप्न सुषुप्तयः। तत्र यत्रश्रोत्रादीन्द्रियै शब्दादिविषयान् विषयीकरोति जीवः सा जाग्रदवस्था। श्रोत्रादि ज्ञानेन्द्रियाश्रयस्थः स्थूल शरीराभिमानी आत्मा विश्व इत्युच्यते। यत्र जाग्रदवस्थायां यद्दृष्टंयच्छ्रुतं तत्तज्जनितवासनया यानिद्रा समये प्रपञ्चप्रतीतिः सास्वप्नावस्था। स्वप्नावस्थासूक्ष्मशरीराभिमानी आत्मा तैजस इत्युच्यते। सुखमहमस्वाप्सम् किंचिदपि न जाने। इति सुखेन निद्रानुभवः सुषुप्त्यवस्था। अत्रकारणशरीराभिमानी आत्मा प्राज्ञ इत्यभिधीयते। के पञ्चकोशाः। अन्नमयः प्राणमयः मनोमयः विज्ञानमयः आनन्दमयः। अन्नरसेनैवभूत्वा अन्नरसेनैवाभिवृद्धि म्प्राप्य अन्नरूपपृथिव्यां यस्मा द्विलीयतेतदन्नमयः

---

है वह कारण शरीर है। तीन अवस्था कौनसी हैं? जाग्रत् स्वप्न सुषुप्ति, उनमें श्रोत्रादिक इन्द्रियों से शब्दादि विषयों को जीव जब ग्रहण करता है वह जाग्रत् अवस्था होती है। श्रोत्रादिक ज्ञानेन्द्रियों के आश्रय में स्थित स्थूल शरीर का अभिमानी आत्मा विश्व संज्ञक होता है। जहां जाग्रदवस्था में जो कुछ देखा सुना है उससे उत्पन्न हुई वासना से निद्रा समय में जो प्रपंच की प्रतीति होती है वह स्वप्नावस्था है। स्वप्नावस्था में स्थित सूक्ष्म शरीर का अभिमानी आत्मा तैजस कहलाता है। सुख पूर्वक मैं सोया, कुछ नहीं जाना," इस प्रकार सुख से निद्रा का जो अनुभव है वह सुषुप्त्यवस्था है। यहां कारण शरीर का अभिमानी आत्मा प्राज्ञकहलाता है। पंचकोश कौन हैं? अन्नमय, प्राणमय, मनोमय, विज्ञानमय, और आनन्दमय ये पंच कोश हैं। अन्न-रस से ही उत्पन्न होता है, अन्नरससे ही बढ़ता है, अन्नरूप पृथ्वी में लय होता है, इससे स्थूल शरीर अन्नमय कोश है। पांच प्रकार के

कोशः स्थूलशरीरम्। प्राणाः पञ्चवायवः वागादीन्द्रिय पञ्चकं मिलित्वा । प्राणमयः कोशः। मनश्च ज्ञानेन्द्रिय पञ्चकं मिलित्वा भवति च मनोमयः कोशः। बुद्धिज्ञानेन्द्रिय पञ्चकं मिलित्वा भवति विज्ञानमयः कोशः। एवं कारण शरीरभूता ऽविद्यास्थंमलिनसत्वम् प्राज्ञनामात्मा । प्रियमोदामोदसृति सहितः आनन्दमयः कोशोभवति । एषु कोशेषु मदीयत्वे नाभ्यासो वन्धन कारणम्। तद्यथा एतत्कोश पञ्चकं मदीयं शरीरम् मदीयाः प्राणाः मदीयंमनो मदीया बुद्धि र्मदीयमज्ञान-मितिस्वेनैव जायते। आत्मा न भवितुमर्हति । यथाकटक कुण्डलादि मदीयत्वेन प्रतीयमान मात्मा नभवति। तथैव। आत्मा तु सच्चिदानन्द स्वरूपः । कालत्रयेतिष्ठतियः स सद्भवितु मर्हति। ज्ञानस्वरूपोहियः स चिद्भवितु मर्हति।

---

वायु पंच प्राण हैं। वे वाणी आदिक पांच इन्द्रियों से मिले हुए प्राणमय कोश हैं। मन, पांच ज्ञानेन्द्रियमिल करके मनोमय कोश होता है । बुद्धि और पांच ज्ञानेन्द्रिय मिल करके विज्ञानमय कोश होता है। इसी प्रकार कारण शरीर भूत अविद्या में स्थित मलिन सत्व, प्रिय मोद अमोद सृति सहित प्राज्ञनाम आत्मा आनन्द मय कोश होता है। इन कोषों में ये मेरे हैं ऐसा जो अभ्यास है वह वन्धनका कारण है। जैसे मेरा शरीर है, मेरे प्राण हैं, मेरा मन है, मेरी बुद्धि है, मेरा अज्ञान है, यह स्वतः ही उत्पन्न होता है। यह आत्मानहीं हो सक्ता। जैसे कुंडलादिक ममता-स्पद करके प्रतीय मान हैं, आत्मा नहीं है। ऐसे ही पंच कोश भी आत्मा नहीं है । आत्मा तो सच्चिदानन्द स्वरूप है । जो त्रिकाल में स्थित रहता है वह सत् है। जो ज्ञान स्वरूप है, वह चित् है। जो सुख स्वरूप

सुखस्वरूपोद्वय स्स आनन्दः इति युक्त आत्मा स उक्त स्वरूपः। पञ्च कोशादिस्तु जडादि गुणै र्व्याति रिच्यते। इतिविवेकः। अथचतुर्विंशतितत्वा न्युच्यन्ते। 'तस्माद्वा एतस्मा दात्मन आकाशस्सम्भूतः आकाशाद्वायु र्वायो रग्निः अग्ने रापः अद्भ्यः पृथिवी' अन्यत्रतु। ब्रह्मणः प्रकृतिः प्रकृते र्महत् महतोऽहङ्कारः अहङ्कारात् तन्मात्रा ततोप्याकाशादयः। इति। आकाशस्य सात्विकांशाच्छ्रोत्रम्। वायोस्सात्विकांशात् त्वगिन्द्रियम्। अग्नेःसात्विकांशाच्चक्षुः। जलसात्विकांशा द्रसना। पृथिवी सात्विकांशात् घ्राणेन्द्रियम्। उक्तपञ्चतत्वानां मिलितानामाकाशादीनां सात्विकांशात् अन्तः करणम्। तच्चतुर्विधम्। मनोबुद्धिरहङ्कार श्चित्तम्। पुनराकाश

---

है वह आनन्द है। इस लिये आत्मा को सच्चिदानन्द स्वरूप, कहना योग्य ही है। पंच कोशादिक तो अपने जड़ादि गुणों से आत्मा से पृथक् हो जाते हैं। यह विवेक है। अब चौवीस तत्व कहते हैं। उस आत्मासे आकाश, आकाशसे वायु, वायु से अग्नि, अग्नि से जल, जल से पृथ्वी, उत्पन्न हुए। ऐसा श्रुतिमें कहा है। एक जगह ऐसा कहा है कि ब्रह्म से प्रकृति, प्रकृति से महत्तत्व, महत्तत्व से अहंकार, अहंकार से तन्मात्रा, अर्थात् शब्दादिक विषय, और उनसे आकाशादिक उत्पन्न हुए। इत्यादि आकाश के सात्विक अंश से श्रोत्रइन्द्रिय वायु के सात्विक अंश से त्वगिन्द्रिय अग्नि के सात्विक अंश से चक्षु इन्द्रिय जल के सात्विक अंशसे रसना इन्द्रिय पृथ्वी के सात्विक अंश से घ्राणेन्द्रिय उत्पन्न हुए। मिले हुए उक्त आकाशादिक पांचों तत्वों के सात्विक अंश से अंतः करण उत्पन्न हुआ। वहचार प्रकार का है। मन बुद्धि अहंकार और चित्त।

राजसांशात वागिन्द्रियम् । वायुराजसांशात्पाणिः । अग्नि राजसांशात् पादेन्द्रियम् । जलस्य राजसांशा दुपस्थेन्द्रियम् पृथिवी राजसांशात् गुदेन्द्रियं । सम्भूतम् । पुनरेतेषां मिलितानां राजसांशात् प्राणपञ्चकं सम्भूतम् । एतेषां पुनर्मीलितानां तत्वानां पञ्चानां तामसांशात् पञ्चीकृतानि पञ्च भूतानि भवन्ति । तत्तु चैतेषां महाभूतानां तामसांशभूतमेकैकमर्धमर्धं त्रिभज्य । एकैकमर्धन्तु तूष्णीं व्यवस्थाप्य । अपरमपरमर्धन्तु चतुर्धाविभज्य । स्वार्धभिन्नेषुस्वभाग चतुष्टयं संयोज्य । पञ्चीकरणम्भवति । एतेभ्यः पञ्चीकृत महाभूतेभ्यः पञ्चभ्यः स्थूल शरीरंभवति । पिण्ड ब्रह्माण्डयोरैक्यम् । ब्रह्माण्डे च सम्भूते स्थूल शरीरादावभेदाभिमानी

---

फिर आकाश के राजसअंशसे वाणीन्द्रिय वायु के राजस अंश से पाणीन्द्रिय अग्नि के राजस अंश से चरणेन्द्रिय जल के राजस अंश से उपस्थेन्द्रिय और पृथ्वी के राजस अंश से गुदेन्द्रिय उत्पन्न हुए। फिर इन मिले हुए पांचों तत्वों के राजस अंश से पांच प्राण उत्पन्न हुए। फिर इन मिले हुए पांचों तत्वों के तामस अंश से पंचीकृत पंचमहाभूत उत्पन्न हुए । पंची करण का प्रकार यह है कि इन पांच तत्वों के प्रत्येक के तामस अंश को आधा आधा करके दो जगह स्थापन किया, उसमें से एक एक आधे आधे अंश के चार चार विभाग किये इन प्रत्येक चार विभाग को पृथक् रखे हुए आधे आधे विभागों में जोड़ दिया, इस प्रकार पंची करण होता है। इस प्रकार पंची कृत पंच तत्वों से स्थूल शरीर बनता है। पिण्ड ( स्थूल शरीर ) ब्रह्मांड का ऐक्य है । ब्रह्मांड के उत्पन्न होने पर स्थूल शरीरादिक में अभेद का अभिमानी जीव नाम वाला

जीव नामा प्रतिविम्वो भवति। सएव विराड् वा हिरण्य गर्भो वा ब्रह्मा वा नाम्ना सुप्रसिद्धोभवति। सएवान्तः करण भेदेन नानाभवति। अतोऽनेके जीवा इत्युच्यन्ते। अत एव एकजीववादोपि श्रूयते।हिरण्यगर्भ स्यैकत्वात्‘ कृत्वापरंजैव रूपं देहे प्राविशदीश्वरः’ इतिश्रुतेः। हिरण्यगर्भ एव प्रथमोजीव इत्यभिधीयते। स एव स्रष्टा।अविद्योपाधिर्जीवः नाना च इति सर्वे मन्यन्ते। सच जीवः मायोपाधिक मीश्वर मात्मनोभिन्नमभिमन्यते। अतः संसरति। यावद्भेदहष्टिः। तस्मात्। तत्त्वमस्यादिवाक्येषु अभेदानुसंधानं सर्वदा कार्य्यम्। तत्राभेदान्वयः। जीवेश्वरयोर्वैलक्षण्येपि स्थूल शरीराभिमानीत्वंपदवाच्यार्थः। उपाधि विनिर्मुक्त

---

प्रतिविम्व होताहै। वही विराट् हिरण्यगर्भ अथवा ब्रह्मा नाम करके प्रसिद्ध होता है। वही अतः करण भेद करके अनेक हो जाता है। इसी से जीव अनेक कहाते हैं। और इसी से जीव एक भी माना जाता है। क्यों कि हिरण्यगर्भ एक ही है। यही श्रुति में कहा है। जीव रूप करके ईश्वर ने देह में प्रवेश किया। हिरण्यगर्भ ही पहिला जीव कहाता है। वही रचने वाला है। जीव अविद्योपाधि है और अनेक है, ऐसा सव मानते हैं। वह जीव मायोपाधिक ईश्वर को अपने से भिन्न मानता है। इसी से संसार को प्राप्त होता है। जब तक भेद दृष्टि रहती है। इस से तत्त्व मस्यादि वाक्यों में अभेद का अनुसंधान सर्वदा करना चाहिये। अभेद का अन्वय इस प्रकार है। जीव और ईश्वर को विलक्षण होने पर भी स्थूल शरीर का अभिमानी त्वम् पद का वाच्यार्थ है। ( अर्थात् उसको त्वम् कहते हैं ) और उपाधि विनिर्मुक्त समाधि

समाधि सम्पन्न शुद्ध चैतन्यं त्वम्पदलक्ष्यार्थः । एवं सर्वज्ञत्वादिविशिष्ट ईश्वरस्तत्पद वाच्यार्थः । लक्ष्यार्थस्तु शुद्ध ब्रह्मेति चाभेदान्वयः । सोयंदेवदत्त इतिवत् । एवं त्रिपश्चाङ्ग योग उपदिष्टो हि मुक्तये । सचसप्तभूमिकः। आद्या चतुष्टयी सविकल्पान्तर्गता । अन्त्या त्रितयीतु निर्विकल्पान्तर्गता भवति । अयमेव योगो भगवत्पतञ्जलिनाप्युक्तः । 'यस्य देवे पराभक्ति र्यथा देवे तथा गुरौ तस्यैते कथिताह्यर्थाः प्रकाशन्ते महात्मनः' तथापातञ्जलसूत्रेषु द्वितीयपादे सप्त विंशति तमं सूत्रम् २७ तस्य सप्तधाप्रान्त

---

संयुक्त शुद्ध चैतन्य त्वंपदका लक्ष्यार्थ है । इसी प्रकार सर्वज्ञत्वादि विशिष्ट ईश्वर तत्पद का वाच्यार्थ है । और शुद्ध ब्रह्म तत् पद का लक्ष्यार्थ है । यही अभेदान्वय है । जो देव दत्त हमने काशी में देखा था वही यहहै इस समय इसकी डाढी मूंछ इत्यादिक विकृति हो गई है वह यदि इसमें से हटादी जाय तो काशी में देखे हुए देवदत्त में और इसमें कोई भेद नहीं रहता है, इस लिये यह देवदत्त वही है ऐसा निश्चय हो जाता है । इसी प्रकार शरीराभिमानी त्वंपद वाच्य जीव में से कल्पित उपाधि के दूर होने से शुद्ध चैतन्य जीव शुद्ध ब्रह्म रह जाता है । यही अभेदान्वय है ॥ इस प्रकार वेदान्त में मुक्ति के लिये, पंच दशांग ( जो कि आगे बताया जायगा ) योग का उपदेश है, उसमें सात-भूमिकाएं हैं । उनमें आदि की चार भूमिकायें सविकल्प के अतर्गत हैं। अंतकी तीन भूमिकायें निर्विकल्प के अंतर्गत हैं। यही योग भगवान् पतंजलि ने भी कहा है । जिसकी देवता में परम भक्ति है और जैसी देवता में परमभक्ति है वैसी ही गुरुमें भी है उसी महात्मा पुरुष को ये कहे हुए अर्थ प्रकाशित होते हैं । इसी श्रुति के अनुसार योग दर्शन के

भूमिप्रज्ञा । इति । तत्र वेदव्यासः । परिज्ञातं ज्ञेयं न पुन रस्य ज्ञेयमस्ति इतिप्रथमा प्रज्ञाभूमिः । क्षीणा हेतवो नपुन रस्य क्षेतव्यमास्ति इतिद्वितीया । साक्षात्कृत न्निरोधसमाधिनाहानमिति तृतीया । भावितो विवेक ख्यातिरूपो हानोपायः । इतिचतुर्थी । इत्येषा चतुष्टयी कार्य्यं विमुक्तिप्रज्ञा । चरमा त्रयी तुचित्तविमुक्ति प्रज्ञा । तत्रचाद्या । चरिताधिकारा बुद्धि रिति १। गुणाःगिरितटच्युता इव ग्रावाणो निरवस्थानाः स्वकारणे प्रत्याभिमुखाः सह तेनास्तं गच्छन्ति न चैषां विप्रलीनाना म्पुनरस्त्युत्पादः प्रयोजना भावात् इति द्वितीया । एतस्या मवस्थायां गुण प्रपञ्चातीत स्वरूपी स्वरूप मात्रं ज्योतिःकेवलः केवल पुरुष इति

---

द्वितीय पाद के २७ वें सूत्र के भाष्य में भगवान् वेद व्यास ने सप्तभूमिकाओं का लक्षण लिखा है,जानने के योग्य सब जान लिया अब कुछ बाकी नहीं है, ये पहिली प्रज्ञाभूमि है। सब कारण नष्ट हो गये अब कोई नष्ट करने योग्य बाकी नहीं है, यह दूसरी भूमिका है। निरोध समाधि से त्यागने योग्य का त्याग साक्षात् कर लिया, यह तीसरी भूमिका है। विवेक के ख्याति रूप त्यागने का उपाय कर लिया, ये चौथी भूमिका है। यह चार प्रकार की भूमिकायें कार्यविमुक्तिप्रज्ञा कही जाती हैं। अन्त की तीन भूमिकायें चित्तविमुक्तिप्रज्ञा कही जाती हैं । उनमें पहिली चरिताधिकार बुद्धि है। पर्वत से गिरते और बिना ठहरे हुए पत्थरों की तरह, सत्व रज तम गुण अपने कारण में सम्मुख हुए उस कारण के साथ अस्त हो जाते हैं। इन अस्त हुए अर्थात् लय हुए गुणों की फिर उत्पत्ति नहीं होती, प्रयोजन न रहने से, यह दूसरी भूमिका है। इस अवस्था

तृतीया । इत्येतां सप्तविधां सप्तभूमि प्रज्ञा मुत्पतस्यते पुरुषः पुरुष कुशल इत्याख्यायते । इति पातञ्जल योग सप्त-भूमिका । इयमन्यत्रापि रूपान्तरेण वेदान्त सिद्धान्त सार संग्रहे । अपरोक्षानु भूतौ च पञ्चदशाङ्ग योगः । एतेन सर्वकाले निग्रहणेन मनसः केवले ब्रह्मणि संस्थापन मित्येव सम्बोध्यते । अतोग्रे तदेवदर्श्यते । ज्ञान भूमि श्शुभे छाख्या प्रथमासमुदीरिता । विचारणा द्वितीयातु, तृतीया तनुमानिनी सत्वापत्तिश्चतुर्थी स्यात् ततः संसत्ति नामिका पदार्थ भावना षष्ठी सप्तमी तुर्य्यगा स्मृता । यमः१ नियमः२

---

में गुणों के प्रपंच से अतीत, स्वरूपमात्र केवल ज्योति, ऐसा केवल पुरुष रहता है, यह तीसरी भूमिका है । इन सात प्रकार की भूमिकाओं को पुरुषार्थ कुशल, पुरुष प्राप्त होता है ऐसा कहा जाता है । ये पातंजल योग की सात भूमिकायें हुईं । ये भूमिकायें और जगह भी रूपान्तर से कही हैं । जैसा कि वेदांत सिद्धांत सार संग्रह में और अपरोक्षानुभूति ग्रन्थ में हैं। इन वेदांत के ग्रंथों में योग १५ अंग वाला कहा है । इस का सारांश यह है कि सब समय निग्रह करके मनको केवल ब्रह्म में स्थापन करना । पतंजल योग में प्राणायाम से मनको स्थिर करना लिखा है, और वेदान्त चूडामणि में राजयोग से अर्थात् स्वतः मन को रोकना कहा है, यही बात अपरोक्षानुभूति ग्रन्थ में पंचदशाङ्गयोग से कही है । इससे आगे वही दिखाया जाता है । पातंजल योग में सात भूमिकायें हैं । वैसे ही वेदान्त सिद्धान्त महासंग्रह में सप्त भूमिकायें दूसरे प्रकार से लिखी हैं, उसमें लिखा है । शुभेच्छा नाम वाली ज्ञान भूमि पहिली है, विचारणा दूसरी है, तनुमानिनी तीसरी है । सत्वापत्ती चौथी है, संसत्ती पांचवीं है, पदार्थ भावना छठी हैं, तुर्यगा सातवीं हैं वेदान्त के अनुसार

त्यागः३ मौनम् ४ देशः५ कालः६ आसनम् ७ मूलवन्धः ८ देह साम्यम् ९ दृक्स्थितिः १० प्राणसंयमनम् ११ प्रत्याहारः १२ धारणा १३ आत्मध्यानम् १४ समाधिः १५ । सर्वंखलु इदं ब्रह्मेति बुध्वेन्द्रियग्राम संयमः यमः। इन्द्रियस्य सजातीय तिरस्कारेण विजातीयप्रवाहो नियमः। प्रपञ्च संसारस्य त्यागः त्यागः ।यतो वाचो निवर्तन्ते अप्राप्य मनसासह तन्मौनम्। यस्मिन् त्रिकाले विश्वं न विद्यते सदेशो विजनो ब्रह्मात्मकः देशः कलनात्सर्वे भूतानां काल अखण्डानन्द अद्वय एष एव कालः।सुखेन ब्रह्मचिन्तनं यत्र तदेव सुखासनमासनम् । सर्वमूलम्ब्रह्मयन्मूलंचित्तवन्धनम् मूलवन्धः सएव इति चिन्तनमेव मूलवन्धः। अङ्गानां समता परब्रह्मणि

---

पंद्रह अंग ये हैं। यम,नियम,त्याग, मौन,देश,काल,आसन, मूलवन्ध, शरीर समता,दृक्स्थिति,प्राणायाम, प्रत्याहार, धारणा, आत्मध्यान,और समाधि। यह सब निश्चय ब्रह्म ही है ऐसा समझ कर के इन्द्रियों को रोकना इस को यम कहते हैं। पाचों ज्ञानेन्द्रियों को विषयों से रोक कर ईश्वर की ओर लगाना नियम कहलाता है। प्रपञ्च संसार का त्याग, त्याग कहलाता है। जिस ब्रह्म को प्राप्त न होकर मन के साथ वाणी भी लौट आती है, इस अवस्था का नाम मौन है। जिस देश में त्रिकाल में भी विश्व नहीं है ऐसा निर्जन ब्रह्मात्मक देश, देश कहलाता है। सब प्राणियों को चलाने से काल वह अखंडानंद अद्वय है, इसी को काल कहते हैं। सुख पूर्वक ब्रह्म का चिंतन जहां हो वही जो सुखासन है, सो आसन कहलाता है। सब का मूल ब्रह्म है उसका मूल चित्तबंधन है, यही मूल बंध है। अर्थात् निरंतर चिंतन करना मूलबंध है। अंगों की

लीनता इति देहसाम्यम्।सर्वत्र ब्रह्मदृष्टि र्दृक्स्थितिः। चित्तादि सर्वभावेषु ब्रह्मभावना प्राणसंयमनम्। प्रपञ्चनिषेधो रेचकः। विषयेष्वात्मतांदृष्ट्वा मनसश्चिति मज्जनम्, प्रत्याहारस्स विज्ञेयो भ्यसनीयो मुहुर्मुहुरिति १ प्रत्याहारः।ब्रह्मैवास्मि इति पूरकःप्राणायामः।यत्र यत्र मनोयाति ब्रह्मणस्तत्र दर्शनम् मनसो धारणं यत्र स्वात्म धारणमुच्यते२इत्यात्मधारणा। ब्रह्मैवास्मीति सद्वृत्या निरालम्बतयास्थितिः ध्यानशब्देन विख्याता परमानन्द दायिनी ३।प्राणसंयम प्रत्याहारान्तर्गतौ रेचककुम्भकौ। निर्विकार तयावृत्त्या ब्रह्मा कार तया पुन र्वृत्तिविस्मरणं सम्यक् समाधि र्ज्ञान संज्ञकः४।इति। ब्रह्माकारवृत्तिस्थापनाय त्रिपञ्चाङ्ग योगो वेदान्ते। श्रोतव्यो मन्तव्यो निदिध्यासितव्य इति

---

समता अर्थात् पर ब्रह्म में लीनता शरीर साम्य है। सर्वत्र ब्रह्म दृष्टि होना दृक्स्थिति है। चित्तादि सर्व भावों में ब्रह्म भावना करना प्राण संयमन है। प्रपंच का निषेध रेचक है। विषयों में आत्मता को देख कर मन को चैतन्य में स्नान कराना प्रत्याहार कहलाता है। मैं ब्रह्म ही हूं ये पूरक प्राणायाम है। जहां जहां मन जाय वहां वहां ही ब्रह्म का दर्शन हो और जहां मन का धारण हो वह धारणा कहलाती है। मैं ब्रह्म ही हूं इस सद्वृत्ति कर के जो विना आश्रय के स्थिति है वह ध्यान शब्द करके कही जाती है। ये परमानंद के देने वाली है यही ध्यान है। प्राण संयम और प्रत्याहार इनके अतरगत रेचक और कुंभक हैं। निर्विकारिता वृत्ति से जो ब्रह्माकारता उत्पन्न हुई उससे जो फिर समस्त वृत्तियों का विस्मरण हुआ, यह ज्ञान नाम वाली समाधि है। इस ब्रह्मा कार वृत्ति के स्थापन के लिये वेदांत में त्रिपञ्चांग योग वर्णन किया है। यह सब श्रोतव्यो मंतव्यो निदिध्यासितव्यः इत्यादि

श्रुतेः श्रुति मूलइत्युच्यते । एतदेवाभिप्रेत्यान्यत्राप्युक्तं श्री मधुसूदन स्वामिना । निरुद्धे चेतसिपुरा सविकल्प समाधिना निर्विकल्प समाधिस्तु भवेदत्र त्रिभूमिक इति । व्युत्तिष्ठते स्वतस्त्वाद्ये द्वितीये पर वोधितः अन्ते व्युत्तिष्ठते नैव सदा भवति तन्मयः । क्लेशोधिकतरस्तेषा मव्यक्तासक्त चेत-सामितिभगवदुक्तेश्चायं श्रुति मूलः समाधिः । कर्मोपास्ति ज्ञानमिति चाध्यायषट्केन क्रमाद्दर्शितंगीतासु । तत्राद्य षट्केन त्वम्पदार्थो विशोधितः मध्यषट्केन तत्पदार्थो विशो-धितः अन्त्यषट्केच तयोरैक्यन्दर्शितम् ।कर्मनिष्ठा ज्ञाननि-ष्ठे प्रथमान्तयोर्वर्णिते अतिविरोधतस्तयो रैक्याभावात्

---

श्रुतियों के अनुसार है। इससे यह श्रुति मूल कहाता है। इसी अभिप्राय से श्री मधुसूदन सरस्वती ने भी एक जगह कहा है कि सविकल्प समा-धि से पहिले चित्त के रुकने पर तीन भूमिका वाली निर्विकल्प समाधि होती है उन में आदि की भूमिकामें तो ज्ञानी स्वयं उथित होता है और दूसरी भूमिका में दूसरे के बोध कराने से उत्थित होता है। और तीसरी भूमिका में उत्थित होता ही नहीं है। सदा तन्मय रहता है भगवद् गीता में भी यही कहा है। अव्यक्त में आसक्त चित्त वालों को अधिकतर क्लेश होता है। इससे यह समाधि श्रुति मूल है। गीता में छै छै अध्याय करके क्रम से कर्म उपासना और ज्ञान का वर्णन किया है। उनमें आदि की छै अध्यायों में त्वं पदार्थ का शोधन है। मध्य की छै अध्यायों में तत् पदार्थ का शोधन है। अंत की छै अध्यायों में उन दौनों का ऐक्य दिखाया है। कर्मनिष्ठा और ज्ञान-निष्ठा प्रथम और अंत की छै छै अध्यायों में वर्णन

भगवद्भक्तिनिष्ठा तूभयानुगा मध्यमे परिकीर्तिता। यतस्सर्वे विघ्नापनोदिनी। एवं सतत सविकल्प समाधिना पूर्वं पूर्वं भूमिंप्राप्योत्तरोत्तराम्भूमिं प्राप्स्यन्प्राप्स्यन्भगवद्भक्ति निष्ठयैव निर्विकल्प समाधि मुपलभेतान्यथा विघ्नवाहुल्यात्प्रच्यवेत्। इति विवेकः।अधिकरण विवेकः।विषयःसंशयःपूर्वपक्षःसिद्धान्तः संगतिः एतत्पञ्चकम्। ब्रह्मज्ञानं विषयः एतच्छास्त्रमारभ्य-मनारभ्यंवेति संशयः अध्ययनाविधेरदृष्टार्थं दृष्टार्थं-त्वाभ्यामनारभ्यमितिपूर्वपक्षः स्वाध्यायोऽध्येतव्य इति विधानेनारम्भणीय मिति सिद्धान्तः चिन्तां प्रकृतासिद्धयर्थां मुपोद्धातम्प्रचक्षते। अष्ट वर्षं ब्राह्मण मुपनयति, तमध्यापयीतेति

---

की है। क्योंकि उन दोनों का अति विरोध से ऐक्य का अभाव है। और भक्तिनिष्ठा तो दोनों के अनुकूल है। इस लिये वह मध्य में कही गई है। क्यों कि वह सब विघ्नों के दूर करने वाली हैं। इस प्रकार निरन्तर सविकल्प समाधि से पूर्वं पूर्व भूमि को प्राप्त होकर और उत्तरोत्तर भूमि को आगे आगे प्राप्त होता हुआ भगवद् भक्तिनिष्ठा से ही निर्विक-ल्प समाधि को प्राप्त होता है। अन्यथा विघ्न वाहुल्य से गिर जाने की संभावना है। यह विवेक है। अत्र अधिकरण का विचार करते हैं। विषय, संशय, पूर्वपक्ष, सिद्धान्त, संगति, ये पांच अधिकरण हैं। विषय ब्रह्मज्ञान है। इस शास्त्र का अध्ययन आरम्भ करना चाहिये या नहीं करना चाहिये, इस प्रकार की वृत्ति को संशय कहते हैं। अध्ययन विधि को अदृष्टार्थक और दृष्टार्थक दोनों होने से नहीं आरम्भ करना चाहिये, इस विचार को पूर्व पक्ष कहते हैं। स्वा-ध्याय अध्ययन करना ही चाहिये इस विधि शास्त्र से आरम्भ करना ही चाहिये, इस निश्चय को सिद्धान्त कहते हैं। प्रस्तुत विषय की

अध्यापनं नियोग विषयः। स्नातक पर्यन्तं सङ्गत्यधि करणम् उपनीय तु यः शिष्यं वेदमध्यापयेद् द्विज इतिमनुः। मार्गो द्विविधो लौकिको वैदिकश्च। तत्र लौकिकोहि दृष्ट फलकः अदृष्ट फलको हि वैदिकः। पुनार्द्विविधः सचवैदिकः। प्रवृत्ति जनको निवृत्ति जनकश्च। तत्र प्रवृत्ति जनक पथ-प्रयोजकाम्नाय वाक्य निवन्धिनी पूर्व मिमांसा द्वादशा-ध्यायी, । 'आम्नायस्य क्रियार्थत्वा दानर्थक्यमतदर्थाना मिति' जैमिनीय सूत्रात् मीमांसेति सुप्रसिद्धा। निवृतिमार्ग जनकाम्नायवाक्य निवन्धिनी चोत्तर मिमांसाभिधा वेदा-न्त इति गीयते सचप्रस्थान त्रयात्मकः। अतो मिमांसा

---

सिद्धि के लिये जो चिंता है उसको उपोद्घात कहते हैं। आठ वर्ष के ब्राह्मण का उपनयन करै, उस को पढ़ावे यह अध्यापन की आज्ञा का विषय है सो स्नातक पर्यन्त है, यह संगति है। उपनयन करके जो द्विज शिष्य को वेद पढ़ाता है। ये मनुने कहा है। मार्ग दो प्रकार का है लैकिक और वैदिक। लौकिक मार्ग दृष्ट फलक है अर्थात् जिसका फल दीखता है, और वैदिक मार्ग अदृष्ट फलक है, जिसका फल प्रत्यक्ष में नहीं दीखता हैं। वह वैदिक मार्ग दो प्रकार का है, प्रवृत्तिजनक और निवृत्तिजनक प्रवृत्तिजनक मार्ग के वताने वाले वेद वाक्यों के संग्रह करने वाली १२ अध्याय की पूर्व मीमांसा है। और जैमिनि इस के कर्ता हैं, उनका सिद्धान्त है कि वेद कर्म कांड के ही लिये है। जिस मंत्र का कर्म प्रतिपादक अर्थ न हो वह व्यर्थ है। यह ग्रन्थ मीमांसा नाम करके प्रसिद्ध है। निवृत्तिजनक मार्ग के वताने वाले वेद वाक्यों के संग्रह करने वाली उत्तर मीमांसा है। जिसको वेदान्त कहते हैं। वह

नाम्ना प्रवृत्ति निवृत्ति जनके द्वेशास्त्रे। कणादाक्षपादयो स्तर्कशास्त्रं तु तर्कावष्टम्भेन पूर्वो त्तरमीमांसयोरेवान्त र्गते भवतः। तथा सांख्यं द्विविधं। सेश्वर निरीश्वर भेदेन। सेश्वर सांख्यं योग शास्त्रं पातञ्जलन्नाम। निरीश्वर सांख्यं कापिलं सुप्रसिद्धम्। एते चापि सविकल्प निर्विकल्प समाधि सप्त भूमिका प्रदर्शनेन, तथा शुद्ध तत्वनिर्णयेनत्र पुनः पूर्वोत्तरमीमांसयो रेवैवान्त र्गते भवतः। एतेन प्रवृति निवृतिजनकंशास्त्र मधिकारिभेदेन द्विविधमेवायातम्। तत्र तत्र नास्तिकादि क्रमेण वहुविधंच शास्त्र जालंविस्तीर्णं मंत्र हेयो पादेयतातीवदुर्लभेति समीक्ष्यै

---

प्रस्थानत्रय रूप है। इससे सिद्ध हुआ कि मीमांसा नाम करके प्रवृत्ति निवृत्तिजनक दो शास्त्र हैं। कणाद और अक्षपाद के तर्क शास्त्र,तर्क के अनुरोध से पूर्व मीमांसा और उत्तर मीमांसा के ही अंतरगत हैं। इसी प्रकार सेश्वर और निरीश्वर भेद करके सांख्य शास्त्र भी दो प्रकार का है। सेश्वर सांख्य योग शास्त्र है, जिसको पातञ्जल कहते हैं। निरीश्वर सांख्य कपिलदेव का प्रसिद्ध है। ये दौनों ही सांख्य सविकल्प, निर्विकल्प समाधि और सप्तभूमिका के प्रदर्शन करके तथा शुद्धतत्व के निर्णय करके पूर्व मीमांसा और उत्तर मीमांसा के ही अन्तरगत हैं। इस प्रकार अधिकार भेद करके प्रवृत्ति जनक दो प्रकार के ही शास्त्र होते हैं। इसके अतिरिक्त नास्तिकादिक क्रम करके शास्त्र जाल बहुत प्रकार का विस्तीर्ण हो रहा है इसमें त्याज्य औरग्राह्य का निश्चय करना अत्यन्त दुर्लभ है। इसको देखकर ही अब कुछ विचार किया जाता है। लोकायत प्रत्यक्ष प्रमाण मानते हैं।

वेदानीं मीमांस्यते । तत्रप्रत्यक्ष प्रमाण मिति लोकायताः बौद्धाश्च प्रत्यक्षानुमाने । जैनास्तु प्रत्यक्षानुमानार्हतवाक्यानिचेति । अन्ये प्रत्यक्षानुमानोपमानशब्दाः प्रमाणानि इति । प्रत्यक्षानुमानागमाः प्रमाणानि इति चापरे । प्रत्यक्षानुमानोपमान शब्दार्थापत्त्यनुपलब्धयःप्रमाणानि इति वेदान्तिनः तत्रतत्रोक्त प्रमाणैर्ब्रह्मैवाव बोधयन्ति निश्श्रेयसवीथीपथिकाः । निवृत्तेरेवोत्कर्षत्वात् । 'अथाकामयमानः' तद्यथेहकर्मजितो लोकः' 'नान्यः पन्था विद्यतेऽयनाय' इत्यादिश्रुतिभ्यः । तावत्प्रत्यक्षप्रयोजकम् । प्रमाण चैतन्य प्रमेयचैतन्ययोरभेद एव । अन्तः करणा वच्छिन्नोहिचेतनः प्रमातृ चेतनः । अन्तः करण वृत्त्य वाच्छिन्न चेतनो हि प्रमेय चेतनः । चक्षुरादीन्द्रिय द्वारा तैजसमन्तः करणं विषया कारेण परिणमते सैव वृत्ति रुच्यते । यथा तडागो

---

बौद्ध प्रत्यक्ष अनुमान प्रमाण मानते हैं, जैन प्रत्यक्ष अनुमान और अर्हत वा क्यों को प्रमाण मानते हैं कोई प्रत्यक्ष अनुमान उपमान शब्द प्रमाण मानते हैं ।। कोई प्रत्यक्ष अनुमान और शब्द प्रमाण मानते हैं । वेदान्ती प्रत्यक्ष अनुमान उपमान शब्द अर्थापत्ति अनुपलब्धि प्रमाण मानते हैं । कल्याण मार्ग में चलने वाले ये इन उक्त छै प्रमाणों से ब्रह्म का ही बोध कराते हैं । निवृत्ति मार्ग के ही उत्कर्ष होने से ।'अथाकामय मानः, 'तद्यथेह कर्मजितो लोकः' ,नान्यः पन्थाविद्यतेऽय नाय इत्यादि श्रुतियों का यही तात्पर्य है । प्रमाण चैतन्य और प्रमेय चैतन्य का अभेद है । अन्तःकरणा वच्छिन्न जो चेतन है वह प्रमातृ चेतन है, और अंतकरण वृत्त्य वच्छिन्न जो चेतन है वह प्रमेय चेतन है । चक्षुआदिक

दकम् कुल्यादि द्वारा क्षेत्रादिकं सम्पद्यते तत् तदा कारेण परिणमते। तथाच प्रमातृ प्रमाण प्रमेय भेदेन त्रिविधमेवचै-तन्यं प्रत्यक्षत्वेन सिद्धम्। इन्द्रिय जन्यज्ञानस्य प्रत्यक्ष-त्वात्। प्रमाकरणं प्रमाणम्। प्रमा ज्ञानम्। तच्च प्रमाण जन्यम्। तत्तु अनधिगताऽबाधितार्थ विषयकम्। स्मृति व्यावृत्तञ्चेति। एवमनुमितिकरणमनुमानम्। अनुमिति ज्ञानंप्रमा। अनुमानन्तु व्याप्ति ज्ञानात्। व्याप्तिश्चाशेष साधना श्रया श्रित साध्य समानाधिकरण रूपा व्यभिचारि-णी भूयोऽवयव सहचारधर्म्मिणीचेति। तच्च स्वार्थपरार्थ भेदेनद्विविधम्। तत्राद्ये प्रतिज्ञा हेतूदाहरणैरेवानुमानम्। द्विती-

---

इन्द्रियों द्वारा जो तैजस अन्तः करण विषय रूप से परिणत होता है वही वृत्ति कहलाता है। जैसे बंदवाखाद का जल नाली के द्वारा क्षेत्रादिक को प्राप्त होता है और वह फिर उसी आकार में परिणत हो जाता है। इस प्रकार प्रमाता, प्रमाण, और प्रमेय भेद करके त्रिविध ही चैतन्य प्रत्यक्ष से सिद्ध है। इन्द्रिय जन्य ज्ञान को ही प्रत्यक्ष कहते हैं। प्रमा के करण को प्रमाण कहते हैं, प्रमा नाम ज्ञान का है वह प्रमाण से उत्पन्न होता है। वह प्रमाण अनधिगत अबाधितार्थ विषयक है ( अर्थात् नहीं जाने हुए यथार्थ विषय का जताने वाला है ) इस से स्मृति रूप ज्ञान से वह ज्ञान भिन्न है। ( अर्थात् वह प्रमाण स्मृति से व्यावृत्त है ) इसी प्रकार अनुमिति का करण अनुमान है। अनुमिति ज्ञान प्रमा है। अनुमान व्याप्ति ज्ञान से होता है। वह व्याप्ति समस्त साधन के आश्रय से आश्रित साध्य स-मानाधिकरण रूप अव्यभिचारणी और बहुत अवयव सहचार धर्मणी होता है। वह अनुमान स्वार्थ और परार्थ भेद करके दो प्रकार

येतुत्रोपनयन निगमनोप युक्तै रेव। तथाच। न्यायसूत्रम्। 'प्रतिज्ञाहेतू दाहरणो पनयन निगमनानि'। एतेनानुमाने नापेत्रह्मैवैकम्। तथाहि ब्रह्मभिन्नंनिखिलमनित्यम्। ब्रह्म-भिन्नत्वात्। यदेवं तदेवं यथा शुक्तिरूप्यम्। यस्मादेवं निखिलं प्रपञ्चम्। तस्मात्तथा। एव मुपमानागमादयो हिसर्वे ब्रह्मण्येवा वसिताः सन्तीति तत्र तत्र विविच्य दर्श-यिष्यामः। वस्तुतस्तु। 'ननिरोधो न चोत्पत्तिर्न वन्धो नच साधकः। नमुमुक्षुर्नैवै मोक्ष इत्येषा परमार्थता' इति श्रुतेः। एवंशुद्धोहं मुक्तोह मिति ज्ञानम् जीवन्मुक्त ज्ञानमभिहि-तम्। प्रलयस्तु। उत्पाति व्युत्क्रमेण अभिहितः। पृथ्व्यप्सु चापोहितेजसि तेजोवायौ वायुराकाशे आकाशस्तन्मात्रासु

---

का है। स्वार्थ अनुमान में प्रतिज्ञा हेतु और उदाहरण से सिद्धि होती है। और परार्थ अनुमान में प्रतिज्ञा हेतु उदाहरण उपनयन और निगमन इन पांचों से सिद्धि होनी है। जैसा कि न्याय सूत्र है। (प्रतिज्ञा हेतू दाहरणो पनयन निगमनानि) इस कारण अनुमान से भी एक ब्रह्म ही है। जैसे, ब्रह्म से भिन्न समस्त अनित्य है, ब्रह्मभिन्न होने से। जो ऐसा है वह ऐसा ही है, जैसे सीपी चांदी। जिस से ऐसा समस्त प्रपंच है, इस से अनित्य ही है। इस प्रकार उपमान आगमादिक सब ही ब्रह्म में ही पर्यवसान होते हैं। यह सब आगे आगे के स्थलों में विवेक करके दिखावेंगे। वास्तव में तो जो श्रुति ने कहा है वही ठीक है कि न निरोध है, न उत्पत्ति है, न वन्धन है न साधक है, न मुमुक्षु है, न मोक्ष है य ही परमार्थ है। इस प्रकार मैं शुद्ध हूं मुक्त हूं इस तरह का ज्ञान जो है वह जीवन् मुक्त ज्ञान कहलाता है। और उत्पत्ति के उल्टे क्रम से प्रलय होता है। जैसे पृथ्वी जल में लय होता है, जल तेज

तन्मात्रामहति महदहंकारे अहंप्रकृतौ प्रकृतिः पुरुष एवमिति । शास्त्रन्तुद्विविधमेव । योगः सांख्यञ्च । कर्मयोगः योगः । ज्ञानयोगः सांख्यम् । इदमेव भगवतोक्तम् । ' ज्ञानयोगे न सांख्यानां कर्मयोगेन योगिनाम्,, इति । कर्मयोगान्तर्गता पूर्वं मीमांसा । उत्तरमीमांसातु ज्ञानयोगान्तर्गता भवति, भगवन्नये । सांख्यप्रणेतायः प्रसिद्धः कपिलस्सतु निरीश्वर वादिनः कपिलाद्भिन्नएव।कपिलावतारो भागवते भगवद्गीता-सुचप्रसिद्धः । अद्वैतवादी सेश्वरश्च । एवञ्च कर्मज्ञानयोगौ-पूर्वमीमांसोत्तर मीमांसे । अनयो रेवान्तर्गतौ काणादाक्ष पादौ तत्वतर्क निर्णयाभ्याम् । तत्रैतेषांमतं संक्षिप्तं भूमिकासु । तथाग्रे विशेषतोहि मतवाद निरास क्रमेण सम्प्रदर्श-

---

में, तेज पवन में, पवन आकाश में, आकाश तन्मात्राओं में, तन्मात्रा अहंकार में, अहंकार महत्तत्व में, महत्तत्व प्रकृति में प्रकृति पुरुष में लीन होती है। शास्त्र दो ही प्रकार का है। योग और सांख्य, कर्म योग को योग कहते हैं। और ज्ञान योग को सांख्य कहते हैं। यही भगवान् ने गीता में कहा है। पूर्व मीमांसा कर्म योग के अन्तरगत होती है। और उत्तर मीमांसा ज्ञान योग के अन्तरगत होती है। सांख्य के प्रणेता जो प्रसिद्ध कपिल हैं वह निरीश्वर वादी कपिल से भिन्न हैं। कपिलावतार भागवत में और भगवद्गीता में प्रसिद्ध है। वह कपिल अद्वैत वादी और सेश्वर वादी हैं। इस प्रकार पूर्व मीमांसा और उत्तर-मीमांसा कर्म योग और ज्ञान योग हैं। और इन्हीं के अन्तरगत तत्व और तर्क के निर्णय से कणाद और अक्षपाद के तर्क शास्त्र हैं। और इनका मत भूमिकामें सक्षेप से वर्णन किया है। आगे भी मत

यामो यथा पूर्वाचार्यैः प्रदर्शितम् । एवमन्यषां नास्तिकादीनांच निरासप्रकारं प्रकाशयामः। तत्रादौतावत् सिद्धान्त भूमिःततःपूर्वमीमांसाधिकरणसंक्षेपःवाक्य विशेषेण त्रयोदश विध वाक्यानि उपनिषद्शब्दार्थः शास्त्र समुच्चयः मतसमुच्चयः शास्त्रविशेषनिरासः नास्तिकनिरास एवं भूमिकाग्रंथारम्भः समासिश्च। तत्र विधिःअर्थवादःमन्त्रःस्मृतिःनामधेयमितिपञ्च विधम्। तत्रोपानिषादिति विद्योच्यते । तत्सेविनां जन्म ज़रादि निशातनात् तदवसादनाद्वा ब्रह्मण उपगमयितृत्वाद्वा उपनिषच्छब्दस्य । अस्यां परमश्रेय इति उक्तार्थत्वा द्ग्रन्थोप्युपनिषदुच्यते । इति । काठकोपनिषद्भाष्ये । उपादान सम सत्ताक

---

वाद के खंडन क्रम से विषेशता पूर्वक दिखावगे । जैसा कि पूर्वाचार्यों ने दिखाया है । इसी प्रकार अन्य नास्तिकादिकों के खंडन का प्रकार प्रकाश करैंगे । इसमें आदिमें सिद्धान्त भूमि है । उसके अनन्तर पूर्व मीमांसा के अधिकरणों का संक्षेप है । वाक्य विशेष करके १३ प्रकार के वाक्य हैं उपनिषद शब्द का अर्थ है । शास्त्रों का समुच्चय है । शास्त्र विषेश का खंडन है । इस प्रकार भूमिका ग्रन्थ की भूमिका है । मीमांसा में वेद के पांच तरह के वाक्य माने हैं । विधि, अर्थवाद, मंत्र, स्मृति और नामधेय । इनका स्पष्टी करण आगे होगा । अब उपनिषद् शब्द का अर्थ करते हैं । उपनिषद् नाम ब्रह्म में पहुंचाने वाली विद्या को कहते हैं, इस लिये उपनिषद् नाम ज्ञान का भी है । इस के सेवन करने वाले का जन्म मरण नहीं होता । यह विद्या जिस ग्रन्थ में कही गई हो उस ग्रन्थ को भी लक्षणा से उपनिषद् कहते हैं । इसका और विशेष अर्थ कठोपनिषद् भाष्य में लिखा है । उपादान के समान सत्ता की

कार्य्योपत्तिः परिणामः। उपादान विषमसत्ता क कार्य्यो पत्तिः विवर्तः। प्रतिभासिकं रजत मविद्यापेक्षया परिणामः। चैतन्या पेक्षयाविवर्तः। मनो बुद्धि रहङ्कारः चित्तङ्करण मान्तरम् संशयो निश्चयो गर्वः स्मरणम् विषया इमे। वैशिष्ट्यावगाहि ज्ञानं सविकल्पकम् संसर्गान-वगाहि ज्ञानं निर्विकल्पकम्। सोयंदेवदत्त इति। अविद्यैकत्व स्वीकारे एकजीव वादः। अविद्यावच्छिन्नः समूला ज्ञाना-धीनोपि वृत्तिविशिष्टमूलाज्ञाननाशएव सत्सम्बन्ध मपि घटं प्रकाशयति। अन्तः करणा वच्छिन्नो विविधोजीवः सचान्तः-करण सम्बन्धेनैनं घटं प्रकाशयति। मूला ज्ञाना धीनास्त्वने-

---

कार्यापत्ति को परिणाम कहते हैं, और उपादान के विषम सत्ता की कार्यापत्ती को विवर्त कहते हैं। सीपी में चांदी का जो प्रतिभास है वह अविद्या की अपेक्षा से परिणाम है। और चैतन्य की अपेक्षा से विवर्त है। मन, बुद्धि, अहंकार, और चित्त ये चार अन्तः करण हैं। संशय, निश्चय, अभिमान, और स्मरण क्रम से ये चारों के विषय हैं। विशेषता को ग्रहण करनेवाला ज्ञान सविकल्पक है। और संसर्ग (विशेषता) के ग्रहण न करने वाला जो ज्ञान है वह निर्विकल्पक है। जैसे यह वही देवदत्त है इत्यादिक उदाहरणों में जाना जाता है (इसकी व्याख्या और जगह की गई है) अविद्या के एकत्व के स्वीकार में जीव एक है ऐसा सिद्धान्त है। अविद्या युक्त और मूल अज्ञान के आधीन भी (जीव) वृत्ति युक्त मूल अज्ञान के नाश होने पर ही सम्बन्ध युक्त घट को प्रकाशित करता है। और अंतःकरण युक्त अनेक प्रकार का जीव वह अंतःकरण के सम्बन्ध से ही घट को प्रकाश करता है। मूल अज्ञान के आधीन

के जीवाः।बहुजीववादे ब्रह्मैव घटाद्युपादानम् ।एकजीव वादे तु जीव चैतन्य मेव घटाद्याकार वृत्त्या प्रकाशयति ।वृत्तेरुभयत्र प्रयोजनम् ।अतएव चैतन्यभेदः प्रमातृ प्रमाण फल भेदे रिति विवरणादौ चतुर्विधः ।फलचेतनो विषयचेतन एव इति केचित् । फलचेतनोत्तरकालीनो विषयचेतन इति विवरणकारः । फलचेतनादतो विषयचेतनोभिन्न एव । इति । अथ नास्तिकादि मत गाथोपग्रथन पुरस्सरं तावत्पुनर्निरस्यते । तत्रचार्वाकाः । तेकिल ब्रुवन्ति ।कथमीश्वर सिद्धिः । प्रत्यक्षेणोप लम्भा भावात् । तेच लोकायताः । इत्यपि नाम धेयाः । वैरोचनी विद्या वलम्बिनो हिते वैनाशिका इत्यपि संश्रूयन्ते । वैरोचनी विद्या विरोचन ।निर्मितेति छान्दो-

---

तो अनेक जीव हैं, जीव बहुत हैं इस सिद्धान्त में ब्रह्म ही घट आदिक का उपादान है । और जीव एक है इस सिद्धान्त में जीव का चैतन्य ही घटादिक आकार वाली वृत्ति से घटादिक को प्रकाश करता है । वृत्ति का दोनों स्थानों में ही प्रयोजन है । प्रमाता, प्रमाण, विषय और फल भेद से चार प्रकार का चैतन्य विवरणादिकों में माना गया है । कोई कोई आचार्य विषय चेतन ही फल चेतन है ऐसा मानते हैं। और विवर्ण कार के मत में फल चेतन के उत्तर काल में विषय चेतन होता है इस लिये फल चेतन से विषय चेतन जुदा ही है। अब कुछ इतिहास कहते हुए नास्तिकादि मतों का निरास किया जाता है। उनमें पहिले चार्वाक हैं। वे कहते हैं कि ईश्वर की सिद्धि किस प्रकार है, क्योंकि प्रत्यक्ष में तो ईश्वर की उपलब्धि है नहीं। ये लोकायत भी कहे जाते हैं । ये वैरोचनी विद्या के अवलम्बन करने वाले हैं। और इनको वैनाशिक भी कहते हैं। वैरोचनी विद्या वह

ग्योपनिषदि सुप्रसिद्धम् । इन्द्र विरोचना वनूचानौ ब्रह्मणो श्रुत्वा छाया पुरुष मेवोपलभ मानौ निवृतौ । तयोरिन्द्रस्तु पुनः पुन र्ब्रह्मणो धीत्य ब्रह्मचर्येण ब्रह्मविद भूत् । विरोचनो निरीश्वर विद्या प्रवर्तक एवासीत् । त्रिपुरासुर व्यामोह नाय ईश्वरा ज्ञया पूर्व मपि नारदेनेयं वैनाशिकी विद्या प्रवर्तितेति शिवपुराणे प्रसिद्धम् । गुरुणा पुनरुज्जिवितेयं विद्या चेति । वैरोचनी वैनाशिकी चेतिगीयते । तन्मता-वलम्बी चार्वाकः । लोकाय तोहि गीयते । तन्मते चत्वार्य्येवत त्वानि । पृथिव्यादीन आकाशवर्जम् । पर्य्युषितो दनादौमद इव किण्वोभवति । तद्वदेव जीवो भवति चतुस्तत्व संघातेन ।

---

है जो विरोचन ने निर्माण की है, यह छान्दोग्य उपनिषद में प्रसिद्ध है। इन्द्र और विरोचन ने ब्रह्माजी के शिष्य होकर छाया पुरुष को ही देखा। और फिर दोनों लौट आये, उन दोनों में इन्द्र तो फिर भी ब्रह्मचर्य पूर्वक वार वार ब्रह्मा से पढकर ब्रह्म वेत्ता हो गया, और विरोचन निरीश्वर विद्या का प्रवर्तक हुआ। शिव पुराण में यह कथा प्रसिद्ध है कि त्रिपुरासुर के मोहन करने को शिवजी की आज्ञा से नारद जी ने पहिले भी यह वैनाशिकी विद्या प्रवर्त्त की थी। बृहस्पति जी ने इस विद्या को फिर उज्जीवित किया। यही विद्या वैरोचनी और वैनाशिकी कही जाती है। इसी विद्या के मानने वाला चार्वाक है। जो लोकायन भी कहा जाता है इस के मत में चार ही तत्व हैं। पृथ्वी, जल, तेज, और वायु। वासी भात आदिक में जिस प्रकार मदिरा वीज नशा स्वयम् उत्पन्न हो जाता है इसी प्रकार चार तत्त्वों के मिलने से जीव उत्पन्न हो जाता है, फिर उन्हीं चार

पुन श्चतुस्तत्व विघट्टनेन जीवा भावो भवति । इहै व सम्रा-डीश्वरः। सुखमेव स्वर्गः । अङ्गनालिङ्गनमेवमोक्षः । इतरस्सोमे पशुः स्वर्गं यातिचेद् यजमानैः पित्रादिः कुतो न हन्यते। तत्रेयं गाथा च गीयते। आग्निहोत्रं त्रयोवेदा स्त्रिदण्डंभस्म धारणम् बुद्धिपौरुष हीनानां जीविकेयं बृहस्पतिरित्यादि । नानुमान मपिप्रमाणम् । अविनाभावस्यासिद्धत्वात् । अतः प्रत्यक्षमे वप्रमाणम् । अस्मदुक्तमेवलोक कल्याणकरंमतम् । लोकैः स्वो-पकारायअस्मन् मतमवलम्बनीय मिति । तदपेरन सहन्ते तर्क कान्तार सञ्चार पञ्चाननाः । अनुमान प्रमाणमन्तरा भवतां निरुच्छ्वासोप्येवं रुद्धस्स्यात। यस्मिन्नेवदेशे भवच्चक्षुः-प्रचरेत स एव प्रदेशः सिद्धः स्यात् । तत्तत्पदार्थे पृष्ठादि-

---

तत्वों के अलग अलग होने से जीव का नाश हो जाता है। इस लोक में जो चक्रवर्ती राजा है वही ईश्वर है। सुख ही स्वर्ग है। स्त्रीसंग ही मोक्ष है। सोमयज्ञ में मरा हुआ पशु यदि स्वर्ग को जाता है तो यजमान अपने पिता आदिक को क्यों नहीं मार देता है । उन्होंने यह गाथा भी बना रखी है। अग्निहोत्र तीनों वेद, त्रिदंड, और भस्म-धारण ये सब बुद्धि और पुरुषार्थ रहित पुरुषों की जीविका हैं। यह बृहस्पति का मत है इत्यादि । उन के मत में अनुमान भी प्रमाण नहीं है। प्रत्यक्ष ही प्रमाण है। वे कहते हैं कि हमारा कहा हुआ मत ही लोक कल्याण के करने वाला है। लोक को अपने उपकार के लिये हमारा मत ही ग्रहण करना चाहिये। इन सब बातों को न्याय शास्त्र के सिंह नहीं सहते हैं। वे कहते हैं कि अनुमान प्रमाण के विना तो आपका श्वास तक रुक जायगा। जिस देश में आपके चक्षु इन्द्रिय का संयोग होगा वही देश सिद्ध हो सक्ता है, और नहीं। इसके अतिरिक्त जो जो

भागो तद्द्रव्य निर्मितो न तद्द्रव्य निर्मित इति वक्तु मशक्यो भवताम्।अपरञ्च।मेरु मन्दरादयः शिखरिणो भवतां यैरदृष्टाः तेषां मते ते हि शिलोच्चयाः किं न सन्ति। तथा कूपार विचित्र देशाश्च। अत एव मभ्युपगम साहसिको सि। नच पर प्रणीत वाक्येन जानामि सन्तीति। अदृष्टैव तद्वाक्य श्रद्धालुतायां को वा भवतां देशिको हि प्रत्यक्षेतर प्रमाण

---

पदार्थ आपके प्रत्यक्ष में हो उसका पिछाड़ी का हिस्सा उसी द्रव्य से बना है ( जिस द्रव्य से बना अगाडी का हिस्सा आपको दीख रहा है ) या उसी द्रव्य से नहीं बना है, ये कहने को आप असमर्थ हैं। क्योंकि उसका पृष्ठ भाग आपके प्रत्यक्ष में नहीं है। जैसे घड़े का कुछ आगे का हिस्सा आपको दीख रहा है। उसके पीछे का हिस्सा जो आपको नहीं दीख रहा है उसको आप नहीं कह सक्ते कि मृत्तिका से बना हुआ है, क्योंकि वह आपके प्रत्यक्ष में नहीं है। यदि यह कहो कि इस प्रत्यक्ष में दीखने वाले हिस्से से ही पीछे का भी ज्ञान होजाता है तो आपको बल पूर्वक अनुमान मानना पड़ैगा। इसी प्रकार किसी दीवार का जो भाग आप को दीख रहा है वह जिन चीजों से बना है उन्हीं चीजों से पीछे का हिस्सा भी बना है, इसको आप अनुमान प्रमाण के शरण में गये विना नहीं कह सक्ते। और देखिये सुमेरु तथा मन्दर आदि पर्वत आप लोगों में से जिनने नहीं देखे हैं, उनके मत में क्या ये पर्वत हैं ही नहीं। इसी प्रकार समुद्र के विचित्र देश क्या नहीं हैं, इस लिये आपको अनुमान प्रमाण और साथ में शब्द प्रमाण भी अवश्य मानना पड़ैगा। इससे इस प्रकार तो तुम अंगीकार करने में साहसी हो। कदाचित् कहो कि दूसरों के कहने से हम जानते हैं कि मेरु मन्दरादिक हैं, तो विना देखे ही दूसरे के वाक्य की श्रद्धा करने में प्रत्यक्ष से अन्य प्रमाण के मानने वाले

प्रमापकः । अपरमपि । दूरे वन्धौ सति भवतां को वा शोक-वारणोपायः । मृत जीवितयो स्तुल्य त्वात् । नच पत्र द्वारा जानीमहे । तदातु पुनरपि स एव पन्थाः समायातः शब्द-देशिकविश्वासः । उपांशु शब्दो द्बुद्धसंस्कारोपजीव्य जीवनानुमानं प्रदुर्भावमनु भवन्नपि शब्दानुमानं प्रमाणी कुर्वन्नपि न प्रमाणी करोषि । अहो ते शेमुषी कौशलम् । अये फेरु फेरव फेत्कार कान्तार सञ्चार पञ्चानन समक्ष-मेव विभीषिका वाग् भङ्गी रङ्गी करोषि । यदि प्रत्यक्ष मेव प्रमाणं मनुते भवान् । तर्हि मरुमरीचिकोदकादीना मपि प्रत्यक्षत्वेनसिद्धिःस्याव । नचवाध सद्भावान्न सेत्स्यति इति चेत् ।

---

आपके यहां कौन से आचार्य हैं । दूसरा यह भी है कि आपका कोई वन्धु दूर विदेश में चला जाय तो आपके शोक के हटाने वाला कौन हो सक्ता है । क्योंकि उस वन्धु के प्रत्यक्ष में न रहने से मरना और जीना बराबर है । यह कह नहीं सक्के कि हम चिट्ठी के द्वारा जानते हैं कि वह जी रहा है इससे हमको शोक नहीं है, क्योंकि इसमें तो आपको फिर वही मार्ग ग्रहण करना पड़ता है कि शब्द प्रमाण का विश्वास किया जाय । मानस-मन्त्रोच्चारण की तरह जो आपके हृदय में शब्द उठता है, वह पुत्रादि के जीवन के अनुमान का कारण है उस शब्द को मानते हुए मानस अनु-मान को करते हुए भी शब्दानुमान प्रमाण नहीं मानते हो यह आपकी बुद्धि का कौशल है । ( इस लिये दवी जवान से शब्द प्रमाण के साथ अनुमान प्रमाण को प्रमाण करते हुए भी ऊपर से प्रमाण नहीं करते हो, यह आपकी बुद्धि की चतुराई है) जो तुम प्रत्यक्ष को ही प्रमाण मानते हो तो मरीचिका ( मृग तृष्णा ) का जल भी तुमको मानना पड़ेगा । क्योंकि

सवाधः प्रत्यक्ष प्रामणेनाहास्वित् तादितरेण । नचाद्यः । प्रत्यक्षेण वाधासम्भवात् । चक्षुरादीन्द्रियेणैव तावत्सद्भावात्तादृशस्य । नापिद्धितीयः । अन्यप्रमाणानङ्गीकाराद । सिद्धान्त विरोधो भवेद्भवताम् देवानांप्रियाणाम् । मूर्छासुषुप्त्योर्मरणावस्थायां चानुमापको हिभवान् नित्यमेवनानुमान मङ्गी करोति । नास्ति परलोक इति वदा वदाश्च । पुनः । न पापं नच पुण्यं न नरक-यातना नेश्वर इति वादिनोहि येते पररमणी हरणादिसाहासिका अनवरत कुकर्म निरता ऽसत्यनिष्ठ परद्रव्यापहारिणो हिलोका नुन्मथेयुः । ईदृशायत्र सर्वेस्युस्तत्रराजविद्रोहः समुज्जृंभेत । राज्ञोऽभावः प्रसज्येत । एवञ्चतदाकेषामपि नकिंचिदपिक्षण-

---

प्रत्यक्ष में तो जल दीखता ही है । कदाचित् कहो कि वह तो वाधित है इस लिये वह जल सिद्ध नहीं हो सक्ता, तो हम कहते हैं कि वह वाध प्रत्यक्ष प्रमाण से है अथवा किसी और प्रमाण से । अब जो कहो कि प्रत्यक्ष प्रमाण से वाध है । सो तो हो नहीं सक्ता, क्योंकि चक्षु आदिक इन्द्रियों से ही उसकी वैसो ही सत्ता है । कदाचित् कहो कि दूसरे प्रमाण से वाध है सो भी नहीं हो सक्ता, आपके यहां दूसरे प्रमाण का अंगीकार ही नहीं है । इससे तो आपके सिद्धान्त का ही विरोध हो जायगा । मूर्च्छा और सुषुप्ति में तथा मरणावस्था में अनुमान करने वाले आप नित्य अनुमान को प्रमाण अंगीकार करते हो । परलोक नहीं है ऐसा जो कहते हैं और यह कहते हैं कि पाप भी कुछ नहीं है, पुण्य भी कुछ नहीं है, नरक यातना भी नहीं है, ईश्वर भी नहीं है, वे दूसरों के धन, धरती, स्त्री, आदि के हरने वाले निरन्तर कुकर्म करने वाले मिथ्याभाषी अवश्य ही लोकों को नाश कर सक्ते हैं । जहां ऐसे ही सब हों वहां राजविद्रोह और राजा का अभाव ही होना सम्भव है, ऐसी दशा में पशुओं कीसी प्रवृत्ति होने

मपिसुखम् स्या त्पशुवत्प्रवृत्तौ । लुण्ठनेनैव जीविकोपपत्ता आलस्य बाहुल्ये कार्य्याभावा ज्जगदेवविप्लवेत । नचैतावतैवतु प्रत्यक्षेश्वरोहि राजामन्यते अस्माभिरितिचेत् । मनुष्येष्वन्त-र्भयाभावात् तेषां साहसासत्य वञ्चनादीनां को वा वारयिता भवताम्भवतात् । एवं तावदपि तुच्छ लोकदृष्ट्यापि परलोको मन्तव्योभवद्भिः । अस्तुतावन्नानुमानं प्रमाणम् भवन्नये । तावद्ब्रूमोवयम । तत्वगतांहि यश्चेतनभावः स पृथक्पृथक् मिलितेषुवा । पृथगितिचेत् । परमाणावपि न कथंचेतनो त्पादः । मिलितेषुचेत । तत्रकारणे तच्छक्तेरभावात् कथंकार्य्ये चा कस्मादापतेत । कार्य्यकारण भावेना

---

पर किसी कोभी किसी प्रकार का भी एक क्षण के लिये भी सुख नहींमिल सक्ता है । दूसरों के लूटने से ही जीवका करने और आलस्य के बढ जाने से कार्य न करने से जगत् में विप्लव होजाय । कदाचित् यह कहो कि इसी लिये तो हम प्रत्यक्ष ईश्वर राजा को मानते हैं, तो यह भी ठीक नहीं हैं क्योंकि मनुष्यों में अन्तर भय न रहने से कुकर्म साहस असत्य व्यवहार पर वंचन आदिका निवारण करने वाला आप में कौन है । इस प्रकार लोक दृष्टि से भी परलोक आपको मानना हीं होगा। इसके अतिरिक्त आपके मत में अनुमान प्रमाण न हो तो नहीं सही। इसके अतिरिक्त अब हम पूंछतेहैं कि तत्त्वों में जो चैतन्य आप मानतेहैं वह पृथक् पृथक् तत्त्वों में आप मानते हैं या मिले हुओं में, यदि पृथक् पृथक् तत्त्वों में मानते हैं तो परमाणु में भी चैतन्य की उत्पत्ति क्यों नहीं होती, और यदि मिले हुओं में मानते हो तो उसके कारण में अर्थात् पृथक पृथक् तत्त्व में ही जब उस शक्ति का अभाव है तो कार्य में अर्थात् मिले हुए तत्त्वों में वह शक्ति अकस्मात् कैसे आजावेगी । यह संसार का जो कार्य कारण

प्याविनाभावो हि सिद्धो भवत्येव। अलामेति परमर्दित मर्दनेन। चर्वित चर्वणमिवेत्युपरम्यते। अत्रेदम्पद्यमपि। चार्वाकाचार मग्नेत्यादि। योहि देशिको भवताम्। सअवसित मपि प्रत्यक्षं न प्रमाफल मव सायायितुं समर्थः। प्रत्येकं परमाणु व्यूहे चैतन्य शक्तौ पृथक् पृथक् परमाणौ या शक्तिः सैव कल्पयितुं युक्तेति चेत्। एकस्मि न्परमाणु व्यूहेऽनन्त चैतन्यो त्पादे भवच्छरीरे ऽपिचानन्त चैतन्यानां सम्भवात्तेषां च परस्पर भिन्न स्वभावाना मपि सम्भवात्तैश्च भवच्छरीर मुन्मथ्येतेति चोत्पात परम्परोत्पातकेतवोहिस्युः। संसारावसायि सर्व व्यापारा न्निहन्युरित्य निष्टं महत्कष्टम्। भवन्नये। प्रत्येकं परमाणु व्यूहे चैतन्योत्पादन शक्ति रवसीयते चेत् तृण समूहे वन्धन शक्तिवत्। इत्यपि न वक्तुं युक्तम्।

---

भाव है इसी से ईश्वर सिद्ध होता है। अविनाभाव जो व्याप्तिग्रह है सो कार्य कारण भाव से सिद्ध होता है। यह विषय हम और आगे विस्तार से लिखेंगे, इस लिये इस प्रसंग को यहां ही समाप्त करते हैं। आपका कोईभी आचार्य्य निश्चित प्रत्यक्ष सेभी प्रमा फल उत्पन्न करने में समर्थ नहीं है। हर एक परमाणु समूह में चैतन्य शक्ति होने पर पृथक् पृथक् परमाणु में जो शक्ति है वही तो मानी जा सक्ती है। यदि ऐसा ही हो तो एक परमाणु समूह में अनन्त चैतन्यों की उत्पत्ति आपको माननी पड़ेगी। इस प्रकार तो आपके शरीर में भी अनन्त चैतन्यों की उत्पत्ति होने से और उन अनन्त चैतन्यों के परस्पर भिन्न भिन्न स्वभाव होने से आपके शरीर को बड़ी विपत्ति का सामना करना पड़ेगा। इस प्रकार तो संसार के नाश करने वाला महाकष्ट हो जायगा। आपके मतमें प्रत्येक परमाणु समूह में चैतन्य उत्पन्न करने की तृण समूह में बांधने की शक्ति की तरह शक्ति

कथम् । इत्थम् । एकस्मिन्नपि तृणे पिपीलिकादि वन्ध शक्ति रस्त्येवेति । सैव शक्ति स्तत्समूहे वहुली भवति । भवन्नये मशक शरीरेऽत्यल्पेपि चैतन्योत्पादो दृष्टोपि मेरु मन्दरादौ व्यभिचरति। अद्यावधि भवद्भिर्भव त्पितामहादिभि रपिवा न मेरु मन्दराचला दीनां चैतन्यं दृष्टं नापि श्रुत मिति। तत्त्व शक्तिश्चैतन्य मुत्पादयति चेति निरस्तम् । पदार्थ निर्णयोपि भवतां सुदुर्लभः । केवल प्रत्यक्ष प्रमावसायिनाम् । यैरेव तत्वैस्तत्त्व परमाणु भिर्वा भवतो रसनेन्द्रियं निर्वर्तितम्। तैरे व तत्त्वै स्तैरेव परमाणुभिः क्रमेलकानां रसनेन्द्रियं समुत्पादितम्। पारिभद्रतरुरसः कषाय इति निश्चीयते भवद्भिः।

---

मानी गई है, सो भी ठीक नहीं है, क्योंकि वहां तो एक तृण में भी चींटी आदिके वांधनेकी शक्ति विद्यमानहै ही, वही शक्ति उसके समूहमें (रस्सेमें) वहुत वढ़जाती है किन्तु आपके मतमें अत्यल्प मच्छर के शरीर में चैतन्य की उत्पत्ति दीखती हुई भी सुमेरु आदिक में उसका अभाव होजाता है। आज तक आपने या आपके पुरुखों ने भी सुमेरु, आदिक पर्वतों में किंवा और ऐसे पदार्थों में चैतन्य को न तो देखा होगा, न सुना होगा । इस प्रकार तत्त्व शक्ति से चैतन्य उत्पन्न होता है इस मत का खंडन हुआ। और केवल प्रत्यक्ष को प्रमाण मानने वाले आपके लिये पदार्थ का निर्णय करना भी वहुत कठिन है । क्योंकि जिन तत्त्वों से और जिन तत्त्व परमाणुओं से आपकी रसना ( इन्द्रिय ) वनी है उन्हीं तत्त्वों से और उन्हीं परमाणुओं से ऊंटों की भी रसना वनी है। परन्तु आपको नीम का रस कड़ुआ मालूम देता है और ऊंटों को नहीं देता है। इस प्रकार उनका और आपका वड़ा विरोध है। इस में आपने कौन सी स्वभाव

पारिभद्र मधुरस्वादु लम्पट पादू पटैः कण्टक लम्पटैः क्रमेलकैः स एव पारिभद्र तरु पत्र रसो मधुर इत्यवसीयते। तैस्सहैव विप्राति पत्तौ भवताम् का स्वभाव शैली परिशीलितात्र च भवांद्भिः। का वा दैशिक शिक्षा शैली तत्त्वानामि दृशीष्वपि स्वभाव शैलीषु इति प्रत्यक्षं प्रमाणमेक मपि विनष्टं स्पष्ट मीक्ष्यताम्। आमूदलम्प्रदीयोपि तदपहाय कण्टक लम्पटः क्रमेलकः कण्टकिन मेव तरुमनु चटुलयति। भवानपि तच्छैली मभ्यस्य जन्मेदं वन्ध्यतान्नायितु मिच्छति। आप्तवाक्यमेव प्रमाणम्। मन्तव्य मित्यव सीयते चान्ते प्रत्यक्षादे रप्यसंभवात्। इत्थन्तु चार्वाक शैली शिखरिपातादिशीर्णावयवाऽसीत्। तत्र श्लोकः। यद् यद् दृष्टं श्रुतं वानुभवति किलयत् तत्तदेव प्रमाणम् वुध्वायेषां प्रवादः प्रभवति महता मग्रतः सत्सभायाम्। ब्रूमस्तान्मन्द बुद्धी न्हृदि न दधातिये नश्वरत्वेन शब्दं दूरे वन्धौ न धत्ते कथमपि कुशलम् किन्तु वैधव्य तामप।

॥ इति निरीश्वरा वैदिक चार्वाक मत निरासः॥

---

की शैली निश्चित की है, या कौन सी गुरुओं की शिक्षा की शैली निश्चित की है। इस प्रकार स्पष्ट ही नष्ट हुए प्रत्यक्ष प्रमाण को देखिये। ऊंट आम के पत्तों को छोड कर नीम के पत्तों को ही खाता है, क्या आप भी उसकी शैली को अभ्यास करके अपने इस जन्म को व्यर्थ खोना चाहते हो। इस लिये यथार्थ वक्ता का वाक्य ही प्रमाण मानना चाहिये, यह सिद्ध होजाता है। क्योंकि अन्त में प्रत्यक्षादिक प्रमाणों का सम्भव भी नहीं रहता। इस प्रकार चार्वाक मत की

## अथार्य्यमतम्

अनार्य्या एवार्य्यंमन्यमानाः। प्रच्छन्नलोकायताः। सेश्वराअपि देवद्रुहः। वैदिका अपि वेदमन्त्र पराङ्मुखाः। मन्त्रभागएव वेदो न ब्राह्मणभागः। तत्रेतिहास पुराणानांकाकथा। विद्वद्भ्य इतरेनदेवाः। साम्राज्य राज्याधिकारिभ्यो भिन्ना न यमादयो धर्मराजाः। सोमपाज्यपाश्च पितरो लोके एवमुद्राज्य रक्षकाः। इति स्वविद्या कौशलं प्रदर्शयन्तोहिशब्दश्रवण मात्रेणैवाननूच्यैव सकलशब्द शास्त्राण्यनूचानाः। चुलुकीकृतत्रपाः। वेदभाष्यविरचनसाहसिकाः। 'गुरोर्गिरः पञ्च दिनान्यधीत्य वेदान्तवादांश्चदिनत्रयंहि अमी समाघ्रायचतर्क

---

शैली का खंडन हुआ। अब आर्य समाजियों के मत का विचार संक्षेप से करते हैं। आर्य हैं तो नहीं पर अपने को आर्य मानने वाले हैं। छिपे हुए लोकायत हैं। सेश्वरवादी होते हुए भी, देव द्रोही। वैदिक होते हुए भी वेद मन्त्रों से विमुख। मन्त्र भाग ही वेद है, ब्राह्मण भाग वेद नहीं है, ऐसा कहने वाले हैं (फिर इतिहास पुराणों की क्या कथा) विद्वानों से अतिरिक्त कोई देवता नहीं है। हाकिमों के सिवाय यमादिक कोई धर्मराज नहीं है। सोमपा और आज्यपा पितर लोक में ही मुद्रा (सिक्का) और घी के रक्षक हैं, इनके अतिरिक्त कोई पित्रीश्वर नहीं हैं। इस प्रकार अपनी विद्या के कौशल को दिखाने वाले (अथवा सुन्दर अविद्या के कौशल को दिखाने वाले) बिना पढ़े हुए ही शब्द के सुनने मात्र से ही सकल शास्त्रों के वक्ता। लज्जा के आचमन करने वाले। वेद भाष्य के रचने के साहसी। इस श्लोक के प्रत्यक्ष उदाहरण कि गुरु वचनों को पांच दिन और वेदान्त वाक्यों को तीन दिन सीख करके तथा तर्क वाद

वादान् समागताः कुक्कुटभिश्र पादाः अस्योदाहरणी भूताः । देव मूर्ति विद्विपोहि प्रत्यवतिष्ठन्ते चेदानींवहवः । तान्प्रतिब्रूमः । स्वकल्पित मन्त्र भागो वेद इति तावदस्तु भवताम् । तदववोधित यज्ञेनंकिंश्रेयो लौकिकंगवेष्यते पारलौकिकंवा । नतावदाद्यः । लौकिकस्यश्रेयसः प्रारब्ध कर्मणोहि क्षयादूर्ध्वं प्रवृत्तेः । न शरीर पातमन्तराइह जन्म-नियुज्यते भवताम् । न चापरजन्मनी हैव लोके यज्ञ जनित फलेन साम्राज्यादि सुख मर्जयामः । इति चेत् । नतदपि रमणीयम् । यज्ञ जनित सुखस्याक्षय्य श्रवणात् । ऐहिकन्तु प्रत्यक्ष मेवाश्वस्तनिक मेवदृष्टचरम् । नापि-द्वितीयः । भवन्नये देवादीनां लोका भावात् । इत्यर्ध

को केवल सूंघ करके ये कुक्कुट मिश्र चरण आये हैं। देव प्रतिमाओं के विद्वेपी । आज कल ऐसे वहुत से हैं । उन से हम कहते हैं कि आपका कल्पना किया हुआ मंत्र भाग वेद,ये आपके लिये रहो, किन्तु उसके वताये हुए यज्ञ से आप लौकिक श्रेय को ढूंढते हैं या पारलौकिक को। यदि कहो कि लौकिक श्रेय को तो · लौकिक श्रेय तो प्रारब्ध कर्म के क्षय होने के पश्चात् प्रवृत्त होगा । वर्त्तमान शरीर के नष्ट हुए विना वह लौकिक श्रेय आपको इस जन्म में नहीं मिल सक्ता है । कदाचित् कहो कि दूसरे जन्म में ही सही पर इसी लोक मे यज्ञ जनित फल से साम्राज्यादिक सुख को प्राप्त करेंगे। यह भी आपका कहना रमणीक नहीं हैं। क्योंकि यज्ञ जनित सुखतो अक्षय होता है, और ऐहिक सुख तो प्रत्यक्ष में ही 'कल रहेगा इस विश्वास लायक,भी नहीं है। इसी प्रकार यदि कहो कि पार-लौकिक श्रेय को तो, सो भी ठीक नहीं है । क्योंकि आपके मत में

लोकायतोहि भवान् पुनर्जन्मा वधारणात् । वेदार्थस्यानिर्वचनीयस्यानन्तस्य च वेदस्यश्रवणादन्योपि मन्त्रो वेद वोधित एव भवितु मर्हति । काल भेदेन देश भेदेन तस्य तस्य संचारात् । तत्र तत्र फलदातृत्व मपि तत्तन्मन्त्राणां दृश्यते श्रूयते च । सर्पादि मन्त्रादिवत् । न चेद्भवता माग्रहः मन्त्र भागे वेदे देवानां यजनं न देवमूर्ति कल्पनेति-चेत् । प्रतीको पासनादौ मूर्ति मन्तरा यजनं न सम्भवेत् । अतो मन्त्र भागे वेदे एव सहस्रशीर्षादयः षोडश मन्त्रा भगवत्पूजोपचारपरा दृश्यन्ते । अन्यत्रापि लेप्या लेख्या सैकती मनोमयी मृच्छिलादिमयी प्रतिमा श्रूयते मन्त्र भागे एव । अये शशपोत सुधाकरं कलंकयमानोपि ब्राह्म-

---

देवताओंका कोई लोक तो है ही नहीं फिर परलोक का श्रेय तो हो ही नहीं सक्ता । इसी से आप छिपे लोकायत या आधे लोकायत हैं । क्योंकि परलोक को वे भी नहीं मानते, और आप भी नहीं मानते । पर वे पुनर्जन्म को नहीं मानते हैं, और आप मानते हैं । वेदार्थ अनिर्वचनीय है और वेद अनन्त हैं, इससे अन्य मंत्र भी वेद वोधित हो सक्ता है, काल भेद से और देश भेद से उन उन मंत्रों का शिष्टों में प्रचार भी है, और उन उन मंत्रों का फल प्रत्यक्ष में देखा और सुना जाता है, सर्पादि मन्त्रों की तरह । कदाचित् आपका आग्रह ही है कि मंत्रभागात्मक वेद में देवताओं का पूजन और देव मूर्ति की कल्पना नहीं है, यह भी ठीक नहीं है । प्रतीक की उपासनादिक में मूर्ति के, विना यजन हो ही नहीं सक्ता । इस से मंत्र भागात्मक वेद में ही ' सहस्रशीर्षा पुरुषः ' इत्यादिक सोलह मंत्र भगवत् पूजा के और मूर्ति प्रतिपादन करने के प्रसिद्ध हैं । और जगह भी लेप्य लेख्य सैकती मनोमयी मृत्तिका की शिलादिक

ण ब्रुवः । वर्णान् संकरयन्नपि वर्णाश्रमधर्म्मं कौशलं प्रकटयासि । विधवानियोग पथप्रवर्तकाचार्य्य सम्यगार्यत्वं प्रदर्शितम् । किं शब्दशास्त्रं का तत्र शिक्षाशैली कानिसंज्ञा परिभाषादि सूत्राणि । केवल चर्चा सूत्रमेव सूत्रं न भवति । पदच्छेद पदार्थोक्ति विग्रह वाक्य योजनाभिः आक्षेप समाधानोपक्रमोपसंहारैः वर्णस्फोट पदस्फोट वाक्यस्फोटादि भिरर्थो निर्णीतो भवति । अतएव पदवाक्य प्रमाणानां पृथगेव शास्त्राणि । तानिच वेदाङ्गानि । शिक्षा कल्पो व्याकरणम् निरुक्तं छन्द एवच तर्कश्चेति षडङ्गानि दर्शितानि श्रुतेःपुरा । निरुक्तं सुप्रसिद्धमेव । कल्पस्तु निघन्टुः ।

---

की प्रतिमा लिखीं हैं। वर्णों को संकर करते हुए भी तुम वर्णाश्रम धर्मका कौशल प्रकट करते हो। हे विधवा नियोग के मार्ग के प्रवृत्त करने वाले आचार्य, अच्छा आचार्यपना तुमने दिखाया। क्या तुम जानते हो कि शब्द शास्त्र क्या है, उसकी शिक्षा शैली क्या है, संज्ञा परिभाषादि सूत्र क्या हैं, केवल चर्चा सूत्र ही सूत्र नहीं होता । पदच्छेद, पदों का अर्थ, विग्रह, वाक्य योजना, आक्षेप, ( शंका ) उसका समाधान, उपक्रम; उपसंहार, वर्णस्फोट; वाक्यस्फोट, इत्यादिकों से अर्थ का निर्णय होता है । इसी से पद वाक्य प्रमाणों के शास्त्र जुदे ही हैं । वे हैं वेदाङ्ग। शिक्षा, कल्प, व्याकरण, निरुक्त, छन्द, और तर्क ये छे। ( किसी आचार्य के मत में तर्क के स्थान में ज्योतिष है ) निरुक्त तो प्रसिद्ध ही है, यास्क मुनिका बनाया हुआ। कल्प से यहां निघन्टु का ग्रहण है। ( कोई आचार्य कल्प से श्रौत और गृह्य सूत्रों का ग्रहण करते हैं ) परन्तु ग्रन्थकर्ता ने कल्पन से अर्थात् अर्थ समर्थन

तत्रोच्यतेऽस्माभिः । कल्पना दर्थसमर्थनात्कल्पः । चत्वारो वेदाः । अत्र पतंजलिः । सप्तद्वीपा वसुमती । त्रयोलोकाः । चत्वारो वेदाः । साङ्गाः । सरहस्याः । बहुधा भिन्नाः । एक शत मध्वर्यु शाखाः । सहस्रवर्त्मा सामवेदः । एकविंशतिधा बह्वृच्यम् । नवधाथर्वणो वेदः वाको वाक्य मितिहासः

---

करने से कल्प कहलाता है, यह कल्प का अर्थ करके कल्प को निघन्टु माना है,इस अर्थ से एक शंका का समाधान भी हो जाता है,वह शंका यह है कि निघन्टु क्या है? वह वेदाङ्ग है या नहीं यदि है तो वेदांग शिक्षादिक छे हैं, उनमें निघन्टु नहीं है इसलिये वेदाङ्ग नहीं हो सक्ता,यदि कहा जायकि निघन्टु वेदाङ्ग नहीं है तो यह प्रवल शंका उठती है कि जो निघन्टु वैदिक शब्दों का कोश स्वतंत्र मूल ग्रन्थ है, वह तो वेदाङ्ग नहीं है पर जो निरुक्त निघन्टु की ही टीका है वह वेदाङ्ग है, यह एक आश्चर्य है, मूलंनास्तिकुतः शाखा, किन्तु शास्त्री जी के मत से कल्प को निघन्टु मान लेने से इस शंका का निराकरण होजाता है, अस्तु । जिनके ये छे अंग हैं, वे वेद चार हैं. ऋग्वेद.यजुर्वेद.सामवेद. अथर्ववेद. इस विषयमें महाभाष्यकार भगवान् पतंजलि ने लिखा है कि सात द्वीप वाली पृथ्वी है. तीनलोक हैं. चार वेद हैं. वे छे अंग सहित हैं, रहस्य सहित हैं, उनके बहुत से भेद हैं। यजुर्वेद की एकसौ एक शाखायें हैं, सामवेद की हजार शाखायें हैं, ऋग्वेद की इकीस शाखायें है, अथर्ववेद की नौ शाखायें हैं, ( इस प्रकार ग्यारहसौ इकत्तीस चारों वेदों की शाखायें हैं, आर्य समाजी यहां भी भूले हुए हैं, । वे ग्यारह सौ सत्ताईस शाखा ही बताते हैं। पर इसका उनके पास कोई प्रमाण नहीं है । यह उनका कथन महाभाष्य के विरुद्ध है । जिस महाभाष्य को वे सब से अधिक प्रमाण मानते हैं ) वाको वाक्य, इतिहास, पुराण, ( भगवान् पतंजलिने :इतिहास पुराणों

पुराणम् वैद्यक मिति शब्द शास्त्रस्यैतावान् विषयः । अन धीत्यैवतान्साहस मकार्षीः । अत एवार्थ सम्पत्ति रुक्ता । वेदाना मर्थविप्रतिपत्तौ विध्यर्थवाद याच्ञाशीःस्तुति प्रैष प्रवह्लिकाः प्रश्नो व्याकरणम् तर्कः पूर्ववृत्तानुकीर्तनम् १ अव धारणं चोपनिषद् व्याख्यानं तु त्रयोदश । क्रमेणो-दाहरणानि । 'अश्वस्तूपरोगो मृगपरमे' अभिहितो विधिः । 'देवाः यज्ञमतन्वत' अर्थवादः । 'तनूपा अग्ने ऽसि तन्वं मेपाहि' इति याच्ञा । 'अथो देवा समहे' इत्याशीः। 'अग्निर्मूर्धादिवः ककुद् पतिः' इतिस्तुतिः । 'होतायच्छ त्समिधाग्नि' मिति प्रैषः । 'इद्राग्नी अपादिय' मिति प्रवह्लिका । 'क एकाकी चरती' ति प्रश्नः । सूर्य्य एकाकी चरती' ति उत्तरम् । 'मागृधः कस्य स्विद्धनम्' इति तर्कः। 'ओषधयस्समदन्त' इति पूर्व वृत्तानु कीर्तनम् । 'तमेववि-दित्वाऽति मृत्युमेति' इति अवधारणम् । 'ईशावास्या' द्युपनिषत् । तत्रापि मंत्रे षट् प्रकाराः । उपक्रमोप संहारैक

---

कोस्वतंत्र रूप से पृथक् परिगणन किया है इससे आर्य समाजियों का इतिहास पुराणों को न मानना महा भाष्य के विरुद्ध है ) और वैद्यक यह इतना शब्द शास्त्र का विषय है । इनको विना पढे ही साहस करते हो, इसी से अर्थ सम्पत्ति कही है। वेदों के अर्थ के संशय में ये तेरह व्याख्यान हैं, विधि, अर्थवाद, याच्ना, आशीः, स्तुति, प्रैष, प्रवह्लिका, प्रश्न, व्याकरण, तर्क, पूर्ववृत्तान्त का कीर्तन, अव धारण और उपनिषद, इनके क्रम से उदाहरण मूलमें बताये हैं । मंत्रों में

रूपता।अभ्यासः। अपूर्वता। फलम्। अर्थवादः। उपपत्तिः।'ईशा वास्य' मित्यारभ्य 'योसावसा पुरुषः सोहमस्मि' इति चोपक्रमोप संहारैक रूपता। 'तदेजति तन्नैजति' इत्यभ्यासः। 'नैत द्देवा आप्नुवन् पूर्वमर्शत्' इति अपूर्वता। 'असूर्या नामते लोकाः' अनात्मविदो निन्दा, आत्मविदस्तुतिश्च। यथावा परमात्मनो पि स्तुतिः। 'सपर्य्यगा' दिति। एतेनैतादृश्योहिश्रुतयः अर्थवाद विषयाः। इति चार्थ वादः। 'तस्मिन्नपो मातरिश्वा दधाति' इत्युपपत्तिरिति* सत्य मेतत्। सत्य प्रत्यय प्रकाशकः। सत्यार्थ प्रकाश कारकः। इदानीं कलि मला परावतार औरंगजेव विग्रहः। सुर विग्रह विग्रह ग्रह ग्रस्तत्त्वात्। विद्वांसोहिदेवाः। इत्यस्य स्वेच्छतयोहितार्थः। तेन धन्यं मन्य विवेक शून्य सुजनम्मन्येन

---

छै प्रकार हैं १ उपक्रम उपसंहार की एक रूपता, २ अभ्यास ३ अपूर्वता ४ फल, ५ अर्थवाद, ६ उपपत्ति. इनके भी क्रम से उदाहरण मूल में बताये हैं। यह सत्य है। सत्य के विश्वास का प्रकाशक। सत्यार्थ के प्रकाश करने वाला। वर्तमान सामयिक कलिमल का अवतार औरंगजेब का दूसरा रूप हुआ। क्यों कि औरंगजेब ने भी देव मूर्तियों का खंडन किया और इन्हों ने भी देव मूर्तियों का खंडन किया। 'विद्वान्सोहि देवाः' इसका अपनी इच्छा से लोक में केवल चमत्कार दिखाने को विशेष्य विशेषण भाव के भी न जानने वाले, अपने को धन्यमानने वाले ने यह अर्थ किया है कि विद्वान् ही देवता हैं। किन्तु यह ऋग्वेद की श्रुति वास्तव में देवताओं की विद्वत्ता को दिखाती

लोके चमत्कार तयै वाभ्य घायि विशेष्य विशेषणी भावस्याप्य न भिन्नेन । पण्डिता एव देवा इति तदर्थाभिधानात् । साचश्रुतिः ऋग्वेदस्थ, वेदानां विज्ञत्वं बोधयति । देवव्रत कारिणोहि मनुष्यस्येह व्रतात्पूर्वं दिने एव स्वभक्तस्य गृहं गच्छन्ति देवाः । कुतोहि यतो विद्वांसः विज्ञानवन्तो भविष्यत्काल वार्तां जानन्ति । श्रुतौ तूप क्रमेण देव शब्दार्थोहि विशेष्यः । विद्वत् शब्दार्थोहि विशेषणम् । अनेन नूतन भाष्य कारेण पण्डिताप सदेन चमत्कार तयैव निश्चीयते । सर्वत्र कलेरेव महिमा । नहृणीयते तादृशो जनः परन्तु समाद्रियते । घटते च क्रमेलक परिणये शीतला सनानां पौरोहित्यम् । परस्पर महोरूप महोध्वनि रिति प्रशंसन श्रवणात् । रेभट चाटकैरवश्येनासनं जिघृक्षसि । समुद्रं चुलकी कर्तुं मिच्छसि । यवनेश्वर औरङ्गजेवं त्वं विस्मरसि किम् राजसिंह

---

है, क्योंकि देवगण देवताओं के व्रत करने वाले अपने भक्त के घर में व्रत के पहिले ही दिन चले जाते हैं, क्यों कि वे विद्वान हैं, आगे होने वाली वात को जानते हैं। श्रुति में देव शब्दार्थ विशेष्य है और विद्वत् शब्दार्थ विशेषण है । यह कलियुग की महिमा ही है, कि ऐसा पुरुष लोक में लज्जित नहीं किया जाता है, प्रत्युत आद्रित किया जाता है । यवन सम्राट औरंगजेव को भूल गये हो क्या? जिसका कि प्रातः स्मरणीय शिशोदिया कुल भूषण महाराणा राजसिंह ने वारम्वार पराभव किया था। रूप नगर के राजा की कन्या अत्यन्त रूप वती प्रभावती की रूप छटा की चमक को सुन कर

कृत पराभवम् । मन्त्र भागे एव सहस्र शीर्षादौ साध्या ऋषयो देवाः श्रूयन्ते । अतः पृथङ्क देवाः । न मनुष्या युक्ता इति । 'तेन देवा ऽ अयजन्त साध्या ऋषयश्च ये । इति

मोहित हुआ औरंगजेब उसको व्याहने के लिये जब तयार होगया था, और इस अपने खोटे अभिप्राय का संदेशा रूप नगर के राजा के पास भिजवाया। तब इस समाचार को सुन कर रूप नगर का राजा और उसकी कन्या प्रभावती दोनों ही व्याकुल होकर विचार करने लगे, कि अब हिन्दुत्व की रक्षा कैसे हो, यवन संसर्ग से बचाव कैसे हो, क्षत्री कुल में कलंक न लगने का अब कौन उपाय है। इस प्रकार सोच करते हुए उनको चित्तौर गढपति महाराणा राजसिंह का स्मरण हुआ, और उनके पास अपना संकट समाचार भेजा। उसमें प्रभावती ने यवन संसर्ग से रक्षा पाने और राणा राजसिंह के साथ विवाह करने की प्रार्थना भी की थी। महाराणा साहब ने उस दुखिया राज हंसनी क्षत्राणी प्रभावती को यवन गीध से बचाने के लिये प्रतिज्ञा की। और अपने वीर सामन्तों से परामर्श करके उस प्रबल प्रचन्ड शत्रु औरंगजेब से युद्ध करने और प्रभावती के व्याहने की तयारी की। इसके अनुसार आप रूप नगर को गये. और अपनी वीर क्षत्रिय सेना को रूप नगर से आगे आगरे के रास्ते में औरंगजेब को रोकने के लिये भेजा। उस वीर क्षत्री सेना से औरंगजेब को हार कर संधि करनी पड़ी। महाराणा राजसिंह प्रभावती को व्याहकर अपनी राजधानी को आनन्द सहित लौट आये। इस प्रकार हिन्दुत्व की रक्षा, और सतीत्व की रक्षा, तथा भारत वर्ष के गौरव की रक्षा अपने तेज से उन्हों ने की। मंत्र भाग में ही पुरुष सूक्त में ऋषि और देवता जुदे जुदे सुने जाते हैं, इससे देवता अलग हैं, मनुष्य देवता नहीं हो सके। आप लोग भले ही विधवानियोग को कहो, वेद मंत्र से ही अर्थ भी निरूपण करो,

श्रुतिः । तावद्भवद्भि विधवा नियोगो निरुच्यतां नाम । वेद मन्त्रेणैवार्थोऽपि निरूप्यताम् । तत्रापि भवन्मानासिको यो वेदो मन्त्र भागात्मकः । तेनैव विधवा नियोगः । नियोगः अनियोगोवा । विशिष्टो धवो यस्याः सा विधवा । विविधो धवो वा विधवा । तयोस्ताभ्यां योगे कोवार्थो विपरीतो भवति चा विपरीतो भवति इत्यूह्यतां चार्वाक चाटकैः । भवादृशास्त्वसंख्याता याता यान्ति यास्यान्ति लोकान् । योहि कश्चन सनातनो धर्मः न स हापयितुं कैरपि शक्यः । स्वव.ा वाक् विवदन्तु चे मे परिपन्थिनो हि नास्माक मत्रा ग्रहः । नक्तंचराः पूर्वं हिरण्यकशिपु प्रभृतयोप्यस्तंगताः सनातनधर्मा वध्वंसकाः । तथापि कालक्रमेणोपचयापचयं गच्छन्नपि स खलु सनातनधर्मोहि जीवत्येव । ननु धर्मेण

---

तुमने जो अपने मन से मंत्र भाग वेद मान रखा है, उससे विधवा नियोग का क्या अर्थ करते हो, नियोग या अनियोग। और सुन्दर पति वाली स्त्री को विधवा कहते हो या तरह तरह के पति वाली को, इसमें कौनसा अर्थ विपरीत है, और कौनसा अर्थ सीधा है। तुम सरीखे हजारहों चले गये, चले जा रहे हैं, और चले जांयगे, परन्तु सनातन धर्म को कोई भी नहीं हटा सका और न हटा सक्ता है। आपकी जीभ आपके वस में है चाहै जो कुछ कहो हमको इसमें कुछ आग्रह नहीं है। हिरण्य कशिपु आदिक भी सनातन धर्म के ध्वंस करने वाले हो चुके हैं, पर वे भी अस्त हो गये, परन्तु सनातन धर्म काल क्रम से घटता बढता हुआ भी अब तक वर्त्तमान ही है। धर्म से लोक की उन्नति तुम

लोकोन्नतिं वाञ्छसिचेत् । सच शुद्धोधर्मो राजनीति धर्मोहि द्विविधः । राजनीतिधर्मस्तु गजदन्तवदुपर्य्येव न भोक्तुं समर्थः । स शुद्धधर्मस्तु कस्यचिदेव महात्मनः स्वर्गापवर्ग प्रदः क्रमेण भवति । श्रुतिमूला जाजलि ब्राह्मण विषयणी सतीत्वसंरक्षणरूपा । तुलाधार वणिग् भार्य्यायाः महा-भारतादावुपनिवद्धाख्यायिका नाकर्णि किं कर्णाभ्याम् ।।किम-द्यापि हाहेतिहासोपनिवद्धा श्रीमद्राज्ञ्याः पद्मायाः अहल्याया मीराया श्चाख्यायिकावीथीलोके राज-वीथीव सर्वत्र भारते प्रचरत्येव । कुलरक्षण दक्षस्य राणा प्रताप चितौड़महीमहेन्द्रस्या पि यवनसम्पर्क कलङ्क संदूषण वारणं कन्या संरक्षण दक्षम् महद्द्वैशसनाख्यानं

---

क्या चाहते हो । वह धर्म दो प्रकार का है, शुद्ध धर्म और राज नीति धर्म, राजनीति धर्म हाथी के वाहर के दांत के समान है जो दिखाने को है खाने को नहीं । और शुद्ध धर्म तो क्रम से स्वर्ग और अपवर्ग के देने वाला है । क्या आपने अव तक भी सतीपने की रक्षा करने वाली श्रुति मूलक जाजलि ब्राह्मण की कथा नही सुनी है । महाभारतादिक में कही गई तुलाधार वैश्य की भार्या की कथा भी क्या नहीं सुनी है । वर्त्तमान इतिहास में प्रसिद्ध महारानी पद्मावती की अहल्यारानी की मीरा वाई की कथायें जो भारत वर्ष में सव जगह प्रचलित हैं, ये भी क्या नहीं सुनी हैं । कुल धर्म की रक्षा करने वाले चित्तौर महीपति महाराणा प्रताप सिंह की यवन सम्पर्क दोप से वचाने वाली कन्याओं के धर्म की रक्षा करने वाली भयंकर युद्ध रूपी कथा जो आज तक पृथ्वी में हर एक मनुष्यों में प्रसिद्ध है, वह भी क्या आपने नहीं सुनी

जन जनम् प्रति जगत्या मद्यावधि जागर्ति चेति न श्रुतम् । विरम्यते च चर्वितं चर्वणे नोपमर्दित मेवासीत् पूर्वम् । अथ सेश्वराश्चावैदिकाः । पाश्चात्य विद्या प्रवर्तका मूशेशा महम्मदाद्यास्तेषां मतंप्रदर्श्यते । जीवोहिईश्वरकल्पितः स-पृथक् पृथक् भिन्नः । चत्वार्य्येव, तत्वानि । पृथ्व्यप्तेजो वायवः। जगत्तुसादिमत् । जीवनां न पुनर्जन्म भवति । दशाज्ञाः पारमेश्वर्य्यः। तास्तु जीव जातेःसदैव पालनीयाः। सत्यं मानस शौचं दया शान्तिः तितिक्षा : परोपकारः जीवमात्रोपरक्षा ईश्वरः ईश्वरप्रसत्तीक्षा चेति । जीवस्तु नपुन र्जायते । नूतनं नूतनं जीवमुत्पादयति ईश्वरः । शुभाशुभं कर्म कृत्वा मृतोहि जीवः श्वभ्र निःक्षिप्त शरीरप्रदेशे शुभा शुभ कर्म

---

है। यदि झूनी ह तो भारत वर्ष के मणि रूप इन आख्यानों के विरुद्ध आपने क्यों कमर बांधी है। बस इस प्रकार पिसे के पीसने की तरह वारम्वार छार छार हुए इस मत की समालोचना से विराम करते. हैं। अव ईश्वर को मानने वाले और वेद को न मानने वाले ईसाई मूसाई आदि का मत दिखाते हैं। जीव ईश्वर का वनाया हुआ है। और वह जुदा जुदा ह । पृथ्वी जल तेज वायु ये चार ही तत्त्व हैं, जगत अनादि नहीं है, जीवों का पुनर्जन्म नहीं होता है। परमेश्वर की दश आज्ञायें, हैं, जीवों को वे सदा पालनी चाहियें। सत्य, मानसिक शुद्धि, दया, शान्ति, सहन शीलता, परोपकार, जीन मात्र की रक्षा, ईश्वर, ईश्वर की शरणागति, और उसकी कृपा की चाहना ये दश आज्ञायें हैं। जीव का पुनर्जन्म नहीं होता है। नये नये जीव को ईश्वर सदा उत्पन्न करता है। शुभ अशुभ कर्म को करके मरा हुआ जीव कब्र में पडे हुए शरीर में

फल काल मपेक्षते यावत्प्रलय मिति। तावदन्यमन्यमेव जीव वर्गं मुत्पादयतीश्वरः इति। तदपि नरमणीयं तेषां न सर्वांशे रमणीयम्। सादिमति जगति परमेश्वरे नैर्घृण्य दोषस्य प्रसंगात्। कृतप्रणाशाकृताभ्यागमश्च। कोवाकीटपतङ्गादिभिः कृतोपराधः।येना कस्मा देव तादृश दुःख मुपलब्धम्। किंवा भवद्भिः समाराधन माचरितं येन साम्राज्यमधिगतम्। नच कीटकृमयो हि न जीवा इति वक्तुंशक्यम्। चैतन्ये तुल्य व्यवहारात्। अस्तु तावत् भवतां प्रौढिवादः। तावतापि किं दूषण चक्र नक्र मुखाद्विमुक्तो भवान्।राजरंकयोः कोवा सुहृद्विपक्षभावः भवत्परमेश्वरस्य। अतो नैर्घृण्य दोषान्न

---

कयामत तक शुभा शुभ कर्म फल के समय की वाट देखता रहता है। और ईश्वर तव तक नित्य नये जीवों के झुन्डों को उत्पन्न करता रहता है। इत्यादि। यह मत किसी अंश में रमणीक होते हुए भी सर्वांश में रमणीक नहीं है। यदि जगत् अनादि नहीं है, सादि है तो परमेश्वर में निर्दय होने का दोष आता है, और किये कर्मों का नाश तथा विना किये कर्मों के फल की प्राप्ति होना यहदोष भी आता है। जब सब ही जीव ईश्वर ने वनाये हैं तो कीट पतंगादिकों ने कौन ऐसा अपराध किया है जो वे इस प्रकार के दुख को पाते हैं और मनुष्यों ने ऐसा क्या पुण्य किया है जो राज्यादिक सब तरह के सुख भोगते हैं। (मनुष्यों में भी महा दुखिया विद्यमान हैं, यह क्यों) यह तो कह नहीं सक्ते कि कीट पतंगादिक जीव नहीं है, क्यों कि चैतन्यता में समान व्यवहार है। खैर इसे रहने भी दें तो भी आप दोषों के चक्र से नहीं बच सक्ते। आप के परमेश्वर का राजाओं से तो क्या प्यार है, और रंकों से क्या वैर भाव है जो ऐसे सुखी दुखी वनाये। इस से ईश्वर में निर्दय होने

मुक्ता भवन्तो भूता भवन्ति भविष्यान्ति च। पुनर्जन्म स्वीकार मन्तरैवेश्वरोहि अनुग्रह निग्रह क्षमः स्यात्। तदातु वालक्रीडनकवज्जगदुन्मथ्येते श्वरेणैव। यथा वालाः क्रीडनकानि सम्विधायाकारण मेव विलोपयंति। विषयेणाभिसंसगः। अपुर्नजन्मनिविषयेऽभिसंसर्ग स्तु नघटेत। मातृस्तनपानादौ प्रवृत्ति र्नोपयुज्येत नतुकश्चनदौशिकस्तत्रलोष्टादिवत्सद्यो जातस्य। स्वभावात् ईश्वराज्ञयैव प्रवृत्तिरिति चेत्। पुनरपि तत्र नैर्घृण्योत्पादः। तत्वानां न्यूनत्वं तेषां शरीरे। तेषां मते आकाश तत्त्वाऽभावाद्बाधिर्यम्। शरीरे तन्मते वाधिर्यं प्रसज्येत। अथ श्वभ्रनिक्षिप्ताः श्वभ्रनिःक्षिप्ताः शरीरिणोहि तावत्प्रलयकालं सुखावलम्बिनो

---

का आप के मत में दोष आता है। इस से आप नहीं वच सक्ते। पुनर्जन्म स्वीकार नहीं करते हो तो ईश्वर ही स्वयम् अनुग्रह निग्रह करने में समर्थ माना जा सक्ता है। तव तो वालक क्रीडा को तरह ईश्वर के द्वारा ही जगत् का विगड़ना माना जायगा। जैसे वालक खिलौनाओं से खेल कर उनको तोड़ देते हैं इसी प्रकार ना समझी का सा दोष ईश्वर पर आता है। पुनर्जन्म न हो तो विषयों में शीघ्र सम्वन्ध नहीं हो सक्ता। जैसे उत्पन्न होते ही वालक की माता के दूध पीने में प्रवृत्ति कैसे हो सक्ती है। तत्क्षण:हुए वालक को जो लेवड़ा की तरहपड़ा है दूध पीने की शिक्षा देने वाला कौन है, यदि कहो कि ईश्वर के हुक्म से उसकी प्रवृत्ति होती है तो फिर भी ईश्वर में निर्दयता आती है। उनके शरीर में तत्त्वों की कमी भी है, उनके मत में आकाश तत्व के न होने से सव को वहरा भी होना चाहिये। प्रलय पर्यन्त कव्र में रहने वाले जीव केवल

वा दुःखावलम्बिन उभयावलम्बिनो वा। नाद्यः सर्वेषां शुभ कर्म विपाकस्यैक कालावच्छेदेनासम्भवात। तत्रापीश्वरेच्छा-चेत्। तत्रापि नैर्घृण्य कृतनाशाकृताभ्यागमाः पुनरपि समुज्जृम्भेरन्। दुःखावलम्बिनः सर्वे शरीरिण इति चेदुक्त दोषाः पुनरापतेयुः। उभयावलम्बिन इति चेत्। एक कालावच्छेदेन महा प्रयासजन्य पुण्य पापयो र्भोगाभाव संभवात्। न च शरीरिणि पृथगेव प्रवर्ततांनाम। किंतेन। तावत्प्रलय काल पर्य्यन्तानु धावन शैली वृथैव परिशीलिता भवद्भिः। एकस्मिन्काल न्यायांहि धर्म्माधर्मयो र्जीवा नामीश्वरेण विधाय योग्य स्थानं स्वर्गं नरकादि वित-रिष्यते तेभ्य इति वृथैव प्रयासो भवतां सूतः। श्वभ्रशरीरे-

---

सुखी हैं या केवल दुखी हैं या सुख दुख दोनों के भोगने वाले हैं। यदि कहो कि केवल सब सुख के ही भोगने वाले हैं, सो ठीक नहीं है। क्यों कि सब को एक साथ सुख कैसे मिल सक्ता है। कदाचित कहो कि ईश्वर की इच्छा से तो वही नैर्दयुण्य और कृतनाश तथा अकृताभ्यागम फिर प्राप्त होते हैं। यदि कहो कि सब जीव केवल दुख भोगते हैं तो भी वे ही दोष फिर आजाते हैं। यदि कहो कि सुख दुखों को एक साथ भोगते हैं तो यह तो बहुत ही असम्भव है, क्यों कि सुख के बाद दुख, दुख के बाद सुख इस प्रकार क्रम से सुख दुख भोगे जाते हैं, एक ही समय में दोनों का भोगा जाना कैसे बन सक्ता है। दूसरे बड़े परिश्रम से संचय किये पुण्य पापों का एक साथ भोगना नहीं बन सक्ता। फिर कयामत तक धावा बोलने की रिवाज वृथा ही चलाई। ईश्वर जीवों के पाप पुण्यों का इंसाफ एक ही समय में करके सब जीवों को यथा योग्य स्वर्ग नर्क देगा यह जो आपकी मिहनत है, सो भी वृथा ही है, क्यों

ष्वेव प्राप्त फलोहि जीव वर्गो भवन्मये विशेष स्थान कल्पना-स्यात्तत्काले इति चेत् । तावदेव कृतं कर्म भोगेनो पक्षीणं स्यात् । कालवाहुल्यात् । तदाकेन कर्मणा स्थान कल्पना निर्वर्त्येत । अपरमपि । कालवाहुल्यात् असंख्येय मृत जीवाना मेकस्मिन्नपि श्वभ्रेवहूना संचारात् दुःख मेवस्यात् । शरीरा भावे कथंवा दुःखं सुखंवा । अस्ति शरीर मिति चेद्धया यस्तु धर्मो धर्म योगात् । अतएव किंमहद्वैशसनम् तत्रापि सम्पद्येत श्वभ्रसंकोचात् । युद्धहतानां च जलादौनिः क्षिप्ता-नां जीवानांक संचार क्रमो भवति । इति । वहवांदोषाः । एक

---

कि जब जीवों ने कब्र में ही फल भोग लिया तो फिर बाकी ही क्या रहा । जो कयामत में इंसाफ होगा । क्योंकि अब से कयामत तक तो बहुत समय है इतने बीच में तो जीव अपने कर्मों को भोग भी चुकेंगे । फिर किस कर्म से बहिस्त और दोजख की कल्पना ठीक मानी जा सकेगी । दूसरी बात यह भी है कि बहुत दिनों के बाद पुरानी कब्र के टूटने फूटने पर निशान मिटजाने से उसी जगह दूसरी कब्र खोदकर दूसरा मुर्दा गाढ दिया जाता है इसी प्रकार फिर कभी तीसरा मुर्दा भी गाढ दिया जाता है । इस तरह एक ही कब्र में बहुत से जीवों के इकट्ठे होजाने से उनको बड़ा दुख होता होगा । और शरीर तो मिट्टी में मिल जाता है, फिर शरीर के विना दुख सुख कैसे होता है । कदाचित कहो कि शरीर तो है, जो धर्म अधर्म से शरीर बनता है तो निर्णय होगया फिर कयामत के दिन की दरकार ही क्या । कयामत के दिन से पहिले कब्र के संकोच से आपसमें युद्ध होना सम्भव है । और युद्धमें मरे हुए जलादिक में गिरे हुए जीवों का कयामत तक रहना चलना कहां होता है, ऐसे ऐसे अनेक दोष

एव गुणः। यतस्सेश्वरा भवन्तो भगवन्तः। अतोविरम्यते। एवन्तु। प्रधान मल्लनिवर्हण न्यायेन सर्वे अवैदिकाः सेश्वरा अपिनिरस्ता वोद्धव्यास्तै रेव युक्तिजालैः। एवं चा वैदिका निरीश्वराः। वौद्धाः। जैनाश्च। पूर्वाचार्यै रुन्मथिता आसन् वौद्धास्तु चत्वारः। वैभाषिकादयः। ज्ञानान्वितार्थवादी वैभाषिकः। आभ्यन्तर प्रत्यक्षार्थोहि सौत्रान्तिकः। आकर सहिता वुद्धि रिति योगाचारः। केवलां स्वस्थां वुद्धि मिति माध्यमिकोमन्यते। एषांचतुर्णां रागादि वासनोच्छेद सम्भवा मुक्तिरिति। प्रत्यक्षानुमाने एव प्रमाणे द्वे। सर्वे संस्काराः क्षणिका इति। या वासना स्थिरा सा मुक्तिः। सर्वे वौद्धानामभिमताः। 'कृतिः कमण्डलुः चीरं मौण्ड्यं,

---

आपके इस सिद्धान्त में हैं। गुण एक ही है कि आप ईश्वर को मानते हैं। । इस विचार को भी अब हम यहीं समाप्त करते हैं। इस प्रकार महा मल्ल भंग न्याय से सब सेश्वर अवैदिक मतों का इन्हीं युक्तियों से खंडन जानना। इसी प्रकार अवैदिक निरीश्वर वौद्ध जैनादिकों का खंडन पूर्वाचार्यों ने किया ही है उसी में से यहां कुछ दिखाया जाता है, वौद्ध चार प्रकार के हैं, वैभाषिक १ सौत्रान्तिक २ योगाचार ३ माध्यमिक ४ ज्ञानान्वित अर्थवादी वैभाषिक हैं, आभ्यन्तर प्रत्यक्षार्थ सौत्रान्तिक है, आकर सहित वुद्धि मानने वाला योगाचार है, केवल स्वस्थ वुद्धि, के मानने वाला माध्यमिक है। ये चारों ही रागादि वासना के उच्छेद होने से मुक्ति को मानते हैं। प्रत्यक्ष और अनुमान इन दो प्रमाणों को मानते हैं। सब संस्कार क्षणिक हैं जो स्थिर वासना है वही मुक्ति है। येसब वौद्धों का

पूर्वाह्णभोजनम् संघोरक्ताम्बरत्वंच शिश्रिये बौद्ध भिक्षुभिः '।
एवंजैनस्यमते । अर्हन्नेवसर्वज्ञः । नवुद्धः । प्रत्य-
क्षानुमानमुभयमेव प्रमाणम् । आर्हत धर्म्मो जीवादयो दाराः ।
इति सर्व मागम प्रमाण विरुद्ध मिति निःक्षिप्तम् । यद्यपि ।
कतिपयांशेसुपेशलमपि । तथापि । निगमागम वर्जितत्त्वाद्धेय
मेव । आदेयांशे चा देय मिति सर्वे मन्य त्सागम मिति । तत्रा-
पि श्रुति स्मृति प्रमाण प्रावल्येनावधारयामः । निर्धारित मेवा
चार्य्यैः सर्वैः पूर्वम् । अग्रे च श्रीवैष्णवाः । श्रीमद्रामानुजा
चार्य्या स्तथा पूर्णप्रज्ञनामानो मध्वाचार्य्याः श्रीनिम्बार्का-
चार्य्याद्विसुदर्शननामानः श्रीविष्णुस्वाम्याचार्य्या एतेच

---

मत है । कृति, कमण्डलु, चीर ( वस्त्र )सिर मुड़ाना, पूर्वाह्ण भोजन, संघ ( इकट्ठे रहना ) लालवस्त्र ( धारण करना ) ये सात वस्तु बौद्ध भिक्षुओं ने आश्रयकी हैं । इसी प्रकार जैनमत में अर्हन्‌ही सर्वज्ञ परमेश्वर हैं, प्रत्यक्ष और अनुमान दो प्रमाण हैं । अर्हत धर्मके माननेवाले जीवादिक स्त्रियां हैं, यह सब आगम प्रमाण से विरुद्धहै, इस लिये यह प्रक्षिप्त है । यद्यपि कितनेही अंश में अच्छा भी है तो भी निगमागम से वर्जित होनेसे त्याग करने के योग्य ही है ।और जो आगम विरुद्ध नहीं है उतने आदेय अंश में ग्राह्य है, उस अंश को जो आचार्योंने पहिलेही निश्चित कर दिया है उसको श्रुति स्मृति प्रमाणकी प्रबलता से हम समझावेंगे । इति । इससे आगे वैष्णवाचार्य हैं उनमें श्री रामानुजाचार्य पूर्णप्रज्ञ नाम वाले श्री मध्वाचार्य द्वितीय सुदर्शन नाम वाले श्री निम्बार्काचार्य, श्री विष्णुस्वाम्याचार्य ये चारों क्रमसे लक्ष्मी संप्रदाय ब्रह्म संप्रदाय सनकसंप्रदाय रुद्रसंप्रदाय के प्रवर्त्तक आचार्य

संसारोप कारिणः सर्वे स्वस्वमतबोधेन जनानुद्दिधीर्ष व आसन्। एतन्मत विषयेपि मनोविनोदायात्र किंचिदुच्यते । श्रीमद्रामानुजाचार्य्य संप्रदायनिष्ठ तप्तमुद्राङ्कनमसहमाना अपरे दैशिका इत्थं वर्णयन्ति । यत् ' नातप्त तनुस्तादामोऽश्नुते ' इतिश्रुते श्चक्रेणातप्ततनु र्न मोक्षभाग् भवति । इत्यर्थोऽत्र-सितउक्ताचार्यैं स्तन्न साधु । तद्धि तपः तद्धि तपः तद्धि तपो भवति यश्च चान्द्रायणेन तपति । तद्धि तपः तद्धि तपः तद्धि तपः यश्च कृच्छ्रेण तपति । प्राजापत्यादिनाच । एवं बहुशो ब्राह्मण भाग एवाभ्यासाः श्रूयन्ते । तैत्तिरीयो-पनिषदि च । शिक्षा वल्ल्यां नवमेऽनुवाके । ऋतंच स्वाध्याय प्रवचने चेत्याद्यारभ्य, स्वाध्याय प्रवचने चेति नाको मौद्गल्यः तद्धितपः तद्धितपः तद्धितपः । इत्यभ्यस्यते । एतेन सत्यं च स्वाध्यायश्च प्रवचनं . चेत्यादीनां चान्द्रायणादीनां च

---

हैं । संसार के उपकार करने वाले अपने अपने मतके प्रकाश से जीवों के उद्धार करने वाले हुए हैं। इनके मतके विषयमेंभी केवल मनोविनोदके लिये कुछ कहाजाता है । श्री मद्रामानुजाचार्य के संप्रदाय में तप्तमुद्रा के चिन्ह को न सहने वाले कोई कोई आचार्य्य कहते हैं, कि जो 'नातप्त तनुस्त दामोऽश्नुते' इस श्रुति का उन्होंने यह अर्थ किया है कि ' चक्रसे शरीरको विना तप्त किये परम पदको प्राप्त नहीं होता हैं ' यह ठीक नहीं है। क्यों कि ब्राह्मण भागमें चान्द्रायण, कृच्छ्र, प्राजापत्य आदिकों को वारं वार तप कहा है कि यही तप है, यही तपहै, इत्यादि । इसी प्रकार तैत्तिरीयोपनिषद में शिक्षावल्ली में नवें अनुवाक में ऋत स्वाध्याय, और प्रवचन इनको उसी प्रकार वारं वार तप कहा है । इससे सत्य,

युक्तं तपस्त्वम् । अतो 'नातप्ततनुस्तदामोऽश्नुते' इत्यस्याः श्रुते रयमेवार्थो युज्यते यत् सत्य स्वाध्याय प्रवचन चान्द्रायणादिभि रसंतप्त स्थूल सूक्ष्म तनु रामोऽपरिपक्क स्तत्पदं नाश्नुते । इति । नतु तप्तचक्रादिना तप्त तन्वेक देश इत्यर्थो युज्यते । इति । संभवतिच कृच्छ्रादिना । शरीरस्य सान्तपनत्वं भगवत्प्रसत्तये कैवल्याय चेति । एवंच तप्तमुद्राधारिणौ माध्वनैंबार्को वपि प्रत्या ख्यातौ । श्रीविष्णु स्वामिनां सिद्धान्त ग्रंथो नोपलभ्यते साम्प्रतम् । अतस्तच्छाखा संप्रदाया चार्य्याणां श्री वल्लभाचार्य महाप्रभूणां विषये किंचिदुच्यते । एतैः किल जीव गोस्वामि कृत श्री वैष्णव तोषिणीतः प्रवंधमपहृत्य निज सुवोधिन्यां श्री मद्भागवत

---

स्वाध्याय प्रवचन और चान्द्रायणादिक ही तपहैं । इनका तप होना युक्त भी है । इससे 'नातप्ततनु स्तदामोऽ श्नुते' इस श्रुतिका यही अर्थ उचितहै कि जो सत्य, स्वाध्याय, प्रवचन और चान्द्रायणादिकों से अतप्ततनु है अर्थात् जिसने अपने स्थूल सूक्ष्म शरीर को इनसे नहीं तपाया है, वह कच्चा है, वह उस पद ( मोक्ष ) को प्राप्त नहीं होता है । नकि चक्रादिक से शरीर का कुछ भाग तप्त होना उस श्रुति का अर्थ उचित है । कृच्छ्रादिक से शरीर का संतपन होना भगवत्प्रसन्नता और कैवल्य प्राप्ति के लिये पर्य्याप्त है । इति । इसी प्रकार तप्त मुद्राधारी श्री माध्वाचार्य्य और श्रीनिंवार्काचार्य के संप्रदाय के विषय में भी जानना । श्री विष्णु स्वामी आचार्य के सिद्धान्त ग्रन्थ आज कल प्रायः उपलब्ध नहीं होते, इसलिये उनकी शाखा संप्रदाय के आचार्य श्रीवल्लभाचार्य महाप्रभु के विषय में कुछ कहा जाता है । इन्होंने जीव गोस्वामि कृत श्रीवैष्णव तोषिणी में से प्रबंध का अपहरण करके अपनी बनायी हुई सुबोधिनीजी में खूब ठूंस ठूंस

टीकायां सतृष्णांनिर्भीकं निभृतं संभृतम् । तद्यथा । श्री मद्भागवते, दशमस्कंधे पञ्चमाध्याये, प्रथमश्लोक व्याख्याने। तोषिण्याम् । विशेषतः प्रान्ति पूरयन्ति कामानिति विप्रा-स्तान् । तत्रापि वेदज्ञान् जातकर्मादिक वैदिक विधि सम्य-ग्विदः श्रोत्रियान् ' यावतीर्वै देवताः सर्वा स्ता वेदविदि ब्राह्मणे वसन्ति ' इति श्रुतिः । अत्रैव सुवोधिनीं पश्यन्तु। विशेषेण प्रान्तीति तेषां पूरकत्व मुक्तम् । वेदज्ञानिति ' यावती वै देवता स्ताः सर्वा वेद विदि ब्राह्मणे वसन्ती 'ति। अस्ति भवतीति कृत्वा सर्वं तदेव लिखितम् । अन्यच्च । तत्रैवाष्टम श्लोक व्याख्याने । तोषिण्याम् । महार्हैं र्वहुमूल्यै र्निधिवत् गृहान्तः सुरक्षितैः अपि वस्त्रादिभि र्भूषिताः । इति सुवोधिन्याम् । अमूल्यानि वस्त्राणि यानि स्थापितान

---

करके भर दिया है। जैसा कि दशमस्कंध के पांचवे अध्याय में पहिले श्लोक की व्याख्या में । तोषिणी में लिखा है । विशेष करके पूरण करते हैं कामों को वे विप्र कहलाते हैं । उनमें भी वेदज्ञ, जातकर्मादिक वैदिक विधि को अच्छी तरह जाननेवाले । इसमें श्रुति का प्रमाण । जितने भी देवता हैं वे सब वेद वेत्ता ब्राह्मण में वसते हैं । इत्यादि, इसी श्लोककी टीका में सुवोधिनीजी को देखिये । विशेष करके पूरण करते हैं इस प्रकार विप्रों को पूरण करनेवाला कहा है ।। वेद के जानने वाले । जितने भी देवता हैं वे सब वेदवेत्ता ब्राह्मण में वसते हैं । इत्यादि । यहां पर कुछ घटा वढ़ाकर आपने ज्योंका त्यों लिख दिया है। और भी । आठवे श्लोक की टीका में तोषिणी में लिखा है; महार्ह वहुमूल्य अर्थात् निधि की तरह घर के भीतर सुर-क्षित वस्त्रादिकों से भूषित हुए । इत्यादि । सुवोधिनीजी में इसको इस

तान्यपि तस्मिन्दिवसे परिहितानि। इति। दशमश्लोक व्याख्याने। तोषिण्याम्। पृथु श्रोण्योपि त्वरितंजग्मुः तत्रापि चलत्कुचा इत्यतिशयस्य लक्षणम्। सर्वं चोत्कण्ठातिशयस्य। इति। सुवोधिन्याम्। त्वरागमनं तासामत्यशक्यं यतः पृथु श्रोण्यः चलत्कुचाः अत्युच्च तया कुचयोश्चलनं गमन प्राति वन्धकम्। सप्तदश श्लोक व्याख्याने। तोषिण्याम्। साच महाभागा तादृशस्वीय पुत्रोदयेन तस्यापि परमाश्रयस्य निज प्राण सहचर्य्याःश्रीयशोदाया स्तनयस्याप्युदयेनतत्तद्बाल्यादि लीला माधुर्य्य लाभेनच अन्याभ्यःश्री वसुदेव पत्नीभ्यः श्री देवकीतश्च भाग्य विशेषवती। इति। सुवोधिन्याम्। भगवदा गमन व्यतिरेकेणापि वलभद्रो त्पत्त्यैव साकृतार्थे-त्याह महाभागेति। यद्यपि देवकी व्यतिरिक्ता अन्या अपि

---

प्रकार लिखा है, अमूल्य वस्त्र जो रख छोडे थे उनको भी उस दिन पहिर लिये इत्यादि। दशम श्लोक की व्याख्या में तोषणी में, पुष्ट कटि पश्चात्-भागवाली जलदी चलने लगीं, उसमें भी जिनके स्तन हल रहे हैं, यह अतिशय का लक्षण है। सुवोधिनीजी में जलदी चलना उनको अत्यन्त कठिन है, क्यों कि वे पुष्टकटि पश्चाद भागवाली हैं, और जिनके स्तन हल-रहे हैं। सत्रहवे श्लोकको व्याख्या में, तोषणी में, वह महाभागा है, उस प्रकार के अपने पुत्र (वलभद्र) के उदय करके, और उसके भी परमाश्रय निज प्राण सहचरी श्री यशोदा के पुत्र के उदय करके, उनकी आगे होने वाली वाललीलाओंके माधुर्य केलाभ करकेभी, वसुदेवजीकी जो अन्य स्त्रियां हैं, उनसे और श्री देवकीजी से भी (रोहणी) विशेष भाग्यवाली है। इत्यादि। सुवोधिनी में (व्रज में भगवान के आने के विना-भी वलभद्र के उत्पन्न होने से ही वह कृतार्थ है, इससे कहा है महाभागा।

वसुदेवस्त्रियो भाग्य वत्य स्तथापि इयं वाललीलादि द्रक्ष्यतीति महाभागेतिवा । इति । अष्टा विंशातितम श्लोक व्याख्याने । तोषिण्याम् । एवं मित्र पुत्रादीना मपि पालनादिना भवतः परम कृतार्थता वृत्तैव अहं त्वधुना धनादिमानपि पुत्र कलत्र मित्रादि दुःखेना कृतार्थ एवे त्याह । इति । सुवोधिन्याम् । नन्विदानीं तवापिसर्वे समृद्धिरास्ति अतः कथं दैन्यं भाषसे इत्या शंक्याह । इति । एकोन त्रिंशत्तम श्लोके । तोषिणी । भवता यद्व्रज क्षेमं पृष्टं तद-स्त्येव वयंतुत्वद्दुःखेन तदपि कथयितुं नशक्नुमः इति व्य-ञ्जयं स्तमेवानुशोचति । इति । सुवोधिनी । एतत्पृष्ट मव-चनेनैवाङ्गी कृत्य वसुदेवस्य सम्माननामाह । इति ।

---

यद्यपि देवकी से अतिरिक्त अन्य सभी वसुदेव जी की स्त्रियां भाग्य-वती हैं तो भी ये ( रोहिणी ) वाल लीलाओं को देखेंगी, इस लिये भी कहा है महा भागा । इत्यादि । अट्ठाईसवें श्लोक की व्याख्या में, तोषणी में, इस प्रकार मित्र के पुत्रादि के भी पालनादिक करने से आपकी परम कृतार्थता हो ही चुकी, मैं तो इस समय धनवान होते हुए भी पुत्र कलत्र मित्रादिकों के दुख से अकृतार्थ ही हूं । इत्यादि । सुवोधिनी में, क्योंजी इस समय तो तुम्हारे भी सब प्रकार की धन समृद्धि है फिर इस प्रकार दीन भाषण क्यों करते हो । इत्यादि । उन्तीसवे श्लोक की व्याख्या में तोषणी में, तुमने जो व्रज का क्षेम पूछा है वह है ही पर हम तो तुम्हारे दुख से कह भी नहीं सक्ते हैं ऐसा प्रकट करते हुए ( नन्द ) उन्हीं का सोच करते हैं । इत्यादि । सुवोधिनी, यह जो पूंछा है उसको न कहकर ही अंगीकार करके ( नन्द ) वसुदेवजी

संक्षेपः । तयोर्व्याख्यानयो रवलोकनेना न्यदपि बहुविस्तर-
तो विज्ञायेत । केवल वर्णपरिवर्त्तनं कृत्वा तोषिणीभावाः
सुवोधिन्यां निवेशिता इति स्पष्टमेव । भावमात्रापहारोहि
न केवलं क्वचित् क्वचित्तु तथैव तदीय वाक्य विन्यासो
पीति । यथाहि सप्तमेध्याये द्वादश श्लोक व्याख्याने तोषि
ण्याम् । हुत्वा आदा वनिष्ट निवृत्त्यर्थं माज्येन व्याहृतिभिः
सामान्यतो ग्रह होमं विधाय पश्चाद्दधिमिश्रै रक्षतैः कुशसहि-
तप्रोक्षण जलैश्च शकट मर्चया मासुः। इति । सुवोधिन्याम्।
प्रथमतः अनिष्ट निवृत्यर्थं सामान्यतो होमं कृत्वा आज्येन
व्याहृतिभिः ...... पश्चात्तच्छकट मर्चयांचक्रुः ...... दधि
मिश्रिता अक्षताः कुशसहितानि प्रोक्षण जलानि । इति ।
तदिदं सहसा वगम्यते ऽवलोकनेन । किमिद माचार्यानुरूपं

---

की सम्मानना करते हैं । इत्यादि । यह संक्षेप है, उन दोनों टीका ग्रन्थों
के मिलाने से और भी बहुत जाना जासक्ता है । कुछ अक्षरों को बदलकर
ज्यों का त्यों भाव अपने ग्रन्थ में रखलिया है । इतना ही नहीं
कहीं कहीं तो वाक्य के वाक्य ही रख लिये हैं । जैसा कि सातवे अध्याय
में बारहवे श्लोक की व्याख्या में । तोषिणी में । जैसालिखा है वह ज्यों
का त्यों ही रखदिया है । अनिष्ट निवृत्यर्थं आज्येन व्याहृतिभिः सामान्यतः
ये सब ज्यों के त्यों हैं।हुत्वा, होमं कृत्वा । आदौ, प्रथमतः। दधिमिश्रैः दधि-
मिश्रिताः । अक्षतैः अक्षताः । कुशसहित प्रोक्षण जलैः, कुश सहित
प्रोक्षण जलानि । इनमें केवल विभक्तियां बदल दी हैं । बाकी सब जैसे
का तैसा है । यह उनके देखनेवालों को सहज ही प्रतीत हो सक्ता है ।

कार्यम् । हा हन्त । अत एव वहूना मयमपि विश्वासो यच्छ्री विष्णुस्वामि रचिता ग्रन्था अपि एभिः स्वनाम्ना स्वशिष्येषु प्रख्यापिताः । अन्यथा तद्ग्रन्थ दौर्लभ्यं कुतः संजातमिति । आस्तां तावत् । 'यद धर्म कृतः स्थानं सूचकस्यापि तद्भवेत' इति भियोपरम्यतेऽस्माभिः । अपरं नाकुलीश पाशुपतम्, शैवम्, प्रात्यभिज्ञानम्, रासेन्द्रम्, औलुक्य, मिति दर्शनपञ्चकमागमोक्तम् । तावदग्रे दर्शनपञ्चक मक्षपादादीनाम् । सर्वाण्यपि निः श्रेयस फलप्रदानि परम्परया । साक्षात्तु । यत्र निश्छद्मना सम्पूज्यते हरिः । एषएव मार्गो राजमार्ग इदानीं यावदद्वैताववोध ः । इति शम् । सर्वे प्रत्याख्यातविषयाः ।

---

क्या ये आचार्य के अनुरूप कार्य है, लोगों का तो इसी से यह भी विश्वास है कि विष्णुस्वामी के ग्रन्थों को भी अपने नाम से अपने शिष्यों में इन्होंने प्रख्यात कर दिया है। नहीं तो उनका कोई भी ग्रन्थ अव क्यों नहीं मिलता, अस्तु, जो अधर्म करने वाले का स्थान है, वही सूचक को मिलता है, इस भय से हम अधिक न लिखकर यहीं उपराम करते हैं। इनसे अतिरिक्त और भी नाकुलीश पाशुपत, शैव, प्रत्यभिज्ञान, रासेंद्र, औलुक्य ये आगम के कहे हुए पांच मत और हैं। जिनको दर्शन पंचक कहते हैं। इनके अतिरिक्त अक्षपादादिक मुनियों के भी पांच दर्शन और हैं। ये सभी परम्परा से मोक्ष के फल के देने वाले हैं। साक्षात् मोक्ष देने वाला मत तो वही है, जिस में निष्कपट रीति से श्री परमात्मा की आराधना की जाय, यही मार्ग राजमार्ग है। जब तक अद्वैत का वोध हो। इति। इस प्रकार सब विषयों का वर्णन हुआ।

इति वेदान्त सिद्धान्त मत मार्त्तण्डस्य
भूमिको पक्रमः प्रसमाप्तः ।

ये निर्वाण पदे विहर्त्तु मनस श्शास्त्र ध्वनेरध्वनि
श्रामं श्राम महो विराम मभज न्नाद्यापि भूमीश्वराः ।
ग्रन्थेस्मि न्सुकुमार शेमुषिकया खिन्नाः परोत्साहिनः तेषा-
न्नस्तु कृते कृतिः सुकृतिना म्भूयादियम्भूमिका ॥ १ ॥
भूमौ भारत मंडले मगधभूभूषा गया विश्रुता तस्या दक्षिण
तो युगद्वय हतेपू योजने यो मगाग्रामः सन्निहितस्ततो मम हितः
पुर्नोडिरामृश्यते यस्तद्वासि कवेः कृतौ विहरता दायेश्व-
रश्श्रेयसे ॥ २ ॥

सर्वतन्त्र स्वतंत्र संप्रति श्री वृन्दावन निवासि
श्री देव राज पंडित देवदत्त शर्म
विरचिते वेदान्त सिद्धान्त मत मार्त्तण्डे
भूमिका प्रकरणम् ।

---

श्रीसारस्वत वाङ्वाग्य्रजनुषां श्रीकृष्ण सेवात्मनाम्
विष्णुस्वामि सुसंप्रदाय वगत ज्ञानादि गोस्वामिनाम्
आशाव्याप्तयशोमतां कुलभवो राधाविहार्य्यर्ङ्को
गोस्वामी किल लक्ष्मणार्य्यविदितो व्याख्यान मेतद् व्यधात् । १ ।
आसी च्छ्रीम च्छोलचन्द्राभिधानः पुत्र स्तस्य श्री सुखानन्द नामा ।
तस्याऽपि श्रीसोमकृष्णो बभूव तत्पुत्रोऽहं लक्ष्मणः कारकोस्य ॥ २ ॥
इति वेदान्त सिद्धान्त मत मार्त्तण्ड भूमिका—
व्याख्यानं किरणाख्यानं समाप्ति समगात्समम् ॥ ३ ॥
इतिश्री वेदान्त सिद्धान्त मतमार्त्तण्ड भूमिकायाः श्री मथुरावासि ।
गोस्वामि लक्ष्मणाचार्य्य कृतं किरणाख्यं व्याख्यानं समाप्ति गतम् ॥

॥ श्री गणेशायनमः ॥

# अथ वेदान्त सिद्धान्त मत मार्त्तण्डः

## प्रथमः पादः

श्रुत्वा कृष्ण पदारविन्द युगलं, ते ज्ञान दृष्टि प्रदम् ।
जन्मान्धोस्मि विषण्ण मन्थर मति धावन्स्खलन्का पथे ॥
क्रूरं क्रूरमतिं कुकर्म निरतं ज्ञात्वा सुरैर्हापितं ।
श्रीमन्स्तात कृपा वशात भतिम न्दीनं नतं मोद्धर ॥

ज्ञानान्तः करणयोः परिणतिः प्रकाशात्मिका वृत्तिः ॥ १ ॥ मायायाः परिणतिश्च ॥ २ ॥ वृत्ति ज्ञानं द्विविधं प्रमारूप मप्रमारूपंच ॥ ३ ॥ अप्रमारूप मपिद्विविधं भ्रमात्मकं प्रमात्मकंच ॥४॥ इन्द्रिय प्रमाण जन्यं कारण जन्यं वा यथार्थम् ।५।

---

ज्ञान और अंतः करणनाम इन्द्रियों का परिणाम परिपाकावस्था जो पदार्थों को प्रकाश करने वाली होती है उसको वृत्ति कहते हैं । १ । माया की परिपाकावस्था भी जो पदार्थों के प्रकाश करने वाली होती है, उसको भी वृत्ति कहते हैं । २ । वृत्ति का ज्ञान दो प्रकार का है प्रमारूप और अप्रमारूप । प्रमाणजन्य को प्रमारूप कहते हैं । और प्रमाजन्य ज्ञान यथार्थ होता है । ३ । अप्रमारूप ज्ञान भी दो प्रकार का है एक भ्रमात्मक और दूसरा प्रमात्मक । यथार्थ ज्ञान को प्रमात्मक कहते हैं । दोषजन्य को भ्रमात्मक कहते हैं । ४ । इन्द्रिय प्रमाण जन्यज्ञान और कारण जन्यज्ञान

दोष जन्यं भ्रमरूपं ॥ ६ ॥ सुख दुःख प्रत्यक्ष स्मृतीश्वर वृत्ति ज्ञानानां दोष प्रमाणाजन्यत्वा द्भ्रम प्रमाणाभ्यां वैलक्षण्यम् ॥ ७ ॥ पूर्वा नुभवो हेतुः संस्कार द्वारा स्मृति ज्ञानस्य ॥ ८ ॥ तज्ज्ञानं यथार्थानुभवसंस्कारजन्यं यथार्थ मयथार्थानुभव संस्कार जन्य मयथार्थञ्च ॥ ९ ॥ धर्मा धर्म-हेतुका नुकूल प्रतिकूल पदार्थाभिसंबन्धे नांतःकरणस्य सत्व गुणात्मकस्य रजोगुणात्मकस्य च परिणमने सुख दुःखे भवतः ॥ १० ॥ सुख दुःखादि निमित्तेन सुख दुःख विषयी करणात्मकांतःकरण वृत्ति र्या भवति तस्या मारूढ़ साक्षी सुख दुःखे प्रकाशयति ॥ ११ ॥ सुखाकार दुःखाकार वृत्तेः प्रमाणा जन्यत्वा दप्रमात्वम् ॥ १२ ॥ प्राण्यदृष्ट जन्यानि

---

उसको भी यथार्थ कहते हैं। ५। दोपजन्य को भ्रमरूप कहते हैं। ६ सुख दुखों का प्रत्यक्ष और स्मरण, ईश्वर में रहने वाला ज्ञानइनकी भ्रम और प्रमाण से उत्पत्ति न होने से भ्रमात्मक प्रमात्मक ज्ञान से विलक्षणता है।७। पहिला जो अनुभव है सो संस्कार द्वारा स्मृतिज्ञान का कारण होता है।८। वह ज्ञान यथार्थानुभव संस्कार से उत्पन्न हुआ यथार्थ होता है और अयथार्थानुभव संस्कार से उत्पन्न हुआ अयथार्थ होता है। ९। धर्म और अधर्म कारण वाले अनुकूल प्रतिकूल पदार्थों के संबंध से सत्वगुणात्मक अथवा रजोगुणात्मक अंतः करण के परिणाम से वही सत्वगुणात्मक सुख और रजोगुणात्मक दुःख होता है। १०। सुख दुःख के निमित्त से सुख दुःख के ग्रहण करने वाली अतःकरण की वृत्ति में आरूढ साक्षी आत्मा सुख दुःख को प्रकाश करता है। ११। सुखाकार दुःखाकार वृत्ति प्रमाण नाम इन्द्रिय से उत्पन्न न होने से अप्रमाजन्य है। १२।

ईश्वरेच्छा प्रयत्न ज्ञानानि ॥ १३ ॥ संवादि नित्यमेक माकाश वदा प्रलय स्थायि चैश्वरं ज्ञानम् ॥ १४ ॥ ईश्वरेच्छा प्रयत्ना वपि तद्वत् ॥ १५ ॥ समान विशेष तारतम्येन सकल पदार्थानां यथा संभवेन त्रिष्वपि कालेषु क्रोडीकरणशक्ति ज्ञान मीश्वरस्य ।१६। विसंवादि संवादि चैत दुभयं निष्फल सफल वृत्ति जनकं जीवस्य ॥ १७ ॥ प्रत्यक्षानुमानोपमान शब्दार्थापत्त्यनुपलब्धयः प्रमाणानि ॥ १८ ॥ प्रमाकरणं प्रमाणं ॥ १९ ॥ व्यापार वदसाधारण कारणं करणम् ॥ २० ॥ ईश्वरेश्वरेच्छा ज्ञान यत्नादिक् कालादृष्ट प्रागभाव प्रतिबंधकाभावा नव साधारण कारणानि ॥ २१ ॥ असाधारणं कारणं द्विविधं

---

प्राणियों के अदृष्ट से इश्वर की इच्छा, प्रयत्न और ज्ञान होता है, ।१३। संवादीनाम यथार्थ और नित्य आकाशके तुल्य प्रलयपर्यंत रहने वाला एक ईश्वर का ज्ञान होता है । १४ । ईश्वर की इच्छा और प्रयत्न भी यथार्थ नित्य आकाश तुल्य प्रलय पर्यंत रहने वाले होते हैं । १५ । समान विशेष तारतम्य से तीनों कालोंमें यथासंभव सकल पदार्थों का क्रोड़ी करण नाम अपने भीतर रखने की शक्ति वाला ज्ञान ईश्वर को होता है। १६ । संवादि और विसंवादि ये दोनों ज्ञान जीव के होते हैं विसंवादि निष्फल प्रवृत्ति जनक और संवादि सफल प्रवृत्ति जनक होता है। १७ । प्रत्यक्ष अनुमान उपमान-शब्द-अर्थापत्ति-अनुपलब्धि-ये छे प्रमाण वेदान्त के हैं । १८ । प्रमा का जो करण उसको प्रमाण कहते हैं ॥ १९ ॥ साधारण न हो और व्यापार वाला हो ऐसा जो कारण उसको करण कहते हैं ॥ २० ॥ ईश्वर और ईश्वर की इच्छा और ईश्वर का ज्ञान और ईश्वर का यत्न दिशा तथा काल और अदृष्ट प्रागभाव प्रतिबंधकाभाव ये नौ साधारण कारण

सव्यापारं निर्व्यापारंच ॥ २२ ॥ घट कपाले सव्यापारे घटं प्रति कारणे अतः करणे स्तः ॥ २३ ॥ संयोगस्तु कपालयोर्निर्व्यापारोऽतोऽसाधारणोऽपि कारणमेव घटस्य नतु करणं ॥ २४ ॥ संयोग रूप व्यापारवन्ति श्रोत्रत्वङ् नेत्र रसना घ्राण मनांसि प्रत्यक्ष प्रमा करणानि षडतः प्रत्यक्ष प्रमाणान्यपि षट् ॥ २५ ॥ शुक्तिकादौ दोष जन्यत्वाद्विसंवादीनि ज्ञानानि नैयायिकानाम् । २६ । वाय्वग्नि जल पृथिवी जन्यानित्वङ् नेत्ररसना घ्राणानि न तथा श्रोत्र मनसी ॥ २७ ॥ श्रोत्र मनःसंयोग एव कारणं श्रोत्रज ज्ञाने श्रोत्रं करणं श्रोत्र प्रत्यक्ष प्रमारूपं ज्ञानं फलम् । २८ ।

---

सर्वत्र होते हैं ॥ २१ ॥ असाधारण कारण दो प्रकार का है एक सव्यापार दूसरा निर्व्यापार ॥ २२ ॥ घट के जो दोनों कपाल हैं सो घट के प्रति व्यापार वाले कारण होने से करण होते हैं ॥ २३ ॥ दोनों कपालों का संयोग असाधारण होने पर भी निर्व्यापार होने से घट का कारण है करण नहीं ॥ २४ ॥ ॥ संयोगरूप व्यापार वाले कर्ण-त्वक्-नेत्र-जिह्वा-नासा-मन प्रत्यक्ष प्रमानाम प्रत्यक्ष ज्ञान के ये छः करण हैं इस वास्ते प्रत्यक्ष प्रमाण भी छै होते हैं । २५। सीप में जहां रजत ज्ञान होता है और रज्जू में सर्पज्ञान होता है यह ज्ञान अयथार्थ है इसे विसंवादि ज्ञान नैयायिकों ने कहा है । २६ । क्रम से वायु से त्वचा, अग्नि से नेत्र, जल से रसना, पृथिवी से घ्राण, ये चार इन्द्रियां पैदा होती हैं । और कर्ण इन्द्रिय तथा मन ये दोनों आकाशादि से पैदा नहीं होते हैं। २७ । कर्ण और मनका संयोग ही श्रोत्र प्रत्यक्ष ज्ञान में कारण है । श्रोत्र करण है। और श्रोत्र प्रत्यक्ष प्रमारूप ज्ञान, फल है। २८। कर्ण शष्कुली से उपहित नाम

कर्णो पहित माकाशं श्रोत्रम् । २९ । भेर्यांद्युपहिताकाशा-द्भेदवदतो न श्रोत्र गोचरः साक्षाद्भेदो भेर्य्यादिनादः । ३० । अभावादि प्रत्यक्षं शब्दकत्वादीनां खत्वादौच स्वरूप सम्ब-न्धेन विशेषणापर नाम्ना वेति । ३१ । त्वाच्कादि प्रत्यक्ष-स्तु संयोगादि सम्बन्धेनैव । ३२ । भेरी दंड संयोग भेर्यु-पहिताकाशजन्यः शब्दो दिग्देशाकाश भिन्ने श्रोत्रे दिग्देशाकाश जन्यः शब्दः प्रत्यक्ष समवायेन समवेत समवायादिनाच । ३३ । शब्दाभावस्य भेर्य्यादि ध्वनेश्च समवायेन समवेत सरूपेण विशेषणेन वा श्रोत्रे प्रत्यक्षत्वम् ।३४। शब्दत्व कत्वादीनां तु समवेत समवायेन ध्वनि तारत्वा-

---

ढका हुआ जो आकाश है उसको श्रोत्र इन्द्रिय कहते हैं । २९ । भेर्य्यादिनाद से ढका हुआ जो आकाश उससे भिन्न कान से ढका हुआ आकाश है, इससे भेरी नगाडा आदि वाजे का शब्द साक्षात्कर्ण गोचर नहीं होता है । ३० । शब्द के अभाव का जो प्रत्यक्ष है और शब्दत्वका जो प्रत्यक्ष है और कत्वाभाव का खत्व में जो प्रत्यक्ष होता है, सो सब स्वरूप सम्बन्ध से होता है उसी को विशेषण संबन्ध भी कहा करते हैं । ३१ । त्वगिन्द्रियादि से, प्रत्यक्ष होता है सो संयोगादि संबन्ध से होता है । ३२ । भेरी दंड संयोग से भेरी से उपहित जो आकाश उसमें जो शब्द होता है वह दिग्देशाकाश भिन्न जो कर्णोपहिताकाश उसमें दिग्देशाकाश जन्य शब्द प्रत्यक्ष कर्णमें समवायादि संबन्ध से होताहै ।३३। शब्दा भावका और भेर्यादिध्वनि का समवाय सम्बन्धसे और समवेत सम-वाय से और सरूप सम्बन्ध से जिसको विशेपण सम्बन्ध भी कहा करते हैं। इन सम्बन्धों से शब्दाभाव का प्रत्यक्ष और भेर्यादि ध्वनिका प्रत्यक्ष कर्णे-न्द्रिय में हुआ करता है । ३४ । शब्दत्व और कत्व काजो प्रत्यक्ष होताहै वह

दीनां तु जातेरभावात् स्वरूपेणैव संबंधेन विशेषण शब्द-वाच्येन वा ॥ ३५ ॥ त्वगिन्द्रियेण त्वाच्क प्रत्यक्षज्ञानं तच्च-तुर्विधम्—स्पर्शज्ञानं—स्पर्शाश्रयज्ञानं-अभावज्ञानं-स्पर्शजाति ज्ञानं च ॥ ३६ ॥ क्षित्यप्तेजसा मुद्भूत रूपोद्भूत स्पर्शवतां प्रत्यक्षं प्रत्यक्ष योग्यरूप स्पर्शवद्द्रव्यं प्रत्यक्षामिति नियमात्।३७। नवायोरुद्भूत स्पर्श सत्वेऽपि प्रत्यक्षं—रूपा भावात्।किन्त्वानु-मानिकं प्रत्यक्षम् ॥ ३८ ॥ मीमांसकानां तु उद्भूत स्पर्श-वत्समीर प्रत्यक्षं त्वाच्क प्रत्यक्षे रूपा सह कारित्वात् चाक्षुप प्रत्यक्षे स्पर्शा सह कारिता वत् ॥ ३९ ॥ अन्यथा प्रदीप-प्रभा चन्द्र चन्द्रिका सू द्भूत स्पर्शा भावात् चाक्षुप प्रकाशोप-

---

समवेत समवाय सम्बन्ध से होता है। ध्वनि और ध्वनिका तारतम्य इन सवों का सरूप संबंध ही से अथवा विशेषण संबंध से प्रत्यक्ष होता है।३५। त्वगिन्द्रिय से जो त्वाच्क प्रत्यक्ष ज्ञान होता है वह चार प्रकार का है। स्पर्शज्ञान स्पर्शाश्रयज्ञान स्पर्शाभावज्ञान और स्पर्श जाति ज्ञान। ३६। प्रत्यक्ष योग्य रूप वाले स्पर्शवाले द्रव्यों का प्रत्यक्ष होता है, इस नियम से उद्भूतरूप उद्भूत स्पर्शवाले पृथ्वी जल अग्नि का प्रत्यक्ष होता है। ३७। वायुका उद्भूत स्पर्श होने पर भी प्रत्यक्ष नहीं होता है। रूपा भाव से। किंतु आनुमानिक प्रत्यक्ष होता है। ३८। मीमांसकों के मत में उद्भूत स्पर्श वाले वायु का प्रत्यक्ष होता है। उद्भूत रूप वायु प्रत्यक्ष में सह कारिता नहीं है। ३९। उद्भूत स्पर्श वायु का प्रत्यक्ष नहीं माना जाय तो वायु के प्रत्यक्ष में उद्भूत रूप की भी कारणता मानी जाय। और रूप के प्रत्यक्ष में उद्भूत स्पर्श की कारणता मानी जावे

लब्धिः सर्वानुभवगोचरी नैयायिकानां मते विरुध्येत ॥ ४० ॥ घ्राण रसना दृशा मनुद्भूत स्पर्श रूपाणां यथा घ्राण, रासन, चाक्षुष प्रत्यक्षं न तथा गवाक्ष परमाणु प्रत्यक्षं न त्वाचकम् ॥ ४१ ॥ वायोर्नवैकादशतैजसो गुणा जलक्षिति प्राण भृतां चतुर्दश दिक्कालयोः पंच षड़ेव चांवरे महेश्वरेष्टौ मनस स्तथैव च ॥ ४२ ॥ नेत्र संयोगः नेत्र संयुक्त समवायः नेत्र संयुक्त समवेत समवायः नेत्र विशेषणता संवन्धश्च चत्वारि कारणानि नेत्रं करणं प्रमा फलं चाक्षुष प्रत्यक्षे ॥ ४३ ॥ रासन प्रत्यक्षे घ्राण प्रत्यक्षेच द्रव्य प्रत्यक्षा भावदुक्तं संयोगे तरत्संवन्ध त्रयमेव । ४४ । मानसं प्रत्यक्ष मात्मनो गुणानांच संयोगादि सम्बन्धत्रयेणैव गुणाभावस्यतु विशेषणत-

---

तो नैयायिकों के मत में दीप की प्रभा और चन्द्रमा की किरण प्रत्यक्ष नहीं होनी चाहियें। ४०। जैसे घ्राण, रसना, नेत्र, इन तीनों से अनुद्भूत गंधरस रूप का प्रत्यक्ष नहीं होता है, वैसा ही उद्भूत स्पर्श वाले जो गवाक्ष के परमाणु हैं उनका भी त्वचा को प्रत्यक्ष नहीं होता है। ४१। वायु के गुण ९ अग्नि के ११ जल, पृथ्वी और जीव इन तीनों के १४ दिशा और काल के ५ आकाश के ६ ईश्वर और मन के आठ आठ गुण हैं। ४२। चाक्षुष प्रत्यक्ष में नेत्र संयोग संबंध नेत्र संयुक्त समवाय संबंध नेत्र संयुक्त समवेत समवाय सम्बन्ध नेत्र विशेषणता सम्बन्ध ये चार कारण हैं। नेत्र करण है प्रमाफल है। ४३। रासन प्रत्यक्ष और घ्राण प्रत्यक्ष में द्रव्य प्रत्यक्ष न होने से भिन्न कहे हुए तीन ही सम्बन्ध होते हैं। ४४। नैयायिकों के मत में आत्मा का और आत्मा के गुणों का प्रत्यक्ष संयोगादि सम्बन्धत्रयसे होता है।

येव नैयायिकानाम् । ४५ । आत्म मनः संयोगे न मनसो नाप्यात्मनो नापि संयोगस्य प्रत्यक्षं यद्यपि तथापि सुखाद्यन्यतम विशिष्टस्यात्मनः प्रत्यक्षम् । ४६ । आत्म मनः संयोगे मनसः संयोग सम्बन्धः ज्ञानस्य प्रत्यक्षे स्वसमवायि संयोग सम्बन्धः संयुक्त समवेत समवाय सम्बन्धेन ज्ञानत्वस्य प्रत्यक्षत्वं मनसि । ४७ । प्रत्यक्षयोग्यताविरहा न्न धर्मादेः प्रत्यक्षत्वं घटाकाशयोः संयोगवत् । ४८ । वृत्तेः स्वरूपमुक्तं प्रयोजनं कारणंच प्रमाण निरूपणेन फलंतु संसार प्रवृत्ति निवृत्ति रूपम् । ४९ । जीवस्य यदवस्थात्रयं तेन वृत्तिः संवद्ध्यते । ५० । वृत्यैव संसार फल प्राप्ति ब्रह्माकार

---

गुणाभाव का प्रत्यक्ष विशेषणता सम्बन्ध से होता है। ४५। यद्यपि आत्मा तथा मन के संयोग से न मन का प्रत्यक्ष होता है, न आत्मा का प्रत्यक्ष होता है, और न संयोग का प्रत्यक्ष होता है। तथापि सुख दुःखाकारात्मक मन संयोग विशिष्ट आत्मा का प्रत्यक्ष होता है। ४६। आत्म प्रत्यक्ष में मन का संयोगसम्बन्ध है। ज्ञान प्रत्यक्ष में स्वसमवायि संयोगसम्बंध है। ज्ञानत्व प्रत्यक्ष में स्वसंयुक्त समवेत समवाय सम्बन्ध है। ४७। प्रत्यक्ष योग्यता न होने से धर्मादिकों का प्रत्यक्ष नहीं होता है जैसे घटाकाश महाकाश के संयोग का रूपादिक की योग्यता न होने से प्रत्यक्ष नहीं होता है। ४८। वृत्ति का स्वरूप प्रयोजन और कारण प्रमाण निरूपण से कहा। वृत्ति का फल संसार में प्रवृत्त होना और संसार से निवृत्त होना है। ४९। जीव की जो तीन अवस्थायें हैं उनसे वृत्ति सम्बन्ध करती है। ५०। वृत्ति से ही संसार

वृत्त्यैवतु प्रोक्तावस्था त्रये संसार निवृत्त्या मोक्ष प्राप्ति रिति प्रवृत्ति निवृत्तिहेतू फलभेदाद् वृत्ती भिन्ने इति वृत्तेः प्रयोजनम् । ५१ । स्वप्न सषुप्ति काल भिन्नो यो हीन्द्रिय जन्य ज्ञानाधार कालः स जाग्रत्कालः सएवावस्थो पर्यायः । ५२ । इन्द्रिय ज्ञानाजन्य विषय गोचरांतःकरणस्या परोक्षा वृत्तिः स्वप्नावस्था । ५३ । सुख गोचरस्या विद्या गोचरस्याज्ञानस्य साक्षात्परिणमन रूपा यावृत्तिः सैवसुषुप्त्यवस्था ।५४। सुषुप्तिकालेऽविद्या वृत्तावारूढ साक्षी तामविद्यां स्वस्वरूपंच सुखात्मकं प्रकाशयति । ५५ । सुषुप्तौच सुखाकाराविद्या वृत्तौ यस्याज्ञानांशस्य परिणमनं तस्मिन्नेवा-

---

फल की प्राप्ति होती है। ब्रह्माकार वृत्ति से तीनों अवस्थाओं में संसार निवृत्ति हो जाने से मोक्ष की प्राप्ति होती है। इससे प्रवृत्ति निवृत्ति की कारण फल भेद से दो प्रकार की वृत्ति है। यह वृत्ति का प्रयोजन है। ५१। स्वप्न सुषुप्ति काल से भिन्न इन्द्रियों से उत्पन्न हुए ज्ञान का आधार जो काल वह जाग्रत् काल या जाग्रत् अवस्था कहलाता है। ५२ । इन्द्रिय ज्ञान से उत्पन्न न हुए विषयों को ग्रहण करने वाली जो अन्तः करण की प्रत्यक्ष वृत्ति है वह स्वप्नावस्था है। ५३ । सुख और अविद्या गोचर अज्ञान की साक्षात् परिणामरूप जो वृत्ति वही सुषुप्ति अवस्था कहलाती है । ५४ । सुषुप्ति काल में अविद्या वृत्ति में जो आरूढ़ साक्षी है वह उस अविद्या को और अपने स्वरूप को सुख रूप प्रकाश करता है। ( यही निद्रा सुख है ) । ५५ । सुषुप्ति में सुखाकार अविद्या वृत्ति में जिस अज्ञानांश का परिणाम होता है उसी अज्ञानांश में पुरुष का अंतःकरण लय होता है वही

ज्ञानांशे पुरुषस्यांतः करणं लीनं सत् तदेवाज्ञान संस्कार विशिष्ट मंतःकरणं जाग्रति काले सुषुप्ति कालानुभूत सुखस्मारकं भवति । ५६ । कार्योपादानयो रनुभव स्मरण रूपयो रेकत्वा न्न व्याधिकरणता । ५७ । अथेत्थं चेतनानां चत्वारो भेदाः प्रमातृ चेतनः १ प्रमाण चेतनः २ विषय चेतनः ३ फल चेतन श्चेति । ५८ । चत्वार श्चेतना वृत्त्यैव प्रकल्पिताः । ५९ । फल चेतन एव विषय चेतन इति केचित् । ६० । विवरण कारादिस्तु विषयज्ञानोत्तरकालिको हि फल चेतन इति । फलचेतनो विषयचेतनाद् भिन्न इति मन्यते । ६१ । इत्येवसूक्त मिति दिक् । ६२ ।

---

अज्ञान संस्कार युक्त अंतः करण जाग्रत् अवस्था में सुषुप्ति अवस्था के अनुभव किये हुए सुख का स्मरण करता है ( इसी से जागा हुआ पुरुष कहता है कि मैं आज खूब सुख से सोया मुझे कुछ भी खबर नहीं रही ) ॥ ५६ ॥ अनुभव और स्मरणरूप जो कार्य और उपादान उनके एकही होने से व्यधिकरणता नहीं है किन्तु समानाधि करण है । ५७ । चेतनों के चार भेद हैं प्रमातृ चेतन, प्रमाण चेतन, विषयचेतन, और फलचेतन ॥ ५८ ॥ चारों चेतन वृत्ति से ही कल्पना किये गये हैं । ५९ । किन्हीं आचार्यों का मत है कि फल चेतन ही विषय चेतन है इस प्रकार तीन ही चेतन होते हैं ॥ ६० ॥ विवरण कारादिक के मत में तो विषय ज्ञान के पीछे फल चेतन होता है इससे फल चेतन विषय चेतन से भिन्न है ऐसा माना गया है ॥६१॥ यही उचित भी है, यह संक्षेप से विषयका उपपादन हुआ । जिससे छात्रगण थोडे में सब कुछ समझ जांय । आगे यही विषय

कुशला ब्रह्म वार्त्तायां वृत्ति हीनाः सुरागिणः । ते ऽप्यज्ञानतया नूनं पुन रायान्तियान्ति च । १ । अथातो वृत्ति शब्द निर्वचनम् । ज्ञानान्तः करणयोः परिणातिः प्रकाशात्मिका वृत्तिः । मायायाः परिणातिश्च । वृत्ति ज्ञानं द्विविध म्प्रमारूपमप्रमारूपञ्च । प्रमाणजन्यम्प्रमात्वम् । तद्भिन्न मप्रमात्वम्।

---

विस्तार से वर्णन किया जाता है ॥ ६२ ॥ ब्रह्म की वार्ता करने में तो बडे निपुण, पर ब्रह्मवृत्ति से रहित और राग ( द्वेप ) युक्त ऐसे लोग भी अज्ञानी होने से आवागमन के चक्कर में ही पड़े रहते हैं । १ । वृत्ति शब्द का नाम वेदान्त ग्रन्थ में और योग शास्त्रादि में सुप्रसिद्ध है,इसलिये वृत्ति शब्द का तात्पर्य लिखते हैं । ' अहं ब्रह्मास्मि ' इस वृत्ति से कार्य सहित अज्ञान का नाश होता है । और परमानन्द का लाभ होता है । यह वेदान्त का सिद्धान्त है । इसमें यह जानना उचित है कि वृत्ति किसको कहते हैं । वृत्ति का कारण कौन है । और वृत्ति का प्रयोजन क्या है । इत्यादि । अंतः करण और ज्ञान का जो परिणाम है उसको वृत्ति कहते हैं । यद्यपि क्रोध सुखादिक भी अंतः करण के परिणाम हैं, और आकाशादिक अज्ञान के परिणाम हैं, उनको वृत्ति नहीं कहते हैं । क्योंकि क्रोध सुखादिक जो अंतः करण के परिणाम हैं, उनसे किसी पदार्थ का प्रकाश नहीं होता । ऐसे ही आकाशादिकों से भी किसी पदार्थ का प्रकाश नहीं होता । इस कारण क्रोध सुखादिक और आकाशादिक को वृत्ति नहीं कहते हैं । यद्यपि सुख दुख काम तृप्ति क्रोध क्षमा धृति अधृति लज्जा भयादिक ये सब भी अंतः करण के परिणाम हैं । और इन सबों का अनेक स्थानों में वृत्ति शब्द से व्यवहार भी किया है । तथापि तत्त्वानुसन्धान और कौस्तुभादिक ग्रन्थों में प्रकाशक परिणाम ही को वृत्ति कहा है । इससे माया और अंतःकरण का ज्ञान रूप परिणाम ही अद्वैतमत में वृत्ति शब्द का पारिभाषिक अर्थ है । वृत्ति ज्ञान दो प्रकार का है । एक

अप्रमारूप मपि द्विविध म्भ्रमारूपं मभ्रमा रूपञ्च । दोषा-जन्यत्वे सति इन्द्रिय प्रमाण जन्यं कारण जन्यं वा यथार्थम् । दोष जन्य म्भ्रमात्मकम् । सुख दुःख प्रत्यक्ष स्मृति ज्ञानेश्वर वृत्ति ज्ञानानां दोषा प्रमाणा जन्यत्वात्भ्रम प्रमाणाभ्यां वै लक्षण्यम् । पूर्वानुभवो हेतुः संस्कार द्वारा स्मृति ज्ञानस्य । तज्ज्ञानं यथार्था नुभव संस्कार जन्यं यथार्थम् । अथ-

---

प्रमा रूप दूसरा अप्रमा रूप । प्रमाण जन्य ज्ञान को प्रमा कहते हैं । उस से भिन्न ज्ञान को अप्रमा कहते हैं । प्रमा ज्ञान यथार्थ ही होता है । अप्रमा ज्ञान भी दो प्रकार का है । एक यथार्थ है और दूसरा भ्रम है । दोष जन्य न होता हुआ इन्द्रिय अनुमा-नादि प्रमाण से अथवा और किसी कारण से हो, उसे यथार्थ कहते हैं । दोष जन्य ज्ञान को भ्रमात्मक कहते हैं । जैसे शुक्ति में रजत का ज्ञान सादृश्य दोषजन्य है । इस कारण भ्रम है । मिश्री में कटुता का ज्ञान पित्तदोष जन्य है । चन्द्र में लघुता का ज्ञान और अनेक वृक्षों में एकता का ज्ञान दूरतारूप दोष जन्य है । इससे भ्रम है । और किसी ग्रन्थ में दोष को अध्यास की हेतुता खंडन की है । उसका यह अभिप्राय है प्रमाता प्रमाण प्रमेय के तीन दोष अध्यास के हेतु नहीं । कोई दोष होतो अध्यास हो और सर्व दोष के अभाव से जो अध्यास कहा है सो प्रौढ़िवाद से कहा है । जहां और कोई दोष न हो तो अविद्या ही दोष है इससे दोष जन्य को भ्रम कहते हैं । सुख दुःख का प्रत्यक्ष ज्ञान और स्मृति ज्ञान ईश्वर वृत्तिज्ञान दोषजन्य नहीं इससे भ्रम नहीं, और प्रमाण जन्य नहीं है इससे प्रमा नहीं किंतु भ्रम औरप्रमा से विलक्षण है, परंतु यथार्थ है । जिस ज्ञान के विषय का संसार दशा में बाध न हो उसे यथार्थ कहते हैं । जहां यथार्थ अनुभव से स्मृति हो वहां स्मृति यथार्थ

थार्थानुभव संस्कार जन्य मयथार्थम् । धर्मादि हेतुकानुकूल प्रतिकूल पदार्थाभि संवन्धेनान्तः करणस्य सत्व गुणात्मकस्य रजोगुणात्मकस्य च परिणमने सुख दुःखे भवतः । सुख दुःख निमित्तेन सुख दुःख विषयी करणात्मिका यान्तः करणस्य वृत्तिर्भवति तस्यामारूढ़ साक्षी सुख दुःखे प्रकाशयति । सुखाकार दुःखाकार वृत्तेःप्रमाणा जन्य त्वादप्रमात्वम्। प्राण्य दृष्ट जन्यानि ईश्वरेच्छा प्रयत्न ज्ञानानि । संवादि नित्यमेक माकाशवदा प्रलयं स्थायि चैश्वरं ज्ञानम् । ईश्वरेच्छा प्रयत्नावपि तद्वत् । समान विशेषतारतम्येन सकल पदार्थानां यथा संभवे नैव त्रिष्वपि कालेषु क्रोडी करण शक्ति

---

है। और भ्रमरूप अनुभव के संस्कार से स्मृति हो वह अयथार्थ है। धर्मादिक निमित्त से अनुकूल प्रतिकूल पदार्थ के संवन्ध होने से अंतःकरण के सत्वगुण का और रजोगुण का परिणाम रूप सुख दुःख होता है । वह सुख दुःख का निमत्त है। उसी निमित्त से सुख दुःख का विषय करने वाली अन्तःकरण की वृत्ति होती है। उस वृत्ति में आरूढ़ साक्षी सुख दुःख का प्रकाशक है । सुखाकार दुःखाकार अन्तःकरण की वृत्ति प्रमाण जन्य नहीं, इससे प्रमा नहीं। और ईश्वर का ज्ञान, इच्छा, प्रयत्न, न्याय मतमें तो नित्य है । परन्तु श्रुति में ईश्वर के ज्ञानादिकों की उत्पत्ति कही है । इससे नित्य नहीं, किंतु प्राणियों के कर्मों के अनुसार सृष्टि के आदि काल में सब पदार्थों को विषय करने वाला ईश्वर का ज्ञान उत्पन्न होता है। वह ज्ञान भूत भविष्य वर्तमान सब पदार्थों को सामान्य विशेष भाव से विषय

ज्ञानमीश्वरस्य । संवादि विसंवादि चैतदुभयं ज्ञानं निष्फ

( ग्रहण ) करता है और प्रलय पर्यंत स्थायी है, इससे एक और नित्य कहलाता है, ऐसे ही इच्छा और प्रयत्न भी उत्पत्ति वाले हैं, और स्थायी हैं, इससे प्रलय पर्यंत एक व्यक्ति हैं । इसमें ऐसी शंका होती है। ईश्वर की इच्छा प्रलय पर्यंत स्थायी होतो वर्षा, आतप, शीत आदिक एक काल में एक साथ होने चाहियें सो शंका ठीक नहीं । क्योंकि ईश्वर की इच्छा नाना व्यक्ति हो और नित्य हो तब यह दोष हो सकता है । सो ईश्वर की प्रलय पर्यंत स्थायी इच्छा नाना व्यक्ति नहीं, किंतु एक है । इस रीति से एक इच्छा ने सब पदार्थ जिस प्रकार विषय ( ग्रहण ) किये हैं, उसी प्रकार से होते हैं इतने काल वर्षा हो, इतने काल शीत हो, इतने काल आतप हो, इस प्रकार ईश्वर की इच्छा ने पदार्थों को विषय ( ग्रहण ) किया है। इससे सब पदार्थ किसी काल विशेष में होते हैं। प्रलय पर्यंत स्थायी इच्छा एक है, इस पक्ष में दोष नहीं। श्रुति में ज्ञान, इच्छा प्रकृति की उत्पत्ति कही है। इससे ज्ञानादिक उत्पत्ति वाले हैं। और आकाश की तरह महा प्रलय पर्यंत स्थायी हैं। और ईश्वर के ज्ञान के प्रपंच स्थिति काल में अनंत वार स्थिति उत्पत्ति नाश मानें तो यह पूछना चाहिये कि ईश्वर में कोई एक ज्ञान व्यक्ति प्रपंच की स्थिति काल में सदा बनी रहती है । अथवा प्रपंच होने से किसी समय ईश्वर ज्ञान हीन रहता है। जो इस प्रकार कहें कि ईश्वर ज्ञान हीन किसी काल में रहता है तो इससे ईश्वर अज्ञ होगा और जो ऐसा कहे कि कोई ज्ञान व्यक्ति ईश्वर में सदा रहती है, तब अनन्त ज्ञान की अनंत उत्पत्ति अनंत नाश मानना निष्फल है। एक ही ज्ञान सृष्टि के आदि काल में उत्पन्न हुआ महा प्रलय तक स्थायी है। सो ईश्वर के ज्ञान इच्छा कृति विसंवादी नहीं किन्तु संवादी हैं । निष्फल प्रवृत्ति के

ल सफल प्रवृत्ति जनकञ्जीवस्य ॥ १८ ॥ शुक्तिकादौ दोष जन्यानि विसम्वादीनि ज्ञानानि नैयायिकानाम् । १९ । प्रमाणजन्यं ज्ञान म्प्रमा । प्रमाकरणं प्रमाणम् । प्रत्यक्षानुमानोपमान शब्दार्थापत्त्यनुप लब्धयश्चेति षट् प्रमाणानि ।

---

जनक ज्ञानादिक को विसंवादी कहते हैं। उससे भिन्न को संवादी कहते हैं। जीव के ज्ञान इच्छा कृति संवादी और विसंवादी भेद से दो प्रकार के हैं। ईश्वर के ज्ञान इच्छाकृति निष्फल प्रवृत्ति के जनक नहीं, इससे विसंवादी नहीं किन्तु सम्वादी हैं। विसम्वादी ज्ञान को भ्रम कहते हैं । सम्वादी को यथार्थ कहते हैं। प्रमाण जन्य यथार्थ ज्ञान को प्रमा कहते हैं । जैसे जीवका ज्ञान अंतःकरण की वृत्तिरूप है। ऐसे ईश्वर का ज्ञान माया की वृत्तिरूप है। जीवों के अदृष्ट जन्य है। प्रमाण जन्य नहीं। इससे प्रमा नही, दोषजन्य नहीं और निष्फल प्रवृत्ति का जनक नहीं इससे भ्रम भी नहीं किन्तु यथार्थ है। प्रमाणजन्य को प्रमा कहते हैं । ( प्रमाण के भेद का कथन ) प्रमाण केछै भेद हैं प्रत्यक्ष १ अनुमान २ उपमान ३ शब्द ४ अर्थापत्ति ५ अनुपलब्धि ६ प्रत्यक्ष प्रमा के करण को प्रत्यक्ष प्रमाण कहते हैं अनु मिति प्रमा के करण को अनुमान प्रमाण कहते हैं। शाब्दी प्रमा के करण को शब्द प्रमाण कहते हैं। उपमिति प्रमा के करण को उपमान प्रमाण कहते हैं। अर्थापत्ति प्रमा के करण को अर्थापत्ति प्रमाण कहते हैं। अभाव प्रमा केकरण को अनुपलब्धि प्रमाण कहते हैं। प्रत्यक्ष और अर्थापत्ति प्रमाण के और प्रमाके एक ही नाम है। भट्ट के मत में षट् प्रमाण माने हैं। वेदान्त ग्रन्थ में भी षट् प्रमाण ही लिखे हैं। यद्यपि सूत्रकार भाष्यकार ने प्रमाण संख्या लिखी नहीं है। तथापि सिद्धान्त का अविरोधी जो भट्ट का मत है उसको अद्वैत वाद में भी मानते हैं । इससे वेदान्त परिभाषादिक ग्रन्थों में छे प्रमाण ही लिखे हैं। और न्याय शास्त्र

" व्यापार वद साधारणं कारणं करणम् " " ईश्वरेश्वरेच्छा ज्ञान प्रयत्न दिक्काला दृष्ट प्रागभाव प्रतिवन्धकाभावा नव साधारण कारणानि " " असाधारण कारणे द्वे सव्यापार निर्व्यापारे च " " घट कपाले सव्यापारे घटम्प्रति कारणे अतः करणेस्तः " " संयोगस्तु निर्व्यापारो घटस्य अतस्त्व साधारणोपि कारणमेव घटस्य न करणम् । २५।

---

में चार प्रमाण माने हैं। अर्थापत्ति और अनुपलब्धि को नहीं माना है। न्याय शास्त्र का यह मत है। जो प्रमाका करण है वह प्रमाण है। प्रत्यक्ष प्रमा के करण नेत्रादिक इन्द्रिय हैं। इससे नेत्रादिक इन्द्रियों को प्रत्यक्ष प्रमाण कहते हैं। (करण का लक्षण) व्यापार वाला जो असाधारण कारण उसको करण कहते हैं। ईश्वर और ईश्वर के ज्ञान इच्छा कृति दिशा काल अदृष्ट प्रागभाव प्रतिवन्धका भाव ये नौ साधारण कारण हैं। इन से भिन्न जो कारण उसको करण कहते हैं। असाधारण कारण भी दो प्रकार का होता है। एक तो व्यापार वाला दूसरा व्यापार रहित होता है। कारण से उत्पन्न होकर जो कार्य्य को उत्पन्न करता है उसे सव्यापार कहते हैं। जैसे कपाल घटका कारण है और दो कपालों का संयोग भी घटका कारण है। वहां कपाल की कारणता में संयोग व्यापार है। क्यों कि कपाल संयोग कपाल से उत्पन्न होता है। और कपाल का कार्य जो घट उसको उत्पन्न करता है। इससे संयोग रूप व्यापार वाला कारण कपाल है। और जो कार्य को किसी द्वारा उत्पन्न न करै किन्तु आप ही उत्पन्न करै सो व्यापार हीन कारण है। ईश्वर आदि जो नव साधारण कारण हैं उनसे भिन्न व्यापार वाला जो कारण उसे करण कहते हैं। ऐसा कपाल है। इससे घटका कपाल करण है, और कपाल का संयोग असाधारण तो

संयोगरूप व्यापारवन्ति श्रोत्रत्वङ् नेत्र रसना घ्राण मनांसि प्रत्यक्ष प्रमा करणानि षड़तः प्रत्यक्ष प्रमाणान्यपि षट् । वाय्वग्नि जल पृथिवी जन्यानि त्वङ्नेत्र रसना घ्राणानि न तथा श्रोत्र मनसी श्रोत्र मन संयोग एव कारणम् श्रोत्रज

---

है परन्तु व्यापार वाला नहीं है, इससे करण नहीं है। केवल घटका कारण ही है। ( प्रत्यक्ष प्रमा के भेदों का कथन ) प्रत्यक्ष प्रमा के नेत्रादिक इन्द्रिय करण हैं। क्यों कि नेत्रादिक इन्द्रियों का अपने अपने विषय से सम्बन्ध न हो तो प्रत्यक्ष प्रमा न हो। इन्द्रिय विषय का सम्बन्ध होने से प्रत्यक्ष प्रमा होती है, इससे इन्द्रिय विषय का सम्बन्ध इन्द्रियों से उत्पन्न होकर प्रत्यक्ष प्रमा को उत्पन्न करता है। यह व्यापार है। सम्बन्ध रूप व्यापार वाले प्रत्यक्ष प्रमा के असाधारण कारण इन्द्रिय हैं, इससे इन्द्रियों को प्रत्यक्ष प्रमाण कहते हैं। इन्द्रिय जन्य यथार्थ ज्ञान को न्याय मत से प्रत्यक्ष प्रमा कहते हैं। प्रत्यक्ष प्रमा के करण इन्द्रिय छे हैं। इससे प्रत्यक्ष प्रमा के छे भेद हैं। श्रोत्र १ त्वक् २ नेत्र ३ रसना ४ घ्राण ५ मन ६ ये छे इन्द्रिय हैं। श्रोत्र जन्य यथार्थ ज्ञान को श्रोत्र प्रमा कहते हैं। त्वक् इन्द्रिय जन्य यथार्थ ज्ञान को त्वक् प्रमा कहते हैं। नेत्र इन्द्रिय जन्य यथार्थ ज्ञान को चाक्षुप प्रमा कहते हैं। रसन इन्द्रिय जन्य यथार्थ ज्ञान को रासन प्रमा कहते हैं। घ्राण इन्द्रिय जन्य यथार्थ ज्ञान को घ्राणज प्रमा कहते हैं। मन इन्द्रिय जन्य यथार्थ ज्ञान को मानस प्रमा कहते हैं। न्याय मत में शुक्ति रजतादिक भ्रम भी इन्द्रिय जन्य है। परंतु केवल इन्द्रिय जन्य नहीं। किंतु दोप सहित इन्द्रिय जन्य है, विसंवादी है यथार्थ नहीं, इससे शुक्ति में रजत का ज्ञान चाक्षुप ज्ञान तो है चाक्षुप प्रमा नहीं, ऐसे ही अन्य इन्द्रियों में जो भ्रम हो सो प्रमा नहीं होसक्ता। श्रोत्रेन्द्रिय से शब्द का ज्ञान होता है। और शब्द में जो शब्दत्व जाति है,

ज्ञाने श्रोत्र करणं श्रोत्र प्रत्यक्ष प्रमा रूपम्फलम् । २७ । कर्णोपहित माकाश श्श्रोत्रं भेर्य्याद्युपहिता काशाद्भेदव दतो न श्रोत्र गोचर स्साक्षाद्भेर्य्यादिनादः । २८ । अभाव प्रत्यक्षं शब्दकत्वादीनां खत्वादौच प्रत्यक्षं सरूप संबंधेन विशेषणा पर नाम्नावेति त्वाच्क्षादि प्रत्यक्षंतु संयोगादि संबंधेनैव । २९ । भेरीदंड संयोग भेर्य्युपहिताकाश जन्य श्शब्दो दिग्देशा काश भिन्ने श्रोत्रे दिग्देशा·काश जन्य श्शाब्दः प्रत्यक्षः समवायेन समवेत समवायादिना च । ३० ।

---

उसका भी ज्ञान होता है। ऐसे ही शब्दत्व के व्याप्यकत्वादिकों का और तारत्वादिकों ( ध्वनिरूप ) का ज्ञान होता है। और ऐसे ही शब्दाऽभाव में तारत्वादिकों के अभाव का ज्ञान होता है । न्याय मत में त्वचा नेत्र रसना और घ्राण ये चार इन्द्रियां वायु, अग्नि, जल, पृथ्वी, इनसे क्रम से उत्पन्न होते हैं। और श्रोत्र मन नित्य हैं। कर्ण स्थित गोल आकाश को श्रोत्र कहते हैं । जैसे वायु आदि से त्वक् आदि इन्द्रिय उत्पन्न होते हैं, वैसे ही आकाश से श्रोत्र उत्पन्न नहीं होता है। किंतु नैयायिक यह नहीं मानते हैं। कर्ण में जो आकाश उसी को श्रोत्र कहते हैं। और गुण का गुणी में समवाय सम्बन्ध कहते हैं । शब्द आकाश का गुण है। आधुनिक विद्वानों में पाण्डेय श्री रामावतार शर्मा आदि इस प्राचीन सिद्धांतका खंडन करते हैं, वे कहते हैं कि शब्द आकाश का गुण नहीं है, किंतु वायु का है । इसको इस प्रकार प्रत्यक्ष सिद्ध करते हैं कि किसी वोतल में कंकड़ डाले जांय और वोतल हिलायी जाय तो शब्द होता है। पर उसी वोतल में से यंत्र द्वारा वायु निकाल लिया जाय तो शब्द नहीं होगा । इससे जाना गया कि वोतल में जबतक वायु था तब तक शब्द हुआ जब

वायु न रहा तो शब्द भी न हुआ इससे अन्वय व्यतिरेक से सिद्ध हुआ कि शब्द गुण वायु का है आकाश का नहीं। क्योंकि बोतल में से वायु के निकल जाने पर भी आकाश तो है ही पर शब्द नहीं होता है। इत्यादि। इसका समाधान सायन्स के जानने वाले अन्यान्य नैयायिक या वेदान्ती करेंगे। परन्तु हमने तो इसका समाधान यह किया है कि शब्द आकाश का ही गुण है। वायु तो उसका वाहक है। जिस प्रकार गंध आदि का। घंटा घर आदि के घंटे की आवाज जिधर को हवा जाती है उधर को चली जाती है, और दूसरी ओर को सुनायी नहीं देती। या बहुत कम सुनायी देती है। और बहुत कम भी इसी से सुनायी देती है कि वहां से यंत्र द्वारा बिलकुल हवा तो निकाल ही नहीं दी गयी है कुछ न कुछ तो है ही वही उस आवाज को फैला रही है। इसी प्रकार बोतल में जो शब्द सुनायी देता है वह इसीसे कि उसमें शब्द वाहक वायु है। और जब उसमें वायु ही न रहा तब शब्द को पहुंचावे कौन। इस लिये बोतलमें शब्द होता हुआ भी सुनायी नहीं देता है। शब्द गुण आकाश का है, वायु का नहीं है। जितने अधिक ठोस पदार्थ हैं उनमें शब्द कम होता है, और जितने पोले पदार्थ हैं उनमें शब्द अधिक होता है। इसका कारण यही है कि ठोस पदार्थ के परमाणु आपस में अधिक मिले होते हैं और उनके चारों ओर आकाश का घेरा बहुत थोडा होता है। इस लिये उसका शब्द कम होता है उसमें आकाश तत्त्व कम है। पोले पदार्थ में परमाणु ठोसकी अपेक्षा दूर दूर रहते हैं अधिक मिले नहीं रहते इससे उनके चारों ओर आकाश का घेरा अधिक रहता है इससे उसमें शब्द अधिक होता है। और इसी से ठोस पदार्थ भारी होता है और पोला पदार्थ हलका। इसका उदाहरण धातुओं में प्रत्यक्ष होता है। सुवर्ण सब से अधिक ठोस है। चांदी उससे कम है। और और धातु इस से भीकम। तांबा कुछ कुछ सुवर्ण की बराबरी करता है। शीसा चांदी की। चांदी में जब और धातु मिली होती है तब वह शब्द करती है और जब

उसमें और धातु मिली नहीं होती है शुद्ध होती है तब वह शब्द नहीं करती है। यही खराब और असली की पहिचान है। इसका कारण वही पूर्वोक्त है कि अन्य धातु मिली हुई चांदी में आकाश तत्व अधिक है, शुद्ध में आकाश तत्व कम है। सुवर्ण में आकाश तत्व बहुत कम है, इससे उसमें शब्द नहीं होता। यह बात जुदी है कि सोने चांदी को धरती में पटकने से भद्द भद्द आवाज होती है। यह आवाज तो आघात से बाहर के आकाश में पैदा होती है। नकि वह सोने चांदी की आवाज है। पीतल में शब्द अधिक होता है कांसी में उससे भी अधिक होता है क्यों कि ये ठोस नहीं हैं। इसी से कांसी को फूल भी कहते हैं। इनमें आकाश तत्व बहुत अधिक है। इसका और भी अधिक विचार करने से स्पष्टसिद्ध होजाता है कि शब्द आकाश का गुण है 'कारण के गुण कार्य्य में होते हैं' इस न्याय से पूर्व पूर्व तत्वों के गुण, पर पर तत्वों में हैं, और अपने अपने निज गुण भी हैं। इस प्रकार अपने निज गुण स्पर्श के अतिरिक्त अपने कारण आकाश का शब्द गुण भी वायु में है। यह विषय पृथक् है। इसी से कदाचित् पाण्डेयजी को भ्रान्ति हुई हो) आकाश रूप श्रोत्र से शब्द का समवाय सम्बंध है। यद्यपि भेरी आदिक देश में जो आकाश है, उस आकाश में शब्द होता है। और कर्ण उपहित आकाश को श्रोत्र कहते हैं। इससे भेरी आदि उपहित आकाश में शब्द होता है उस शब्द से कर्ण उपहित आकाश का सम्बन्ध नहीं। इससे साक्षात् प्रत्यक्ष नहीं होता। परंतु उस शब्द से और दशदिशा उपहित आकाश में जो शब्द होता है, उस शब्द का कर्ण उपहित आकाश में जो शब्द है उसके सम्बन्ध से प्रत्यक्ष ज्ञान होता है। दूसरे का नहीं होता। शब्द की प्रत्यक्ष प्रमा-फल है। श्रोत्र इन्द्रियकरण है। और त्वाच्कादि (त्वचा) प्रत्यक्ष ज्ञान में तो सब विषयों का इद्रियों से सम्बन्ध ही व्यापार है। श्रोत्र प्रमा में विषय इन्द्रिय का संबंध व्यापार नहीं होना। इस कारण से और स्थानों में विषयों का इन्द्रियों से संयोग सम्बन्ध होता है। और शब्द का श्रोत्र से समवाय

सम्बन्ध है। न्याय मत में संयोग सम्बन्ध जन्य है, समवाय सम्बन्ध नित्य है। त्वक् आदि इन्द्रियों का घटादिक संयोग सम्बन्ध त्वक् आदि इन्द्रियों से होते हुये प्रमाका जनक होता है। इस से व्यापार वाला है। ऐसे ही शब्द का श्रोत्र से समवाय सम्बन्ध, श्रोत्र जन्य नहीं, किन्तु श्रोत्र मनका संयोगव्यापार है। संयोग दोनों का आश्रित होता है। जिनका आश्रित संयोग होता है। वे दोनों संयोग के उपादान कारण होते हैं। श्रोत्रमन संयोग के उपादान कारण श्रोत्र मन दोनों हैं। इससे श्रोत्र मन का संयोग श्रोत्र जन्य है। और श्रोत्र जन्य ज्ञान का जनक है। इसी से सव्यापार है। इसमें ऐसी शंका होती है कि श्रोत्र मन का संयोग श्रोत्र जन्य तो हैं, परन्तु श्रोत्र जन्य प्रमा का जनक किस प्रकार है। इस का समाधान यह है कि आत्म मन का संयोग तो सर्व ज्ञान का साधारण कारण है। इससे ज्ञान की सामान्य सामग्री आत्म मनका संयोग है। प्रत्यक्षादिक ज्ञान की विशेष सामग्री इन्द्रियादिक हैं। इससे श्रोत्र जन्य प्रत्यक्ष ज्ञान के पूर्व भी आत्म मन का संयोग होता है। इससे मन और श्रोत्र का संयोग होता है। मन और श्रोत्र के संयोग हुये विना श्रोत्र जन्य ज्ञान नहीं होता है। इस कारण से अनेक इन्द्रियों का अपने अपने विषयों से एक काल में सम्बन्ध होते हुए भी एक काल में सब विषयों का इन्द्रियों से ज्ञान नहीं होता। उसका कारण यह है कि मनके संयोग वाले इन्द्रिय का विषय से सम्बन्ध होने पर ज्ञान होता है, मनसे असंयुक्त इन्द्रियों का अपने अपने विषयों के साथ संबंध होने पर भी विषय का ज्ञान नहीं होता। न्याय मत में मन परम अणु है। इससे एक काल में अनेक इन्द्रियों से मन का संयोग सम्भव नहीं है। इससे अनेक विषयों का एक काल में ज्ञान नहीं होता। ज्ञान का हेतु इन्द्रिय मन का संयोग नहीं होता तो एक काल में अनेक इन्द्रियों से अनेक विषयों के सम्बन्ध होनेपर अनेक विषयोंका एक कालमें ज्ञान होना चाहिये। इस रीति से चक्षुआदि इन्द्रियों का मन से संयोग चाक्षुषादि ज्ञान का असाधारण

समवेत समवायेन ध्वनि तारत्वादीनां तु जाते रभावात स्वरूपेणैव संबंधेन विशेषण पदवाच्येनवा ॥ ३२ ॥ अथ त्वगिन्द्रियेण त्वाचूक प्रत्यक्ष ज्ञानम् । ३३ । तच्चतुर्विधम् । स्पर्श ज्ञानम् स्पर्शाश्रय ज्ञानम् स्पर्शजाति ज्ञानम् अभाव ज्ञानञ्च । ३४ । क्षित्यप् तेजसा मुद्भूतरूपोद्भूतरूपस्पर्शवतां प्रत्यक्षत्वम् । प्रत्यक्ष योग्य रूप स्पर्श वद्द्रव्यम् प्रत्यक्ष

---

वर्णों के धर्म जाति रूप हैं, इससे कत्वादिकों का ककारादि रूप शब्द से समवाय सम्वन्ध है। और ध्वनि शब्द के तारत्वादिक धर्म जातिरूप नहीं। न्याय मत में उपाधिरूप हैं। इससे तारत्वादिकों का ध्वनि रूप शब्द में समवाय सम्वन्ध नहीं, स्वरूप सम्वन्ध है। क्यों कि न्यायमत में जाति रूप धर्म का, गुण का और क्रिया का अपने आश्रय से जो सम्वन्ध होता हैं उसे स्वरूप सम्वन्ध कहते हैं। स्वरूप को ही विशेषणता कहा है। इस जाति से भिन्न जो तारत्वादिक धर्म हैं, उनकाध्वनिरूप शब्द से स्वरूप संबंध है, जिसको विशेषणता कहा है, इससे श्रोत्र में समवेत जो ध्वनि उसमें तारत्व मंदत्व का विशेषणता संबंध होने से श्रोत्र का और तारत्व मन्दत्व का श्रोत्र समवेत विशेषणता संबंध है। इस रीति से श्रोत्रेन्द्रिय श्रोत्र प्रत्यक्ष प्रमा का करण है, श्रोत्र मन का संयोग व्यापार है। शब्दादिकों का प्रत्यक्ष प्रमारूप ज्ञानफल है। ३२ (प्रत्यक्ष प्रमा के भेद त्वाचूक प्रमा का निरूपण ) त्वक्इन्द्रिय से त्वाचूक प्रत्यक्ष ज्ञान होता है। वह चार प्रकार से होता है। स्पर्श का ज्ञान होता है, तथा स्पर्श के आश्रय का ज्ञान होता है। और स्पर्श के आश्रित जो स्पर्शत्व जाति उसका और स्पर्शाभाव का भी त्वक् इन्द्रिय से प्रत्यक्ष होता है। क्यों कि जिस इन्द्रिय से जिस पदार्थ का ज्ञान होता है। उस पदार्थ के अभाव का और उस पदार्थ की जाति का भी उसी इन्द्रिय से ज्ञान होता है। पृथ्वी जल तेज

सम्बन्ध है। न्याय मत में संयोग सम्बन्ध जन्य है, समवाय सम्बन्ध नित्य है। त्वक् आदि इन्द्रियों का घटादिक संयोग सम्बन्ध त्वक् आदि इन्द्रियों से होते हुये प्रमाका जनक होता है। इस से व्यापार वाला है। ऐसे ही शब्द का श्रोत्र से समवाय सम्बन्ध, श्रोत्र जन्य नहीं, किन्तु श्रोत्र मनका संयोगव्यापार है। संयोग दोनों का आश्रित होता है। जिनका आश्रित संयोग होता है। वे दोनों संयोग के उपादान कारण होते हैं। श्रोत्रमन संयोग के उपादान कारण श्रोत्र मन दोनों हैं। इससे श्रोत्र मन का संयोग श्रोत्र जन्य है। और श्रोत्र जन्य ज्ञान का जनक है। इसी से सव्यापार है। इसमें ऐसी शंका होती है कि श्रोत्र मन का संयोग श्रोत्र जन्य तो है, परन्तु श्रोत्र जन्य प्रमा का जनक किस प्रकार है। इस का समाधान यह है कि आत्म मन का संयोग तो सर्व ज्ञान का साधारण कारण है। इससे ज्ञान की सामान्य सामग्री आत्म मनका संयोग है। प्रत्यक्षादिक ज्ञान की विशेष सामग्री इन्द्रियादिक हैं। इससे श्रोत्र जन्य प्रत्यक्ष ज्ञान के पूर्व भी आत्म मन का संयोग होता है। इससे मन और श्रोत्र का संयोग होता है। मन और श्रोत्र के संयोग हुये विना श्रोत्र जन्य ज्ञान नहीं होता है। इस कारण से अनेक इन्द्रियों का अपने अपने विषयों से एक काल में सम्बन्ध होते हुए भी एक काल में सब विषयों का इन्द्रियों से ज्ञान नहीं होता। उसका कारण यह है कि मनके संयोग वाले इन्द्रिय का विषय से सम्बन्ध होने पर ज्ञान होता है, मनसे असंयुक्त इन्द्रियों का अपने अपने विषयों के साथ संबंध होने पर भी विषय का ज्ञान नहीं होता। न्याय मत में मन परम अणु है। इससे एक काल में अनेक इन्द्रियों से मन का संयोग सम्भव नहीं है। इससे अनेक विषयों का एक काल में ज्ञान नहीं होता। ज्ञान का हेतु इन्द्रिय मन का संयोग नहीं होता तो एक काल में अनेक इन्द्रियों से अनेक विषयों के सम्बन्ध होनेपर अनेक विषयोंका एक कालमें ज्ञान होना चाहिये। इस रीति से चक्षुआदि इन्द्रियों का मन से संयोग चाक्षुषादि ज्ञान का असाधारण

समवेत समवायेन ध्वनि तारत्वादीनां तु जाते रभावात स्वरूपेणैव संबंधेन विशेषण पदवाच्येनवा ॥ ३२ ॥ अथ त्वगिन्द्रियेण त्वाचूक प्रत्यक्ष ज्ञानम् । ३३ । तच्चतुर्विधम् । स्पर्श ज्ञानम् स्पर्शाश्रय ज्ञानम् स्पर्शजाति ज्ञानम् अभाव ज्ञानञ्च । ३४ । क्षित्यप् तेजसा मुद्भूतरूपोद्भूतरूपस्पर्शवतां प्रत्यक्षत्वम् । प्रत्यक्ष योग्य रूप स्पर्श वद्द्रव्यम् प्रत्यक्ष

---

वर्णों के धर्म जाति रूप हैं, इससे कत्वादिकों का ककारादि रूप शब्द से समवाय सम्बन्ध है। और ध्वनि शब्द के तारत्वादिक धर्म जातिरूप नहीं। न्याय मत में उपाधिरूप हैं। इससे तारत्वादिकों का ध्वनि रूप शब्द में समवाय सम्बन्ध नहीं, स्वरूप सम्बन्ध है। क्यों कि न्यायमत में जाति रूप धर्म का, गुण का और क्रिया का अपने आश्रय से जो सम्बन्ध होता हैं उसे स्वरूप सम्बन्ध कहते हैं। स्वरूप को ही विशेषणता कहा है। इस जाति से भिन्न जो तारत्वादिक धर्म हैं, उनकाध्वनिरूप शब्द से स्वरूप संबंध है, जिसको विशेषणता कहा है, इससे श्रोत्र में समवेत जो ध्वनि उसमें तारत्व मंदत्व का विशेषणता संबंध होने से श्रोत्र का और तारत्व मन्दत्व का श्रोत्र समवेत विशेषणता संबंध है। इस रीति से श्रोत्रेन्द्रिय श्रोत्र प्रत्यक्ष प्रमा का करण है, श्रोत्र मन का संयोग व्यापार है। शब्दादिकों का प्रत्यक्ष प्रमारूप ज्ञानफल है। ३२ (प्रत्यक्ष प्रमा के भेद त्वाचूक प्रमा का निरूपण) त्वक्‌इन्द्रिय से त्वाचूक प्रत्यक्ष ज्ञान होता है। वह चार प्रकार से होता है। स्पर्श का ज्ञान होता है, तथा स्पर्श के आश्रय का ज्ञान होता है। और स्पर्श के आश्रित जो स्पर्शत्व जाति उसका और स्पर्शाभाव का भी त्वक् इन्द्रिय से प्रत्यक्ष होता है। क्यों कि जिस इन्द्रिय से जिस पदार्थ का ज्ञान होता है। उस पदार्थ के अभाव का और उस पदार्थ की जाति का भी उसी इन्द्रिय से ज्ञान होता है। पृथ्वी जल तेज

सम्बन्ध है। न्याय मत में संयोग सम्बन्ध जन्य है, समवाय सम्बन्ध नित्य है। त्वक् आदि इन्द्रियों का घटादिक संयोग सम्बन्ध त्वक् आदि इन्द्रियों से होते हुये प्रमाका जनक होता है। इस से व्यापार वाला है। ऐसे ही शब्द का श्रोत्र से समवाय सम्बन्ध, श्रोत्र जन्य नहीं, किन्तु श्रोत्र मनका संयोगव्यापार है। संयोग दौनों का आश्रित होता है। जिनका आश्रित संयोग होता है। वे दोनों संयोग के उपादान कारण होते हैं। श्रोत्रमन संयोग के उपादान कारण श्रोत्र मन दोनों हैं। इससे श्रोत्र मन का संयोग श्रोत्र जन्य है। और श्रोत्र जन्य ज्ञान का जनक है। इसी से सव्यापार है। इसमें ऐसी शंका होती है कि श्रोत्र मन का संयोग श्रोत्र जन्य तो है, परन्तु श्रोत्र जन्य प्रमा का जनक किस प्रकार है। इस का समाधान यह है कि आत्म मन का संयोग तो सर्व ज्ञान का साधारण कारण है। इससे ज्ञान की सामान्य सामग्री आत्म मनका संयोग है। प्रत्यक्षादिक ज्ञान की विशेष सामग्री इन्द्रियादिक हैं। इससे श्रोत्र जन्य प्रत्यक्ष ज्ञान के पूर्व भी आत्म मन का संयोग होता है। इससे मन और श्रोत्र का संयोग होता है। मन और श्रोत्र के संयोग हुये विना श्रोत्र जन्य ज्ञान नहीं होता है। इस कारण से अनेक इन्द्रियों का अपने अपने विषयों से एक काल में सम्बन्ध होते हुए भी एक काल में सब विषयों का इन्द्रियों से ज्ञान नहीं होता। उसका कारण यह है कि मनके संयोग वाले इन्द्रिय का विषय से सम्बन्ध होने पर ज्ञान होता है, मनसे असंयुक्त इन्द्रियों का अपने अपने विषयों के साथ संबध होने पर भी विषय का ज्ञान नहीं होता। न्याय मत में मन परम अणु है। इससे एक काल में अनेक इन्द्रियों से मन का संयोग सम्भव नहीं है। इससे अनेक विषयों का एक काल में ज्ञान नहीं होता। ज्ञान का हेतु इन्द्रिय मन का संयोग नहीं होता तो एक काल में अनेक इन्द्रियों से अनेक विषयों के सम्बन्ध होनेपर अनेक विषयोंका एक कालमें ज्ञान होना चाहिये। इस रीति से चक्षुआदि इन्द्रियों का मन से संयोग चाक्षुपादि ज्ञान का असाधारण

समवेत समवायेन ध्वनि तारत्वादीनां तु जाते रभावात् स्वरूपेणैव संबंधेन विशेषण पदवाच्येनवा ॥ ३२ ॥ अथ त्वगिन्द्रियेण त्वाचूक प्रत्यक्ष ज्ञानम् । ३३ । तच्चतुर्विधम् । स्पर्श ज्ञानम् स्पर्शाश्रय ज्ञानम् स्पर्शजाति ज्ञानम् अभाव ज्ञानञ्च । ३४ । क्षित्यप् तेजसा मुद्भूतरूपोद्भूतरूपस्पर्शवतां प्रत्यक्षत्वम् । प्रत्यक्ष योग्य रूप स्पर्श वद्द्रव्यम् प्रत्यक्ष

---

वर्णों के धर्म जाति रूप हैं, इससे कत्वादिकों का ककारादि रूप शब्द से समवाय सम्बन्ध है। और ध्वनि शब्द के तारत्वादिक धर्म जातिरूप नहीं। न्याय मत में उपाधिरूप हैं। इससे तारत्वादिकों का ध्वनि रूप शब्द में समवाय सम्बन्ध नहीं, स्वरूप सम्बन्ध है। क्यों कि न्यायमत में जाति रूप धर्म का, गुण का और क्रिया का अपने आश्रय से जो सम्बन्ध होता हैं उसे स्वरूप सम्बन्ध कहते हैं। स्वरूप को ही विशेषणता कहा है। इस जाति से भिन्न जो तारत्वादिक धर्म हैं, उनका ध्वनिरूप शब्द से स्वरूप संबंध है, जिसको विशेषणता कहा है, इससे श्रोत्र में समवेत जो ध्वनि उसमें तारत्व मंदत्व का विशेषणता संबंध होने से श्रोत्र का और तारत्व मन्दत्व का श्रोत्र समवेत विशेषणता संबंध है। इस रीति से श्रोत्रेन्द्रिय श्रोत्र प्रत्यक्ष प्रमा का करण है, श्रोत्र मन का संयोग व्यापार है। शब्दादिकों का प्रत्यक्ष प्रमारूप ज्ञानफल है। ३२ (प्रत्यक्ष प्रमा के भेद त्वाचूक प्रमा का निरूपण ) त्वक्इन्द्रिय से त्वाचूक प्रत्यक्ष ज्ञान होता है। वह चार प्रकार से होता है। स्पर्श का ज्ञान होता है, तथा स्पर्श के आश्रय का ज्ञान होता है। और स्पर्श के आश्रित जो स्पर्शत्व जाति उसका और स्पर्शाभाव का भी त्वक् इन्द्रिय से प्रत्यक्ष होता है। क्यों कि जिस इन्द्रिय से जिस पदार्थ का ज्ञान होता है। उस पदार्थ के अभाव का और उस पदार्थ की जाति का भी उसी इन्द्रिय से ज्ञान होता है। पृथ्वी जल तेज

मितिनियमात् । न वायोः प्रत्यक्षत्व मुद्भूत रूप स्पर्श सत्वे-पि रूपा भावात् किन्त्वानुमानिकमेव प्रत्यक्षत्वम् । ३५ । मीमांसकाना न्तूद्भूत स्पर्शवत्समीर प्रत्यक्षत्वम् । त्वाचूक प्रत्यक्षे रूपा सहकारित्वात् चाक्षुप प्रत्यक्षे स्पर्शा सहकारि तावत् । ३६ । अन्यथा मणिप्रभा चन्द्रिका सूद्भूत स्पर्शा भावात् चाक्षुप प्रकाशोपलब्धिःसर्वानुभव गोचरी नैयायिका-

---

इन द्रव्यों का त्वक् इन्द्रिय से प्रत्यक्ष ज्ञान होता है वायु का प्रत्यक्ष ज्ञान नहीं होता । क्यों कि प्रत्यक्ष योग्य रूप और प्रत्यक्ष योग्य स्पर्श जिस द्रव्य में दोनों होवें उस द्रव्य का त्वाच् प्रत्यक्ष होता है । वायु में स्पर्श तो है, रूप नहीं । इससे वायु का त्वाच् प्रत्यक्ष नहीं होता है । वायु के स्पर्श का त्वक् इन्द्रिय से प्रत्यक्ष होता है । स्पर्श के प्रत्यक्ष से वायु का अनुमिति ज्ञान होता है ।३५। मीमांसा के मत में वायु का प्रत्यक्ष होता है । उसका अभिप्राय यह है, कि प्रत्यक्ष योग्य स्पर्श जो द्रव्य में होता है, उस द्रव्य का त्वाच् प्रत्यक्ष होता है । त्वक् इन्द्रिय जन्य द्रव्य के प्रत्यक्ष में रूप की अपेक्षा नहीं, केवल स्पर्श की अपेक्षा है । जैसे द्रव्य के चाक्षुप प्रत्यक्ष में उद्भूत रूप की अपेक्षा है, स्पर्श की नहीं । क्यों कि जो द्रव्य के चाक्षुप प्रत्यक्ष में उद्भूत स्पर्श की अपेक्षा होतो दीपक की तथा चन्द्र की प्रभा में उद्भूत स्पर्श नहीं है उसका चाक्षुप प्रत्यक्ष नहीं होना चाहिये । और होना है । और अणुक में स्पर्श तो है, उद्भूत स्पर्श नहीं । इससे त्वाच् प्रत्यक्ष नहीं होता । केवल चाक्षुप प्रत्यक्ष होता है । इससे केवल उद्भूत रूप वाले द्रव्यों का चाक्षुप प्रत्यक्ष होता है । ऐसे केवल उद्भूत स्पर्श वाले द्रव्यों का त्वाच् प्रत्यक्ष होता है । वायु में

वाला जो घट उसमें घटत्व जाति का और स्पर्शादिक गुणों का समवाय है। उसी तरह घटादिकों के स्पर्शादिक गुणो में जो स्पर्शत्वादिक जाति है उसकी त्वाच् प्रमा है। यहां त्वक् इन्द्रिय करण है। स्पर्शत्वादिकों की प्रत्यक्ष प्रमा फल है। संयुक्त समवेत समवाय जो संबंध है वह व्यापार है। क्योंकि त्वक् इन्द्रिय से संयुक्त जो घट उसमें समवेत अर्थात्, समवाय सम्बन्ध से रहने वाले स्पर्शादिक उनमें स्पर्शत्वादिक जाति का समवाय है। संयुक्त समवाय और संयुक्त समवेत समवाय इन दोनों संबन्धों में समवाय भाग तो यद्यपि नित्य है, इन्द्रिय जन्य नहीं। तथापि संयोग वाले को संयुक्त कहते हैं, वह संयोग जन्य है। इसमे त्वक् इन्द्रिय का संयोग त्वक् जन्य होने से त्वक् संयुक्त समवाय और त्वक् संयुक्त समवेत समवाय त्वक् इन्द्रिय जन्य है। और त्वक् इन्द्रिय जन्य जो त्वाच् प्रमा उसका जनक है। इस से व्यापार है। जहां पुष्पादिक कोमल द्रव्य में कठिन स्पर्श के अभाव का और शीतल जल में उष्ण-स्पर्श के अभाव का त्वाच् प्रत्यक्ष होता है, वहां त्वक् इन्द्रिय करण हैं। अभाव की त्वाच् प्रमा फल है। और इन्द्रिय से अभाव का त्वक् संयुक्त विशेषणता सम्बन्ध है, यह व्यापार है। क्योंकि त्वक् इन्द्रिय का घटादिक द्रव्य से संयोग है। इससे त्वक् संयुक्त कोमल द्रव्य में कठिन स्पर्शा भाव का विशेपणता सम्बन्ध है उसी तरह त्वक् संयुक्त शीतल जलमें उष्ण स्पर्शा भाव का विशेपणता सम्बन्ध है। जहां घट स्पर्श में रूपत्व के अभाव का त्वाच् प्रत्यक्ष होता है। वहां त्वक् संयुक्त घट में समवेत जो स्पर्श उसमें रूपत्वा भाव का विशेपणता सम्बन्ध होने से त्वक् संयुक्त समवेत विशेपणता सम्बन्ध है। इस रीति से त्वाच् प्रत्यक्ष में चार सम्बन्ध हेतु हैं। त्वक् संयोग, त्वक् संयुक्त समवाय, त्वक् संयुक्त समवेत समवाय, त्वक् संवन्ध विशेषणता। त्वक् से संवन्ध वाले को त्वक् संबंध है। जहां कोमल द्रव्य में कठिन स्पर्शा भाव है, वहां त्वचा के संयोग सम्बन्ध वाला कोमल द्रव्य है। उस त्वचा सम्बन्ध

मितिनियमात् । न वायोः प्रत्यक्षत्व मुद्भूत रूप स्पर्श सत्वे-पि रूपा भावात् किन्त्वानुमानिकमेव प्रत्यक्षत्वम् । ३५ । मीमांसकाना न्तूद्भूत स्पर्शवत्समीर प्रत्यक्षत्वम् । त्वाचूक प्रत्यक्षे रूपा सहकारित्वात् चाक्षुष प्रत्यक्षे स्पर्शो सहकारि तावत् । ३६ । अन्यथा मणिप्रभा चन्द्रिका सूद्भूत स्पर्शो भावात् चाक्षुष प्रकाशोपलब्धिः सर्वानुभव गोचरी नैयायिका-

---

इन द्रव्यों का त्वक् इन्द्रिय से प्रत्यक्ष ज्ञान होता है वायु का प्रत्यक्ष ज्ञान नहीं होता । क्यों कि प्रत्यक्ष योग्य रूप और प्रत्यक्ष योग्य स्पर्श जिस द्रव्य में दोनों होवें उस द्रव्य का त्वाच् प्रत्यक्ष होता है । वायु में स्पर्श तो है, रूप नहीं । इससे वायु का त्वाच् प्रत्यक्ष नहीं होता है । वायु के स्पर्श का त्वक् इन्द्रिय से प्रत्यक्ष होता है । स्पर्श के प्रत्यक्ष से वायु का अनुमिति ज्ञान होता है ।३५। मीमांसा के मत में वायु का प्रत्यक्ष होता है । उसका अभिप्राय यह है, कि प्रत्यक्ष योग्य स्पर्श जो द्रव्य में होता है, उस द्रव्य का त्वाच् प्रत्यक्ष होता है । त्वक् इन्द्रिय जन्य द्रव्य के प्रत्यक्ष में रूप की अपेक्षा नहीं, केवल स्पर्श की अपेक्षा है । जैसे द्रव्य के चाक्षुष प्रत्यक्ष में उद्भूत रूप की अपेक्षा है, स्पर्श की नहीं । क्यों कि जो द्रव्य के चाक्षुष प्रत्यक्ष में उद्भूत स्पर्श की अपेक्षा होतो दीपक की तथा चन्द्र की प्रभा में उद्भूत स्पर्श नहीं है उसका चाक्षुष प्रत्यक्ष नहीं होना चाहिये । और होता है । और अणुक में स्पर्श तो है, उद्भूत स्पर्श नहीं । इससे त्वाच् प्रत्यक्ष नहीं होता । केवल चाक्षुष प्रत्यक्ष होता है । इससे केवल उद्भूत रूप वाले द्रव्यों का चाक्षुष प्रत्यक्ष होता है । ऐसे केवल उद्भूत स्पर्श वाले द्रव्यों का त्वाच् प्रत्यक्ष होता है । वायु में

वाला जो घट उसमें घटत्व जाति का और स्पर्शादिक गुणों का समवाय है। उसी तरह घटादिकों के स्पर्शादिक गुणो में जो स्पर्शत्वादिक जाति है उसकी त्वाच् प्रमा है। यहां त्वक् इन्द्रिय करण है। स्पर्शत्वादिकों की प्रत्यक्ष प्रमा फल है। संयुक्त समवेत समवाय जो संबंध है वह व्यापार है। क्योंकि त्वक् इन्द्रिय से संयुक्त जो घट उसमें समवेत अर्थात्, समवाय सम्बन्ध से रहने वाले स्पर्शादिक उनमें स्पर्शत्वादिक जाति का समवाय है। संयुक्त समवाय और संयुक्त समवेत समवाय इन दोनों संबन्धों में समवाय भाग तो यद्यपि नित्य है, इन्द्रिय जन्य नहीं। तथापि संयोग वाले को संयुक्त कहते हैं, वह संयोग जन्य है। इसमें त्वक् इन्द्रिय का संयोग त्वक् जन्य होने से त्वक् संयुक्त समवाय और त्वक् संयुक्त समवेत समवाय त्वक् इन्द्रिय जन्य है। और त्वक् इन्द्रिय जन्य जो त्वाच् प्रमा उसका जनक है। इस से व्यापार है। जहां पुष्पादिक कोमल द्रव्य में कठिन स्पर्श के अभाव का और शीतल जल में उष्ण-स्पर्श के अभाव का त्वाच् प्रत्यक्ष होता है, वहां त्वक् इन्द्रिय करण है। अभाव की त्वाच् प्रमा फल है। और इन्द्रिय से अभाव का त्वक् संयुक्त विशेषणता सम्बन्ध है, यह व्यापार है। क्योंकि त्वक् इन्द्रिय का घटादिक द्रव्य से संयोग है। इससे त्वक् संयुक्त कोमल द्रव्य में कठिन स्पर्शा भाव का विशेषणता सम्बन्ध है उसी तरह त्वक् संयुक्त शीतल जलमें उष्ण स्पर्शा भाव का विशेषणता सम्बन्ध है। जहां घट स्पर्श में रूपत्व के अभाव का त्वाच् प्रत्यक्ष होता है। वहां त्वक् संयुक्त घट में समवेत जो स्पर्श उसमें रूपत्वा भाव का विशेषणता सम्बन्ध होने से त्वक् संयुक्त समवेत विशेषणता सम्बन्ध है। इस रीति से त्वाच् प्रत्यक्ष में चार सम्बन्ध हेतु हैं। त्वक् संयोग, त्वक् संयुक्त समवाय, त्वक् संयुक्त समवेत समवाय, त्वक् संबन्ध विशेषणता। त्वक् से संबन्ध वाले को त्वक् संबंध है। जहां कोमल द्रव्य में कठिन स्पर्शा भाव है, वहां त्वचा के संयोग सम्बन्ध वाला कोमल द्रव्य है। उस त्वचा सम्बन्ध

वायो नैवैकादश तेजसो गुणा जल क्षिति प्राणभृतां चतुर्दश दिक्कालयोः पंच षडेवचांवरे महेश्वरेष्टौ मनसस्तथैवच।

अथ चाक्षुष प्रमा निरुपणम्।

तथा नेत्र प्रत्यक्षे नेत्र संयोगः नेत्र संयुक्त समवायः नेत्र संयुक्त समवेत समवायः नेत्र सम्बन्ध विशेषणता सम्बन्धश्चेति चत्वारि कारणानि नेत्रं करणं प्रमा फलम्। ३९।

---

युक्त कोमल द्रव्य में कठिन स्पर्शाभाव का विशेषणता संबंध स्पष्ट ही है। जहां स्पर्श में रूपत्वाभाव का प्रत्यक्ष होता है, वहां त्वक् का स्पर्श से संयुक्त समवाय संबंध है। त्वक् से संयुक्त समवाय संबंध वाला होने से त्वक् सम्बन्ध स्पर्श है। उस में रूपत्वाभाव का विशेषणता सम्बन्ध है। इस रीति से त्वाचू प्रमाके हेतु संयोगादिक चार सम्बंध हैं।३८। वायो नैवैकादश, इसका अर्थ पहिले किया जा चुका है। और इसका भाष्य आगे है। अब चाक्षुषप्रमा का निरूपण किया जाता है। नेत्र संयोग नेत्रसंयुक्त समवाय, नेत्रसंयुक्त समवेत समवाय, नेत्रसम्बन्ध विशेषणता। ये चार सम्बन्ध हैं। व्यापार वही है। जहां नेत्रसे घटादिक द्रव्य का चाक्षुष प्रत्यक्ष होता है वहां नेत्र की क्रिया से द्रव्य के साथ संयोग सम्बन्ध है। वह संयोग नेत्र जन्य है। और नेत्र जन्य जो चाक्षुष प्रमा है, उसका जनक है। इससे व्यापार है। जहां नेत्र में द्रव्य की घटत्वादिक जाति का और रूप संख्यादिक गुणों का प्रत्यक्ष होता है, वहां नेत्र संयुक्त द्रव्य में घटत्वादिक जाति का और रूपादिक गुणों का समवाय सम्बन्ध है। इससे द्रव्य की जाति और गुणों के चाक्षुष प्रत्यक्ष में नेत्र संयुक्त समवाय सम्बन्ध है। जहां गुणमें रहने वाली जाति का चाक्षुष प्रत्यक्ष हो, वहां रूपत्वादिक जाति से नेत्र का संयुक्त समवेत समवाय सम्बन्ध है। क्यों कि नेत्र संयुक्त घटादिकों में समवेत जो रूपादिक उनमें रूपत्वादिकों का समवाय है। यद्यपि नेत्र से सब द्रव्यों का संयोग सम्भव

है, तथापि उद्भूत रूपवाले द्रव्य से नेत्र का संयोग चाक्षुप प्रत्यक्ष का हेतु है। अनुद्भूत रूपवाले द्रव्य से नेत्र का संयोग चाक्षुप प्रत्यक्ष का हेतु नहीं है। पृथिवी जल तेज का ही चाक्षुप प्रत्यक्ष होता है। पृथिवी जल तेज यह तीन ही द्रव्य रूप वाले हैं इनमें उद्भूत रूप वाले का चाक्षुप प्रत्यक्ष होता है। जिनका अनुद्भूत रूपहो उनका चाक्षुप प्रत्यक्ष नही होता है। जैसे घ्राण रसना नेत्र यह तीनों इन्द्रियां क्रमसे पृथिवी जल तेज रूप हैं। और तीनों में रूप है। परन्तु इनका रूप अनुद्भूत है, उद्भूत नहीं। इससे इनका चाक्षुप प्रत्यक्ष नहीं होता है। इससे यह सिद्ध हुवा कि उद्भूतरूप वाले पृथिवी जल तेज ही चाक्षुप प्रत्यक्ष के विषय हैं। कोई गुण चाक्षुप प्रत्यक्ष के योग्य है, कोई योग्य नहीं है। जैसे पृथिवी में रूप रस गन्ध स्पर्श शब्द संख्या पृथकृत्व संयोग विभाग परत्व अपरत्व गुरुत्व द्रवत्व संस्कार ये चतुर्दश गुण हैं। इनमें गन्ध को छोड़ कर स्नेह को मिलावें तो चतुर्दश गुण जल के होते हैं। इनमें रस गन्ध गुरुत्व और स्नेह को छोड़ कर रूप मिलाने से एकादश गुण अग्नि के होते हैं। इनमें रूप संख्या पृथकृत्व संयोग विभाग परत्व अपरत्व द्रवत्व ये नौ गुण चाक्षुप प्रत्यक्ष योग्य हैं, और नहीं। इससे नेत्र युक्त समवाय सम्बन्ध सब गुणों से है। नेत्र के योग्य सब नहीं हैं। जितने नेत्र के योग्य हैं उतने ही गुणों का नेत्र संयुक्त समवाय सम्बन्ध से प्रत्यक्ष होता है। स्पर्श में त्वक् इन्द्रिय की योग्यता है। नेत्र की नहीं। रूप में नेत्र की योग्यता है। त्वक् की नहीं। संख्या परिमाण पृथकृत्व संयोग विभाग परत्व अपरत्व और द्रवत्व में नेत्र त्वक् दोनों की योग्यता है। इससे त्वक् संयुक्त समवाय और नेत्र संयुक्त समवाय ये दोनों सम्बन्ध संख्यादिकों के त्वाचू प्रत्यक्ष और चाक्षुप प्रत्यक्ष के हेतु हैं। रसमें केवल रसना की योग्यता है। अन्य इन्द्रिय की नहीं। गन्ध में घ्राण की योग्यता है। अन्य इन्द्रिय की नहीं। जिस इन्द्रिय की योग्यता जिस गुण में है, उस इन्द्रिय से उस गुण का प्रत्यक्ष होता है। अन्य इन्द्रियों के साथ सम्बन्ध होते भी प्रत्यक्ष नहीं होता है।

रासन प्रत्यक्षे घ्राण प्रत्यक्षे च द्रव्य प्रत्यक्षा भावात् संयोगे-तदुक्तं सम्बन्ध त्रय मेव । ४० । आत्ममनस्संयोगे न

जैसे घटादिकों में जो रूपादिक हैं, वे चाक्षुप ज्ञान के विषय हैं। उनमें रूपत्वादिक जाति का नेत्र संयुक्त समवेत समवाय से प्रत्यक्ष होता है। और रसादिक चाक्षुप ज्ञान के विषय नहीं, इनमें रसत्वादिक जाति से नेत्र के संयुक्त समवेत समवाय सम्बन्ध होते भी चाक्षुप प्रत्यक्ष नहीं होता है। इससे यह सिद्ध हुआ कि उद्भूत रूप वाले द्रव्य का नेत्र संयोग से चाक्षुप ज्ञान होता है। उद्भूत रूपवाले द्रव्य की नेत्र योग्य जाति का और नेत्र योग्य गुण का संयुक्त समवेत समवाय सम्बन्ध से चाक्षुप प्रत्यक्ष होता है। ऐसे ही नेत्र योग्य गुण और रूपत्वादिक जातिका नेत्र संयुक्त समवेत समवाय सम्बन्ध से चाक्षुप प्रत्यक्ष होता है। ऐसे ही अभाव का नेत्र सम्बन्ध से चाक्षुप प्रत्यक्ष होता है। जहां भूतल में घटाभाव का चाक्षुप प्रत्यक्ष होता है, वहां भूतल में नेत्र का संयोग सम्बन्ध है। इससे नेत्र सम्बन्ध युक्त भूतल में घटाभाव का विशेषणता सम्बन्ध है। ऐसे ही नील घट में पीत रूप के अभाव का चाक्षुप प्रत्यक्ष होता है। वहां नेत्र के संयोग होने से नेत्र सम्बन्ध युक्त नील घट में पीत रूपा भाव का विशेपणता सम्बन्ध है। ऐसे ही घट के नील रूप में पीतत्व जाति के अभाव का चाक्षुप प्रत्यक्ष होता है। वहां नेत्र संयुक्त समवाय सम्बन्ध वाला नील रूप है, इस से नेत्र संवन्ध युक्त जो नील रूप उसमें पीतत्वाभाव का विशेपणता संवन्ध होने से नेत्र सम्बन्ध विशेपणता सम्बन्ध है। इससे नेत्र संयोग, नेत्र संयुक्त समवाय, नेत्र संयुक्त समवेत समवाय, नेत्र संवन्ध विशेपणता ये चार संबंध चाक्षुप प्रमा के हेतु हैं। यह व्यापार है। और नेत्र करण है। चाक्षुप प्रमा फल है। इसी प्रकार त्वचा और नेत्र से द्रव्य का प्रत्यक्ष होता है। ३९। (प्रत्यक्ष प्रमा के भेद, रासन प्रमा

का निरूपण ) रसना इन्द्रिय से द्रव्य का प्रत्यक्ष नहीं होता, किन्तु रसका और रसत्व मधुरत्वादिक रसकी जाति का तथा रसाभाव का और मधुरादिक रस में अम्लत्वादिक जाति के अभाव का रासन प्रत्यक्ष होता है। इससे रासन प्रत्यक्ष के हेतु रसना इन्द्रिय के विषय के तीन संबंध हैं। रसन संयुक्त समवाय, रसन संयुक्त समवेत समवाय, रसन संबन्ध विशेषणता जहां फल के मधुर रसका रसना इन्द्रिय से रासन प्रत्यक्ष होता है। वहां फलादि द्रव्य और रसना का संयोग सम्बन्ध है। इससे रसन संयुक्त फल है, इसमें रस गुण का समवाय होने से रस के रासन प्रत्यक्ष में संयुक्त समवाय सम्बन्ध है। यह व्यापार है। क्योंकि संयुक्त समवाय सम्बन्ध में जो समवाय अंश है, वह नित्य है। रसन जन्य नहीं। परन्तु संयोग अंश रसन जन्य है, और रसन इन्द्रिय जन्य जो रसका रासन साक्षात्कार है उस का जनक है। इससे व्यापार है। इस व्यापार वाले रासन प्रत्यक्ष का असाधारण कारण रसन इन्द्रिय है, इससे करण होने से प्रमाण है। और रासन प्रमा फल है। ऐसे ही रसमें रसत्व जाति का और मधुरत्व, अम्लत्व, लवणत्व, कटुत्व, कषायत्व, तिक्तत्व पट् धर्मों का रसन इन्द्रिय से रासन साक्षात्कार होता है। यहां रसन में फलादिक द्रव्य का संयोग है; उस द्रव्य में रस समवेत होता है, इससे रसन संयुक्त जो द्रव्य उसे समवेत समझना चाहिये। समवाय सम्बन्ध से रहने वाला रस है; उसमें रसत्व का और रसत्व व्याप्य जो मधुरत्वादिक उनका समवाय होने से रसन संयुक्त समवेत समवाय सम्बन्ध है। ऐसे ही फल के मधुर रसमें अम्लत्वाभाव का रासन प्रत्यक्ष होता है। यहां रसन इन्द्रिय का अम्लत्वाभावसे स्वसंबन्ध विशेषणता संबन्ध है। क्योंकि संयुक्त समवाय संबन्ध से रासन संबन्ध युक्त मधुर रस है, उसमें अम्लत्वाभाव का विशेषणता संबन्ध है। इससे रसन इन्द्रियका अम्लत्वाभाव से संयुक्त समवेत विशे-

पणता संबन्ध है। रसना इन्द्रिय जन्य रासन प्रत्यक्ष के हेतु तीन संबन्ध हैं। ( प्रत्यक्ष प्रमा के भेद घ्राणज प्रमा का निरूपण ) घ्राणज प्रत्यक्ष-प्रमा होता है। घ्राण के विषय में तीन संबन्ध हेतु हैं। घ्राण संयुक्त समवाय घ्राण संयुक्त समवेत समवाय घ्राण सम्बन्ध विशेषणता। घ्राण इन्द्रिय से द्रव्य का प्रत्यक्ष नहीं होता, किन्तु गन्ध गुण प्रत्यक्ष होता है। जो द्रव्य का प्रत्यक्ष होता तो घ्राण का संयोग सम्बन्ध प्रत्यक्ष में कारण होता। द्रव्य का प्रत्यक्ष घ्राण से नहीं होता, इससे घ्राण संयोग प्रत्यक्ष का हेतु-नहीं। गन्धका घ्राण से साक्षात् सम्बन्ध नहीं है। किन्तु पुष्पादिकों में गन्ध का समवाय सम्बन्ध है, और घ्राण के साथ पुष्पादिकों का संयोग सम्बन्ध है। इससे ाण संयुक्त समवाय सम्बन्ध से गन्धका घ्राणज प्रत्यक्ष होता है। अन्य गुण का घ्राण से प्रत्यक्ष नहीं होता है। परन्तु गंध की गंधत्व जाति का और गंधत्व के व्याप्य जो सुगन्धत्व, दुर्गन्धत्व हैं, इन सबों का घ्राणज प्रत्यक्ष होता है। ऐसे ही गन्धा भाव का भी घ्राणज प्रत्यक्ष होता है। क्योंकि जिस इन्द्रिय से जिस पदार्थ का ज्ञान होता हो; उसकी जाति का और उसके अभाव का भी उसी इन्द्रिय से ज्ञान होता है। जहां गन्धत्व और सुगन्धत्व दुर्गन्धत्व का ज्ञान हो, वहां घ्राण संयुक्त समवेत समवाय संबन्ध, घ्राणज प्रत्यक्ष का हेतु है। क्योंकि घ्राण संयुक्त जो पुष्पादिक उनमें समवेत गन्ध है, उस में समवाय गन्धत्वादिकों का है। ऐसे ही पुष्प के सुगन्ध, दुर्गन्धत्व के अभाव का घ्राणज प्रत्यक्ष होता है, वहां घ्राण का दुर्गन्धत्वाभाव से स्वसम्बन्ध विशेषणता सम्बन्ध है। क्योंकि संयुक्त समवाय सम्बन्ध से घ्राण सम्बन्ध वाला जो दुर्गन्ध उसमें दुर्गन्धत्वाभाव का विशेषणता सम्बन्ध है। जहां पुष्पादिक दूर हों, वहां गन्ध का प्रत्यक्ष होता है। वहां पर यद्यपि पुष्प में क्रिया दीखती नहीं, इससे पुष्पादिकों का घ्राण से संयोग के अभाव होने से घ्राण संयुक्त समवाय सम्बन्ध सम्भव नहीं, तौ भी गन्ध तो गुण है, इस

मपनो नाप्यात्मनो नापि संयोगस्य यद्यपि प्रत्यक्षत्वं तथापि सुखाद्यन्यतम विशिष्टस्यात्मनः प्रत्यक्षत्वम्। ४१। आत्मनः प्रत्यक्षे मनः संयोग सम्बन्धः। ४२। ज्ञानस्य प्रत्यक्षे समवायि संयोग सम्बन्धः।४३। मनः संयुक्त समवायेन ज्ञानत्वस्य मनसि प्रत्यक्षत्वम्। ४४। मानसं प्रत्यक्ष मात्मनो गुणानाञ्च संयोगादि सम्बन्ध त्रयेणैव गुणाभावस्तु विशेषण तयैव

---

से केवल गंध में क्रिया नहीं होती, किंतु गन्ध के आश्रय जो पुष्पादिकों के सूक्ष्म अवयव उन में क्रिया होकर घ्राण से संयोग होता है। इससे घ्राण संयुक्त जो पुष्पादिकों के अवयव उनमें गन्ध का समवाय होने से घ्राण संयुक्त समवाय सम्बंध ही गन्ध के घ्राणज प्रत्यक्ष का हेतु होता है। इस रीति से घ्राणज प्रत्यक्ष के हेतु तीन संबंध हैं। यह व्यापार है। घ्राण इन्द्रिय करण है, घ्राणज प्रत्यक्ष प्रमा फल है। इस रीति से श्रोत्रादिक पंच इन्द्रियों से बाह्य पदार्थों का ज्ञान होता है।४०। (मानस प्रत्यक्षप्रमा का निरूपण) आत्मा और आत्मा के सुखादिक धर्म और आत्मत्वजाति तथा सुखत्वादिक जाति इनका प्रत्यक्ष श्रोत्रादिकों से नहीं होता, किन्तु आत्मादिक जो आन्तर पदार्थ हैं, इनके प्रत्यक्ष का हेतु मन इन्द्रिय है। आत्मा और उसके सुखादिक धर्मों से भिन्न को बाह्य कहा है। आत्मा और उसके धर्मों को आन्तर कहा है। जैसे बाह्यप्रत्यक्षप्रमा के करण श्रोत्रादिक इन्द्रिय हैं, ऐसे आन्तर आत्मादिकों की प्रत्यक्ष प्रमा का करण मन है। इससे मन भी प्रत्यक्ष प्रमाण है, और इन्द्रिय है। मनमें क्रिया होती है, और उसका आत्मा से संयोग होता है, इससे आत्मा का मानस प्रत्यक्ष होता है, यहां आत्मा का मानस प्रत्यक्ष रूप फल तो प्रमा है। और आत्म मनका संयोग व्यापार है। क्योंकि आत्म मन का संयोग मनोजन्य है। और मनोजन्य जो आत्मा की प्रत्यक्ष

प्रमा उसका जनक है । इस से व्यापार है । उस संयोग रूप व्यापार वाले आत्मा की प्रत्यक्ष प्रमा का असाधारण कारण मन है । वह प्रमाण है ।४२। ज्ञान इच्छा प्रयत्न सुख दुःख द्वेष ये सब आत्मा के गुण हैं । इनके साक्षात्कार का हेतु भी मन प्रमाण है। यहां मन के साथ ज्ञानादिकों का साक्षात्संबन्ध तो नहीं है, किन्तु परंपरा संबन्ध है । अपने संबन्धी का संबन्ध परंपरा सम्बन्ध कहाता है । ज्ञानादिकों का आत्मा में समवाय सम्बन्ध है । इससे ज्ञानादिकों का सम्बन्धी आत्मा है । इससे मनका संयोग होने से मनसे ज्ञानादिकों का परंपरा सम्बन्ध कहा है । ज्ञानादिकोंका मनसे स्वसमवायि संयोग संबन्ध है। स्व नाम ज्ञानादिक उनका समवायि नाम समवाय वाला आत्मा उसका मन से संयोग है । इस प्रकार मनका ज्ञानादिकों से परंपरा संबन्ध है । वह मन संयुक्त समवाय है ।४३। मनसे संयुक्त अर्थात् संयोग वाला जो आत्मा उसमें ज्ञानादिकोंका समवाय संबन्ध है । ज्ञानत्व इच्छात्व प्रयत्नत्व सुखत्व दुःखत्व द्वेषत्व का मन से प्रत्यक्ष होना है । यहां मन से ज्ञानत्वादिकों का स्वाश्रय समवायि संयोग संबन्ध है । स्व नाम ज्ञानत्वादिक उनमें आश्रय जो ज्ञानादिक उनका समवायि आत्मा, उसका मनसे संयोग है ।४४। ऐसे ही मनका ज्ञानत्वादिकों से संयुक्त समवेत समवाय संबन्ध है। क्यों कि मन संयुक्त आत्मा में समवेत जो ज्ञानादिक उन में ज्ञानत्वादिकों का समवाय संबन्ध है । ऐसे ही आत्मा में सुखाभाव और दुःखाभाव का प्रत्यक्ष होता है । वहां मन संबन्ध युक्त विशेषणता सम्बन्ध है । क्यों कि मन से सम्बन्ध अर्थात् संयोग संबन्ध वाला जो आत्मा उस में सुखाभाव और दुःखाभाव का विशेषणता संबन्ध है । और सुख में दुःखत्वाभाव का प्रत्यक्ष होना है । यहां मन संयुक्त समवाय सम्बन्ध विशेषणता सम्बन्ध है । अर्थात् मन से संयुक्त संयोग वाला आत्मा उस में सुखादिक गुणों का समवाय सम्बन्ध है, उस में दुःखाभाव का विशेषणता सम्बन्ध है । जहां आत्मा में सुखभावादिकों का प्रत्यक्ष होता है । वहां संयोग सम्बंध से मन संबन्धयुक्त जो आत्मा उसमें

नैयायिकानांनये ॥ ४५ ॥ प्रत्यक्ष योग्यता विरहान्न धर्मादेः प्रत्यक्षता घटाकाश महाकाशयोः संयोगवत् । ४६ ।

---

सुखाभावादिकों का विशेषणता संबन्ध है । और सुखाभावादिकों में दुःखाभावादिकों का प्रत्यक्ष है । यहां संयुक्त समवाय संबंध से मन संबंध है । मनके संबंध वाले सुखादिक हैं । कहीं साक्षात्संबंध से, कहीं परंपरा संबंध से मनः संबंध में अभाव का विशेषणता संबंध है । इस रीति से मानस प्रत्यक्ष के हेतु चार संबंध हैं । मन संयोग १ मन संयुक्त समवाय २ मन संयुक्त समवेत समवाय ३ मन संबंध विशेषणता ४ मानस प्रत्यक्ष के हेतु चार संबंध व्यापार हैं । संबंध रूप व्यापार वाला असाधारण कारण मन करण है । इससे प्रमाण है । आत्म सुखादिकों का मानस साक्षात्कार रूप प्रमा फल है ।४५। जैसे आत्म गुण सुखादिकों के प्रत्यक्ष का हेतु संयुक्त समवाय संबंध है । ऐसे धर्म अधर्म संस्कारादिक भी आत्मा के गुण हैं । इससे उनसे मनका संयुक्त समवाय संबंध तो है, परन्तु धर्मादिक गुण प्रत्यक्ष योग्य नहीं, इससे धर्माधर्मादिकों का मानस प्रत्यक्ष नहीं होता है । जिसमें प्रत्यक्ष योग्यता नहीं उसका प्रत्यक्ष नहीं होता । और जहां आश्रय का प्रत्यक्ष हो, वहां संयोग का प्रत्यक्ष होता है, जैसे दो उंगलियां संयोग की आश्रय हैं, और उंगलियों का चाक्षुष प्रत्यक्ष है ही इससे उंगलियों के, संयोग का त्वाच् प्रत्यक्ष होता है । ऐसे ही आत्म मनके संयोग से आत्मा का मानस प्रत्यक्ष होता है । यहां संयोग का आश्रय आत्मा है । इससे संयोग का भी मानस प्रत्यक्ष होना चाहिये । परन्तु संयोग के आश्रय दो होते हैं, जहां दोनों का प्रत्यक्ष हो वहां संयोग का प्रत्यक्ष होना है । जहां एक का प्रत्यक्ष होना है एकका नहीं होना है, वहां संयोग का प्रत्यक्ष नहीं होता है । जैसे दो घटे का प्रत्यक्ष

होता है, इससे उनके संयोग का भी प्रत्यक्ष होता है। और घट की क्रिया से घट के आकाश का संयोग होता है। यहाँ संयोग के आश्रय घट आकाश दोनों हैं। इनमें घट तो प्रत्यक्ष है, और आकाश प्रत्यक्ष नहीं, इस से इनका प्रत्यक्ष नहीं होता है,। इस रीति से आत्म मनके आश्रय आत्मा और मन दोनों हैं। इनमें आत्माका तो मानस प्रत्यक्ष होता है, मनका नहीं होता है। इससे आत्म मन के संयोग का प्रत्यक्ष नहीं होता है। आत्मा का और ज्ञान सुखादिकों का मानस प्रत्यक्ष होता है। यहां ज्ञान सुखादिकों को छोडकर केवल आत्मा का प्रत्यक्ष नहीं होता, किन्तु ज्ञान इच्छा कृति सुख दुःख द्वेष, इन गुणों में किसी एक गुणका और आत्मा का मानस प्रत्यक्ष होता है। मैं जानता हूं, इच्छा करता हूं, प्रयत्न करता हूं, सुखी हूं, दुःखी हूं, द्वेष वाला हूं, इस रीति से किसी गुण को विषय करता हुआ आत्मा का मानस प्रत्यक्ष होता है। इस प्रकार से इन्द्रिय जन्य प्रत्यक्ष प्रमा का हेतु इन्द्रिय का सम्बन्ध है। यह व्यापार है। इन्द्रिय प्रत्यक्ष प्रमाण है। इन्द्रिय जन्य साक्षात्कार प्रत्यक्ष प्रमा फल है। यह न्याय शास्त्र का सिद्धान्त है। (प्रत्यक्ष प्रमा के करण का विचार) गौरीकांत भट्टाचार्य ने लिखा है, प्रत्यक्ष प्रमा का इन्द्रिय करण नहीं, किंतु जो इन्द्रिय के सम्बन्ध व्यापार कहे हैं वे करण हैं, और इन्द्रिय कारण हैं। इसका यह अभिप्राय है कि व्यापार वाला कारण करण नहीं होता है, किन्तु जिसके होने से कार्य में विलंब न हो, किंतु अव्यवहित उत्तर क्षण में कार्य हो, ऐसा कारण करण कहलाता है। इन्द्रिय के संवन्ध होने पर प्रत्यक्ष प्रमा रूप कार्य में विलम्ब नहीं होता है, किंतु इन्द्रिय संबंध से अव्यवहित उत्तर क्षण में प्रत्यक्ष प्रमा रूप कार्य अवश्य होता है। इससे इन्द्रिय का संबन्ध ही करण होने से प्रत्यक्ष प्रमाण है, इन्द्रिय नहीं। इस मतमें घट का करण कपाल नहीं किंतु कपाल का संयोग करण है। और कपाल घट का कारण है, करण नहीं। ऐसे ही पट के करण तन्तु नहीं किन्तु तन्तु संयोग है।

और तन्तु पट के कारण हैं, करण नहीं। इस रीति से प्रथम पक्ष में जो व्यापार रूप कारण माना है, वह इस पक्ष में करण है, और जिसको करण मानते हैं वह केवल कारण है। (ज्ञानके आश्रय का कथन) प्रत्यक्ष ज्ञान का कारण आत्मा है, वह कर्ता है। वही प्रमाता और ज्ञाता कहा जाता है। प्रमा ज्ञान का कर्ता प्रमाता कहा जाता है। ज्ञान के कर्ता का ज्ञाता कहते हैं। वह ज्ञान भ्रम हो, अथवा प्रमा हो। न्याय सिद्धान्त में जैसे प्रमा ज्ञान इन्द्रिय जन्य है। वैसे ही भ्रम ज्ञान भी इन्द्रिय जन्य है। परन्तु भ्रम ज्ञान का कारण जो इन्द्रिय उसको भ्रम का कारण कहते हैं, प्रमाण नहीं कहते। क्योंकि प्रमा का असाधारण कारण प्रमाण होता है। (भ्रम ज्ञान का विचार) (न्याय मत के अनुसार भ्रम की रीति) जहां भ्रम हो वहां न्याय मत में यह रीति है। दोष सहित नेत्र का जब रज्जु से संयोग हो तब रज्जुत्व धर्म से नेत्र का संयुक्त समवाय सम्बन्ध होता है, परन्तु दोष के बलसे, रज्जुत्व की प्रतीति नहीं होती, किंतु रज्जु में सर्पत्व का भान होता है। यद्यपि सर्पत्व से नेत्र का संयुक्त समवाय सम्बन्ध नहीं है, तथापि इन्द्रिय सम्बन्ध के बिना ही दोष बल से सर्पत्व का सम्बन्ध रज्जु में नेत्र से प्रतीत होता है। इसमें भी एक विशेषता यह है कि जिसको दंडत्व की पूर्व स्मृति हो, उसको रज्जु में दंडत्व का भान होता है, और जिसको सर्पत्व की पूर्व स्मृति हो, उसको रज्जु में सर्पत्व का भान होता है। (वस्तु के ज्ञान में विशेषण के ज्ञान की हेतुता) जहां दोष रहित इन्द्रिय से यथार्थ ज्ञान होता है, वहां भी विशेषण का ज्ञान हेतु है। इससे रज्जु ज्ञान से पूर्व रज्जुत्व का ज्ञान होता है। इसको इस प्रकार स्पष्ट रीति से समझना चाहिये कि श्वेत पगड़ी और अंगरखा वाले विष्णुमित्र ब्राह्मण से यदि नेत्र का संयोग हो तो, प्रथम तो यह कोई है, ऐसा ज्ञान होता है। फिर मनुष्य है, ऐसा ज्ञान होता है। फिर अंगरखा वाला है, ऐसा ज्ञान होता है। फिर श्वेत अंगरखा वाला है ऐसा ज्ञान होता है। फिर पगड़ी वाला है,ऐसा ज्ञान होता है। फिर श्वेत पगड़ी

वाला है, ऐसा ज्ञान होता है। फिर श्वेत पगड़ी वाला, श्वेत अंगरखा वाला विष्णुमित्र ब्राह्मण है, ऐसा ज्ञान होता है। यहां नेत्र संयोग तो सब ज्ञानों का साधारण कारण हैं, और ज्ञानों की विलक्षणता में यह हेतु है। जहां मनुष्यत्व रूप विशेषण का ज्ञान और नेत्र का संयोग होता है। वहां मनुष्य है ऐसा चाक्षुष ज्ञान होता है। जहां ब्राह्मणत्व का ज्ञान और नेत्र संयोग होता है, वहां ब्राह्मण है, ऐसा चाक्षुष ज्ञान होता है। जहां विष्णुमित्र और ब्राह्मणत्व का ज्ञान और नेत्र संयोग हो वहां विष्णुमित्र ब्राह्मण है, ऐसा चाक्षुष ज्ञान होता है, जहां अंगरखा वाला और ब्राह्मणत्व रूप दो विशेषण का ज्ञान और नेत्र का संयोग होता है, वहां अंगरखा वाला ब्राह्मण है, ऐसा चाक्षुष ज्ञान होता है। जहां श्वेतता विशिष्ट कंचुक ( अंगरखा ) रूप और ब्राह्मणत्व रूप विशेषण का ज्ञान और नेत्र का संयोग हो, वहां श्वेत कंचुक ( अंगरखा ) वाला ब्राह्मण है, ऐसा चाक्षुप ज्ञान होता है। जहां उष्णीप ( पगड़ी ) और ब्राह्मणत्व रूप दो विशेषण का ज्ञान हो, वहां उष्णीप ( पगड़ी ) वाला ब्राह्मण है, ऐसा चाक्षुष ज्ञान होता है। जहां श्वेतता विशिष्ट उष्णीष रूप विशेषण का और ब्राह्मणत्व रूप विशेषण का ज्ञान और नेत्र संयोग होता है। वहां श्वेत उष्णीष वाला ब्राह्मण है, ऐसा चाक्षुष ज्ञान होता है। जहां उष्णीष कंचुक विष्णुमित्र ब्राह्मणत्व इन चार विशेषणों का ज्ञान और नेत्र का संयोग हो, वहां उष्णीष वाला कंचुक वाला विष्णुमित्र ब्राह्मण है, ऐसा चाक्षुष ज्ञान होता है। जहां श्वेतता विशिष्ट उष्णीष विशेषण का और श्वेतता विशिष्ट कंचुक विशेषण का ऐसे ही विष्णुमित्र और ब्राह्मणत्व रूप विशेषण का ज्ञान और नेत्र का संयोग हो, वहां श्वेत उष्णीष श्वेत कंचुक वाला विष्णुमित्र ब्राह्मण है, ऐसा चाक्षुष ज्ञान होता है। इस रीति से विशेषण का ज्ञान पूर्व होता है, फिर उस विशेषण विशिष्ट का ज्ञान होता है। यहां इन्द्रिय सम्बन्ध सर्वत्र तुल्य है। विशिष्ट प्रत्यक्ष की विलक्षणता का हेतु विल-

क्षण विशेषण ज्ञान है । जो विलक्षण विशेषण ज्ञान को कारण नहीं मानो तो नेत्र संयोग से ब्राह्मण विषयक सारे ज्ञान तुल्य (एक समय में) होने चाहियें, जहां घट से नेत्र का तथा त्वक् का संयोग हो, वहां भी घट है, ऐसा प्रत्यक्ष होता है। कभी पृथिवी है ऐसा ज्ञान होता है। जहां घट स्वरूप विशेषण का ज्ञान और इन्द्रिय का संयोग हो, वहां घट है ऐसा प्रत्यक्ष होता है, जहां पृथिवीत्व रूप विशेषण का ज्ञान और इन्द्रिय का घट से संयोग हो, वहां पृथिवी है, ऐसा प्रत्यक्ष होता है, जहां घटत्व और पृथिवीत्व दोनों विशेषणों का ज्ञान और इन्द्रिय का संयोग हो, वहां घट पृथिवी है ऐसा प्रत्यक्ष होता है । इस रीति से घट से पृथिवी का संयोग रूप कारण एक है, और विषय घट भी एक है । और घटत्व पृथिवीत्व जाति घट में सदा रहती है, तो भी कभी घटत्व सहित घटमात्र का ज्ञान होता है। द्रव्यत्व पृथिवीत्वादिक जाति और रूपादिक गुण को 'घट है' यह ज्ञान विषय नहीं करता है। कभी पृथिवी है, ऐसा घट का ज्ञान घट में घटत्व को भी विषय नहीं करता है, किन्तु पृथिवीत्व और घट तथा पृथिवीत्व के सम्बन्ध को विषय करता है। कभी पृथिवीत्व, घटत्व जाति और उनका घट से सम्बन्ध तथा घट इनको विषय करता है। इस रीति से ज्ञान का भेद सामग्री भेद विना सम्भव नहीं । वहां विशेषण ज्ञान रूप सामग्री का भेद ही ज्ञान की विलक्षणता का हेतु है । जहां घट है, ऐसा ज्ञान हो, वहां घट घटत्व और घट में घटत्व का समवाय सम्बन्ध भान होते हैं । जहां पृथिवी है, ऐसा घट का ज्ञान हो, वहां घट पृथिवीत्व और घट में पृथिवीत्व का समवाय सम्बन्ध इनका भान होता है । (विशेषण और विशेष्य का स्वरूप) घटत्व और पृथिवीत्व विशेषण हैं, और घट विशेष्य है । सम्बन्ध का प्रतियोगी विशेषण और सम्बन्ध का अनुयोगी विशेष्य कहाता है । जिसका सम्बन्ध हो, वह सम्बन्ध का प्रतियोगी और जिसमें सम्बन्ध हो, वह अनुयोगी कहलाता है । घटत्व पृथिवीत्व का समवाय सम्बन्ध घट में भान होता है, इससे घटत्व पृथिवी-

त्व समवाय सम्बन्ध के प्रतियोगी होने से विशेषण हैं। और सम्बन्ध का अनुयोगी घट है, इससे विशेष्य है। जहां दण्डी पुरुष है, ऐसा ज्ञान हो, वहां दंडत्व विशिष्ट दंड संयोग सम्बन्ध, पुरुषत्वविशिष्ट पुरुष में भान होता है। कहीं काष्ठ वाला मनुष्य है, ऐसा ज्ञान हो, वहां काष्ठत्व विशिष्ट दंड, मनुष्यत्व विशिष्टपुरुष में संयोग सम्बन्ध से भान होता है। प्रथम ज्ञान में दंडत्व विशिष्ट दंड संयोग का प्रतियोगी होने से विशेषण है। पुरुषत्व विशिष्ट पुरुष संयोग का अनुयोगी होने से विशेष्य है। द्वितीय ज्ञान में काष्ठत्व विशिष्ट दंड प्रतियोगी है। मनुष्यत्व विशिष्ट पुरुष अनुयोगी है। दोनों ज्ञानों में यद्यपि दंड विशेषण है, पुरुष विशेष्य है। तथापि प्रथम ज्ञान में तो दंड में दंडत्व का भान होता है, काष्ठत्वका नहीं होता। पुरुषमें पुरुषत्व का भान होता है। मनुष्यत्व नहीं। ऐसे ही द्वितीय ज्ञान में दंड में काष्ठत्व भान होता है दंडत्व नहीं। और पुरुष में मनुष्यत्व भान होता है, पुरुषत्व नहीं। दंडत्व और काष्ठत्व दंड के विशेषण हैं। क्योंकि दंडत्वादिकों का दण्ड में जो सम्बन्ध है, उसके प्रतियोगी दण्डत्वादिक हैं। और दण्डत्वादिकों का दण्ड में सम्बन्ध है, इससे सम्बन्ध का अनुयोगी होने से दण्ड विशेष्य है। इस रीति से दण्डत्व का दंड विशेष्य है। और पुरुष का दण्ड विशेषण है। दण्ड का पुरुष में जो संयोग सम्बन्ध है उस का प्रतियोगी दंड है, इस कारण पुरुष का विशेषण है। उस संयोग का पुरुष अनुयोगी है, इससे विशेष्य है। जैसे पुरुष का दण्ड विशेषण है, ऐसे ही पुरुषत्व मनुष्यत्व भी पुरुष के विशेषण हैं। क्योंकि जैसे दण्ड का पुरुष से संयोग सम्बन्ध है, ऐसे ही पुरुषत्वादिक जाति का समवाय सम्बन्ध है। उस सम्बन्ध के पुरुषत्वादिक प्रतियोगी होने से विशेषण हैं। और अनुयोगी होने से पुरुष विशेष्य है। परन्तु इतना भेद है। पुरुष धर्म जो पुरुषत्व मनुष्यत्वादिक हैं, वे तो केवल पुरुष व्यक्ति के विशेषण हैं। और पुरुषत्वादिक धर्म विशिष्ट पुरुष व्यक्ति में दंडादिक विशेषण है। दण्डादिक भी दण्डत्वा-

दिक धर्मके विशेष्य हैं। और पुरुषत्वादिक के विशेषण हैं। परन्तु दंडत्वादिक विशेषण के सम्बन्ध को धारण करके पुरुषादिक विशेष्य के सम्बन्धी उत्तर काल में दण्डादिक विशेषण होते हैं। इस रीति से केवल व्यक्ति में पुरुषत्व मनुष्यत्व विशेषण हैं। और पुरुषत्व वा मनुष्यत्व विशिष्ट पुरुष व्यक्ति में दंडत्व वा काष्ठत्व विशिष्ट दंड विशेषण है। और केवल दंड व्यक्ति में दंडत्व वा काष्ठत्व विशेषण है। इस रीति से ज्ञान की विषयता का विचार किया जाय तो बहुत सूक्ष्म होता है। चक्रवर्ती गदाधर भट्टाचार्य ने संगति ग्रंथमें लिखा है, और जयराम पञ्चानन भट्टाचार्य तथा रघुनाथ भट्टाचार्य ने विषयता विचार के ग्रन्थ बनाये हैं, उनमें लिखा है, यदि अधिक सूक्ष्म जानने की इच्छा हो तो उन ग्रन्थों को देखना चाहिये। ( विशेषण और विशेष्य के ज्ञान के भेद पूर्वक न्याय मत के भ्रम ज्ञान की समाप्ति ) इस रीति से विशिष्ट ज्ञान का हेतु विशेषण ज्ञान है। सो विशेषण का ज्ञान कहीं स्मृति रूप है। कहीं निर्विकल्प है। कहीं विशिष्ट ज्ञान ही विशेषण विशेष्य से पहिले विशेषण मात्र से इंद्रिय के सम्बंध युक्त होता है। यहां विशेषण मात्र से इन्द्रिय सम्बन्ध जन्य है, वह विशिष्ट प्रत्यक्ष ही है। जहां पुरुष के विना केवल दण्ड से इन्द्रिय सम्बन्ध हो, और उत्तर क्षण में पुरुष से सम्बन्ध हो, वहां रूप विशेषण का ज्ञान विशेषण मात्र के सम्बंध से उत्पन्न होता है इससे उत्तर क्षण में 'दंडी पुरुष है' यह विशिष्ट का ज्ञान उत्पन्न होता है। 'घट है, यह जो विशिष्ट ज्ञान है, इससे पूर्व घटत्व रूप विशेषण का इन्द्रिय सम्बन्ध से निर्विकल्प ज्ञान होता है। उत्तर क्षण में 'घट है, यह घटत्व विशिष्ट घट ज्ञान होता है। जिस इन्द्रिय संबन्ध से घटत्व का निर्विकल्पक ज्ञान हो, उस इन्द्रिय सम्बंध से ही घटत्व विशिष्ट घटका सविकल्पक ज्ञान होता है। घटत्व के निर्विकल्पक ज्ञान में इन्द्रिय करण है। इन्द्रिय का संयुक्त समवाय सम्बन्ध व्यापार है। और घटत्व विशिष्ट घट के सविकल्पक ज्ञान में इन्द्रिय का संयुक्त

समवाय संबन्ध करण है, निर्विकल्पक ज्ञान व्यापार है । इस रीति से किसी आधुनिक नैयायिक ने निर्विकल्पक ज्ञान और सविकल्पक ज्ञान में, करण का भेद कहा है । सो संप्रदाय से विरुद्ध है। क्योंकि व्यापार वाला असाधारण कारण करण कहलाता है । इस मत में प्रत्यक्ष ज्ञान का करण होने से इन्द्रिय ही प्रत्यक्ष प्रमाण कहलाता है। और आधुनिक रीति से सविकल्पक ज्ञान का करण होने से इन्द्रिय के सम्बंध को भी प्रमाण कहना चाहिये । और संप्रदाय वाले सम्बंध को प्रमाण नहीं कहते। इससे दौनों प्रत्यक्ष ज्ञान के इन्द्रिय ही करण हैं। इससे प्रत्यक्ष प्रमाण हैं। परन्तु निर्विकल्पक ज्ञान में इन्द्रिय का सम्बंध मात्र व्यापार है । और सविकल्पक ज्ञान में इन्द्रिय का सम्बन्ध और निर्विकल्पक ज्ञान ये दो व्यापार हैं। और दोनों प्रकार के प्रत्यक्ष ज्ञान के करण होने से इन्द्रिय प्रत्यक्ष प्रमाण है । धर्म धर्मी के सम्बंध को विषय करने वाला ज्ञान सविकल्पक ज्ञान होता है। ' घट है , इस ज्ञान से घट में घटत्व का समवाय भान होता है। इससे सविकल्पक ज्ञान के धर्म धर्मी समवाय तीनों विषय हैं । इससें घट है, यह विशिष्ट ज्ञान सम्बन्धको विषय करने से सविकल्पक कहलाता है। इससे भिन्न ज्ञान निर्विकल्पक कहलाता है । सविकल्पक निर्विकल्पक ज्ञान के लक्षण विस्तार से शितिकंठी में लिखे हैं । इस रीति से प्रथम विशिष्ट ज्ञान का जनक विशेषण ज्ञान निर्विकल्पक ज्ञान है। जैसे एकवार 'घट है' ऐसा विषय ज्ञान हो कर फिर घटका विशिष्ट ज्ञान होता है। वहां घट से इन्द्रिय का सम्बन्ध है, तैसे ही पूर्व अनुभव करने से घटत्व की स्मृति होती है। तिससे उत्तर क्षण में ' घट है ' यह विशिष्ट ज्ञान होता है इस रीति से द्वितीयादिक विशिष्ट ज्ञान को हेतु विशेषण ज्ञान स्मृति रूप है। जहां दोष सहित नेत्र का रज्जु से अथवा शुक्ति से सम्बन्ध होता है, वहां दोष के बल से सर्पत्व की और रजतत्व की स्मृति होती है, रज्जुत्व और शुक्तित्व की नहीं । विशिष्ट ज्ञान का हेतु विशेषण

ज्ञान जिस धर्म को विषय करता है वही धर्म विशिष्ट ज्ञान से विषय में भान होता है। सर्पत्व और रजतत्व का स्मृति ज्ञान रज्जुत्व और शुक्तित्व को विषय नहीं करता है, किंतु सर्पत्व और रजतत्व को विषय करता है। जैसे 'सर्प है' इस रज्जु के विशिष्ट ज्ञान से सर्पत्व का भान होता है, और ऐसे ही शुक्ति में रजतत्व का भान होता है। 'सर्प है' इस विशिष्ट भ्रम में विशेष्य रज्जु है, सर्पत्व विशेषण है। क्योंकि सर्पत्व का समवाय सम्बन्ध रज्जु में भान होता है। उस समवाय का सर्पत्व प्रतियोगी है। और रज्जु अनुयोगी है। इससे विशेष्य है। इस रीति से सब भ्रम ज्ञानों से विशेषण के अभाव वाले में विशेषण का भान है। इससे न्याय मत में विशेषण के अभाव वाले में विशेषण प्रतीति भ्रम कहाता है। उसी को अयथार्थ ज्ञान कहते हैं। और अन्यथा ख्याति कहते हैं। भ्रम ज्ञान में सूक्ष्म विचार, अन्यथा ख्याति वाद नाम ग्रंथ में चक्रवर्ति गदाधर भट्टाचार्य ने लिखा है वह दुर्बोध है। इससे नहीं लिखा है। इस रीतिसे न्याय मत में सर्पादि भ्रम के विषय रज्जुआदिक हैं, सर्पादिक नहीं। और प्रत्यक्ष रूप भ्रम ज्ञान भी इन्द्रिय जन्य है। (वेदान्त सिद्धान्त के अनुसार इन्द्रिय अजन्य भ्रम ज्ञान की रीति) वेदान्त सिद्धान्त में सर्प भ्रम का विषय रज्जु नहीं किन्तु अनिर्वचनीय सर्प है। और भ्रम ज्ञान इन्द्रिय जन्य नहीं। और न्यायमत में सब ज्ञानों का आश्रय आत्मा है। वेदान्त मत में ज्ञान का उपादान कारण अन्तः करण है, इससे अन्तः करण आश्रय है। न्याय मत में जो सुखादिक आत्मा के गुण कहे हैं, वे सब अन्तः करण के परिणाम हैं। इससे अन्तः करण के धर्म हैं, आत्मा के नहीं। परन्तु भ्रम ज्ञान अन्तः करण का परिणाम नहीं किन्तु अविद्या का परिणाम है। यह विचार सागर में लिखा है। इस से यहां पर लिखने का उपयोग नहीं है। भ्रम ज्ञान का संक्षेप से यह प्रकार है। सर्प संस्कार सहित पुरुष के दोष सहित नेत्र का रज्जु से जब सम्बंध हो, तब रज्जु का विशेष धर्म रज्जुत्व

भान नहीं होता। और रज्जु में जो मूंजरूप या सूतरूप अवयव हैं, वे भी भान नहीं होते। किंतु रज्जु में सामान्य धर्म इदन्ता का (यह है इतने मात्र का) भान होता है। ऐसे ही शुक्ति में शुक्तित्व और नील पृष्ठता त्रिकोणता भान नहीं होती। किन्तु सामान्यधर्म इदन्ता भान होती है। इससे नेत्र द्वारा अन्तःकरण रज्जू को प्राप्त हो कर इदमाकार परिणाम को प्राप्त होता है। इस इदमाकार वृत्ति चेतन निष्ठ अविद्या के सर्पाकार और ज्ञानाकार दो परिणाम होते हैं। ऐसे ही दण्ड संस्कार सहित पुरुष के दोष सहित नेत्र का रज्जु के सम्बन्ध से जहां वृत्ति हो वहां दंड और उसका ज्ञान ये दोनों अविद्या के परिणाम होते हैं। माला संस्कार सहित पुरुष के सदोष नेत्र का रज्जु से सम्बन्ध हो कर इदमाकार वृत्ति हो, उसकी वृत्ति उपहित चेतन में स्थित अविद्या का माला और उसका ज्ञान परिणाम होता है। जहां एक रज्जु से तीन पुरुषों के सदोष नेत्र का संबन्ध हो कर सर्प, दण्ड, माला एक एक का उनको भ्रम हो, वहां जिसकी वृत्ति उपहित में जो विषय उत्पन्न हुआ है, वह उसी को प्रतीत होता है, अन्य को नहीं। इस रीति से भ्रमज्ञान इन्द्रिय जन्य नहीं, किंतु अविद्या की वृत्ति रूप है। परन्तु जिस वृत्ति उपहित चेतन में स्थित अविद्या का परिणाम भ्रम है, वह इदमाकार वृत्ति नेत्र से रज्जु आदिक विषय के सम्बन्ध से होता है। इससे भ्रमज्ञान में इन्द्रिय जन्यता प्रतीति होती है। अनिर्वचनीय ख्याति का निरूपण और अन्यथा ख्याति आदिक का खंडन गौड ब्रह्मानन्द कृत ख्याति विचार में लिखा है, वह अति कठिन है, इससे यहां नहीं लिखा। इस रीति से वेदान्त सिद्धांत में भ्रम ज्ञान इन्द्रिय जन्य नहीं। (न्याय और वेदांत की अन्य विलक्षणता) वेदांत सिद्धांत में अभाव का ज्ञान भी इन्द्रिय जन्य नहीं, किन्तु अनुपलब्धि नामक पृथक् प्रमाण से अभाव का ज्ञान होता है। इससे अभाव के प्रत्यक्ष का हेतु विशेषणता सम्बन्ध का अंगीकार निष्फल है। और जाति व्यक्ति का समवाय सम्बन्ध नहीं,

किन्तु तादात्म्य सम्बन्ध है। ऐसे गुण गुणी का क्रिया क्रियावान् का कार्य उपादान कारण का भी तादात्म्य सम्बन्ध है। इससे समवाय के स्थान में तादात्म्य कहते हैं। और जैसे त्वक् आदिक इन्द्रिय पञ्चभूत जन्य हैं। ऐसे ही श्रोत्र इन्द्रिय भी आकाश जन्य है, आकाशरूप नहीं। और मीमांसा के मत में तो शब्द द्रव्य है। वेदान्त मत में गुण है। परंतु न्याय मत में तो शब्द आकाश का ही गुण है। वेदान्त मत में विद्यारण्य स्वामी ने पंचभूत का गुण कहा है। और वेदान्त मत में वाचस्पति मिश्र ने तो मन इन्द्रिय माना है। और ग्रंथकारों ने मन इन्द्रिय नहीं माना है। जिनके मत में मन इन्द्रिय नहीं हैं उनके मत में सुख दुःख का ज्ञान प्रमाण जन्य नहीं। इससे प्रमा नहीं, किंतु सुख दुःख साक्षी का भान मात्र है। और वाचस्पति के मत से सुखादिकों का ज्ञान मन रूप प्रमाण जन्य है। इससे प्रमा है। और ब्रह्म का अपरोक्ष ज्ञान तो दोनों मतोंमें प्रमा है। वाचस्पति के मतमें मनरूप प्रमाण जन्य है, और दूसरों के मतमें शब्द रूप प्रमाण जन्य है। ( वाचस्पति के मतका "मनकी इन्द्रियता का" सारग्राही दृष्टि से अंगीकार ) जिनके मतमें मन इन्द्रिय नहीं उनके मतमें इन्द्रिय जन्यता प्रत्यक्ष ज्ञान का लक्षण नहीं किंतु विषय चेतन का वृत्ति चेतन में अभेद ही प्रत्यक्ष ज्ञान का लक्षण है। वृत्ति चेतन और विषय चेतन का अभेद जिस प्रकार है,वह अन्य वेदान्त ग्रन्थों में स्पष्ट है। वाचस्पतिका मतभी समीचीन नहीं है। क्योंकि वाचस्पति के मतमें ये दोष स्पष्ट हैं। एक तो मनका असाधारण विषय नहीं है। इससे मन इन्द्रिय नहीं है। और गीता वचन से विरोध भी है। गीता के तीसरे अध्यायके व्यालीस वे श्लोक में ( इन्द्रियेभ्यःपरं मनः ) इन्द्रियों से मन परे है यह कहा है। जो मन भी इन्द्रिय होता तो इन्द्रियों से मन परे है ऐसा नहीं कहा जाता। और मानस ज्ञान का विषय ब्रह्म नहीं है यह श्रुति स्मृति में लिखा है। वाचस्पति ने मनको इन्द्रिय मान कर ब्रह्म साक्षात्कार भी मनरूप इन्द्रिय जन्य है, इससे मानस हैं, यह कहा है, यह विरुद्ध है।

अन्तःकरण की अवस्था को मन कहते हैं। वह अन्तःकरण प्रत्यक्ष ज्ञान का आश्रय होने से कर्ता है। जो कर्ता होता है वह करण नहीं होता है। इससे मन इन्द्रिय नहीं। ये दोष मन के इन्द्रिय मानने में हैं। किसी का मत है कि ये दोष नहीं। क्यों कि मन का असाधारण विषय सुख दुख इच्छादिक हैं। और अन्तःकरण विशिष्ट जीव है। और गीता में इन्द्रियों से परे मन है, यह कहा है। वहां इन्द्रिय शब्द से वाह्य इन्द्रियों का ग्रहण है। इससे वाह्य इन्द्रियों से मन इन्द्रिय परे है। यह गीता वचन का अर्थ है। इससे विरोध नहीं है। और मानस ज्ञानका विषय ब्रह्म नहीं है। इस कहने का अभिप्राय यह है कि शम दमादि संस्कार रहित विक्षिप्त मन से उत्पन्न हुए ज्ञान का विषय ब्रह्म नहीं है। और मानस ज्ञान का फल व्याप्यता ब्रह्म विषय नहीं है। वृत्ति में चिदाभासता का फल ब्रह्म नहीं है। घटादिक अनात्म पदार्थों को वृत्ति प्राप्त होती है, वहां वृत्ति और चिदाभास दोनों के व्याप्य अर्थात् विषय पदार्थ होते हैं। और ब्रह्माकार वृत्ति में जो चिदाभास है उसका व्याप्य विषय ब्रह्म नहीं है। यह वेदान्त सिद्धान्तों में लिखा है। मनका विषय ब्रह्म नहीं है। ऐसे ही शब्द का विषय ब्रह्म नहीं है। श्रुति का निषेध वचन यह है। 'यतो वाचो निवर्त्तन्ते अप्राप्य मनसा सह' 'यहां पर यह विचार है कि शब्द जन्य ज्ञान का विषय ब्रह्म नहीं है, यदि ऐसा अर्थ अंगीकार किया जाय तो महा वाक्य भी शब्द रूपी हैं, उन से उत्पन्न ज्ञानका विषय भी ब्रह्म नहीं होगा, इससे तो वेदांत सिद्धांत ही भंग हो जावेगा इससे निषेध वचन का यह अर्थ है कि शब्द की शक्ति वृत्ति जन्य ज्ञान का विषय ब्रह्म नहीं, किन्तु शब्द की लक्षणा वृत्ति जन्य ज्ञान का विषय ब्रह्म है। ऐसे ही लक्षणा वृत्ति जन्य ज्ञान में भी चिदाभास रूप फल का विषय ब्रह्म नहीं हैं, किन्तु आवरण रूप वृत्ति भंग मात्र की विषयता ब्रह्म विषय है। जैसे शब्द जन्य ज्ञान की विषयता का सर्वथा निषेध नहीं, ऐसे ही मानस ज्ञान की विषयता का भी सर्वथा निषेध नहीं है, किन्तु

संस्कार रहित मनकी ब्रह्म ज्ञान में हेतुता नहीं है। और मानस ज्ञान में जो चिदाभास अंश है उसकी विषयता नहीं है। और जो कोई ऐसा कहे कि ब्रह्म ज्ञान में मनकी करणता है, तो दो प्रमाण जन्य ब्रह्म ज्ञान कहना होगा। क्योंकि महा वाक्यों में ब्रह्म ज्ञान की करणता भाष्य कारादिकों ने सर्वत्र प्रतिपादन की है। उसका तो निषेध हो नहीं सकता। यदि मन को भी करणता कहें तो प्रमा का करण प्रमाण कहलाता है, इससे ब्रह्म प्रमा के शब्द और मन दो प्रमाण सिद्ध होंगे। यह दृष्ट विरुद्ध है। क्योंकि चाक्षुष आदि प्रमा के नेत्रादिक एक ही प्रमाण हैं किसी प्रमा के दो प्रमाण न देखे हैं न सुने हैं। नैयायिक भी चाक्षुषादिक प्रमाण में मनकी सहकारिता मानते हैं। प्रमाणता तो नेत्रादिकों की ही मानते हैं, मनकी नहीं। सुखादिकों के ज्ञान में केवल मन की प्रमाणता मानते हैं, अन्य की नहीं। इससे एक प्रमा की दोनों को प्रमाणता कहना दृष्ट विरुद्ध है। जहां एक पदार्थ में दो इन्द्रियों की योग्यता हो, जैसे घट में नेत्र त्वक् की योग्यता है, वहां भी दो प्रमाण से एक प्रमा नहीं होती है। किन्तु नेत्र प्रमाण से घट की चाक्षुष प्रमा होती है। त्वक् प्रमाण से त्वाच् प्रमा होती है। दो प्रमाणं से एक प्रमा की उत्पत्ति भी दृष्ट नहीं। यह शंका नहीं हो सकती। क्योंकि प्रत्यभिज्ञा प्रत्यक्ष होती है, वहां पूर्व अनुभव और इन्द्रिय दो प्रमाण से एक प्रमा होती है। इससे दृष्ट विरुद्ध नहीं। जहां प्रत्यभिज्ञा होती है, वहां पूर्व अनुभव, संस्कार द्वारा हेतु है। और संयोगादिक सम्बन्ध द्वारा इन्द्रिय हेतु है। इससे संस्कार रूप व्यापार वाला कारण पूर्व अनुभव है। और सम्बन्ध रूप व्यापार वाला कारण इन्द्रिय है। इससे प्रमा के करण होने से दोनों प्रमाण हैं। ऐसे ही ब्रह्म साक्षात्कार रूप प्रमा में शब्द और मन दो प्रमाण हैं। इस कथन में दृष्ट विरोध नहीं। उलटा ब्रह्म साक्षात्कार को मन रूप इन्द्रिय जन्यता माने तो प्रत्यक्षता निर्विवाद में सिद्ध होती है, और ब्रह्मज्ञान रूप केवल शब्द ब्रह्मता माने तो विवाद से

प्रत्यक्षता सिद्ध होती है। दर्शन दृष्टांत में भी इन्द्रिय जन्यता और शब्द-जन्यता का विवाद है। इन्द्रिय जन्य ज्ञान का प्रत्यक्षता में विवाद नहीं। और जो कोई ऐसा कहे कि प्रत्यभिज्ञा प्रत्यक्ष में पूर्व अनुभव जन्य संस्कार सहकारी है, केवल इन्द्रिय प्रमाण है। इस का यह समाधान है। ब्रह्म साक्षात्कार रूप प्रमा में भी शब्द सहकारीः है, केवल मन प्रमाण है। और जा वेदान्त परिभाषादिक ग्रन्थों में इन्द्रिय जन्य ज्ञानको प्रत्यक्षता कहने में दोप कहे हैं, उन सबों का समाधान न्याय कौस्तुभादि ग्रन्थों में लिखा है। जिसको जिज्ञासा हो वह देख लेवे। और मन की इन्द्रियता में दोप कहा है। ज्ञान का आश्रय होने से अन्तः-करण कर्ता है। इससे ज्ञान का करण नहीं हो सकता। यह दोप भी नहीं है। क्योंकि धर्मी अंतः करण तो ज्ञानका आश्रय होने से कर्त्ता है। और अन्तः करण का परिणाम रूप मन ज्ञान का करण है। इससे प्रमाण है। (न्याय और वेदान्त का प्रत्यक्ष विचार में भेद) जहां इन्द्रिय से प्रत्यक्षता हो, वहां तो न्याय और वेदान्त मतमें विलक्षणता नहीं है। किन्तु द्रव्य का इन्द्रिय संयाग ही सम्बंध है। और जहां इन्द्रिय से द्रव्य जाति का अथवा गुण का प्रत्यक्ष हो, वहां न्याय मत में तो संयुक्त समवाय सम्बंध है, और वेदान्त मत में संयुक्त तादात्म्य सम्बन्ध है। वेदान्त में समवायि को तादात्म्य कहते हैं। न्याय रीति से संयुक्त समवेत समवाय सम्बन्ध जहां पर है, वहां पर वेदान्त रीति से संयुक्त तादात्म्यवत् तादात्म्य संबंध है। इसी को संयुक्तता भिन्न तादात्म्य कहते हैं। इन्द्रिय से संयुक्त जो घटादिक उस में तादात्म्यवत् कहिये तादात्म्य संबंध वाले रूपादिक हैं, उन में तादात्म्य संबंध रूपत्वादिक जाति का है। जैसे घटादिकों म रूपादिक तादात्म्यवत् है। ऐसे ही घटादिकों से अभिन्न भी कहते हैं, अभिन्न का भी तादात्म्य संबंध होता है। जहां श्रोत्र में शब्द का साक्षात्कार हो, वहां न्याय मत में तो समवाय संबंध है। और वेदान्त मत में श्रोत्र

इन्द्रिय आकाश का कार्य है। इससे जैसे चक्षुरादिकों में क्रिया होती है ऐसे ही श्रोत्र में भी क्रिया होकर शब्द वाले द्रव्य से श्रोत्र का संयोग होता है। उसी श्रोत्र संयुक्त द्रव्य में शब्द का तादात्म्य संबंध है। क्योंकि वेदान्त में पञ्च भूतों का गुण शब्द होने से भेर्य्यादिकों में भी शब्द है, इससे श्रोत्र के संयुक्त तादात्म्य संबंध से शब्द का प्रत्यक्ष होता है। और शब्दत्व का प्रत्यक्ष हो, वहां श्रोत्र का संयुक्त तादात्म्यवत् तादात्म्य संबंध है। वेदान्त मत में जैसे शब्दत्व जाति है, ऐसे ही तारत्व मन्दत्व भी जाति है न्याय मत की भांति जाति से भिन्न उपाधि नहीं है। इससे शब्दत्व जाति का जो श्रोत्र से संबंध है, वही संबंध तारत्व मन्दत्व का भी है। विशेषणता संबंध नहीं। और अभाव का ज्ञान अनुपलब्धि प्रमाण से होता है। अभाव का इन्द्रिय से संबंध अपेक्षित नहीं यह न्याय मत और वेदान्त मतका प्रत्यक्ष विचार में भेद है। (प्रत्यक्ष प्रमा का उप संहार) इस रीति से प्रत्यक्ष प्रमा के षट्भेद हैं। उसके करणभी षट् हैं। इससे नेत्रादिक इन्द्रिय प्रत्यक्ष प्रमाण हैं। न्याय मत में और वाचस्पति मत में छठा प्रत्यक्ष प्रमाण मन है। पद्म पादाचार्य के मत में मन को प्रमाण नहीं माना है। सुख दुःख तो साक्षी भास्य है। इससे सुख दुःख का ज्ञान प्रमाण नहीं। और विशिष्ट जीव में अंतः करण भाग साक्षी भास्य है। चेतन भाग स्वयं प्रकाश है। इससे जीवका ज्ञान भी मानस नहीं। ब्रह्म विद्या रूप अपरोक्ष ज्ञान यद्यपि प्रमा रूप है, तथापि उसका कारण शब्द है। इससे मन प्रमाण नहीं। पद्म-पादाचार्य के मतमें भी प्रत्यक्ष के छः भेद हैं। छठी प्रत्यक्ष प्रमा शब्द-जन्य ब्रह्म है। और अभाव का ज्ञान अनुपलब्धि प्रमाण जन्य है, तथापि प्रत्यक्ष है। इससे प्रत्यक्ष प्रमा के सप्तभेद सम्भव हैं, तथापि सिद्धांत की रीति से अभाव ज्ञान की प्रत्यक्षता नहीं है। प्रत्यक्ष प्रमा के छैः ही भेद सिद्ध होते हैं।

इति प्रत्यक्ष प्रमाण निरूपणम् । इति श्री सर्व तंत्र स्वतंत्र संप्रति श्री वृन्दावन निवासि श्री देवराज पंडित देवदत्त शर्म विरचिते वेदान्त सिद्धान्त मतमार्त्तण्डे प्रथमे पादे वृत्ति निरूपणं समाप्तम् ।

यह प्रत्यक्ष प्रमाण निरूपण समाप्त हुआ ।
वृत्ति निरूपण खंड समाप्त हुआ ।



श्रीगणेशायनमः ॥ अथ वृत्ति प्रयोजनम् । वृत्तेरज्ञान निवृत्तिः प्रयोजनम् । घटाद्यनात्माकार वृत्त्या घटावच्छिन्न चेतनस्थाज्ञाननिवृत्तिः । अखंड ब्रह्माकारवृत्त्या निरवच्छिन्न चेतनस्थाज्ञाननिवृत्तिः। इति वृत्ति प्रयोजनम् । अज्ञानस्याश्रय विषय निरूपणम् । वृत्तिनाश्यस्या ज्ञानस्याश्रयो जीवः । विषयो ब्रह्म इति वाचस्पतिः मिश्रः । विवरण कारादि मतेतु-अज्ञानस्याश्रयो विषयश्च शुद्ध चेतन एव। यथैव ज्ञान कृतो घटादीनां प्रकाशः, ज्ञानस्य विषयता। तथैव अज्ञानकृतं स्वरूपस्याच्छादनमपि, अज्ञानस्य विषयता । जीवभावः—ईश्वरभावश्च अज्ञानाधीनः । अज्ञान कृतो जीवः अज्ञानाश्रय इति वक्तु मशक्यः कर्तुः आश्रयाभावात् । अतः शुद्ध चेतन एव आश्रयो विषयश्च । इति

---

( अज्ञान विषयक विचार में वृत्ति के प्रयोजन कहने की प्रतिज्ञा ) पूर्व में वृत्ति का स्वरूप कहा । अब वृत्ति का प्रयोजन कहते हैं । अज्ञान की निवृत्ति ही वृत्ति का मुख्य प्रयोजन है । घटादिक अनात्माकार वृत्ति से घटादिक अवच्छिन्न चेतनस्थ अज्ञान की निवृत्ति होती है । अखंड ब्रह्माकार वृत्ति से निरवच्छिन्न चेतनस्थ अज्ञान की निवृत्ति होती है । ( अज्ञान का आश्रय और विषय ) वाचस्पति के मतमें वृत्ति से नष्ट होने वाले अज्ञान का आश्रय जीव है । और विषय ब्रह्म है । विवरण कारादिकों के मतमें अज्ञान का आश्रय और विषय शुद्ध चेतन है । जैसे ज्ञानका घटादिक का प्रकाश ज्ञानकी विषयता है । उसी तरह अज्ञान का स्वरूप का आच्छादन भी अज्ञान की विषयता है । जीवभाव, ईशभाव अज्ञानाधीन है । इससे अज्ञान कृत जीव अज्ञान का आश्रय सम्भव नहीं है । इस अर्थ

विवरण कारादयः। अथाज्ञान निरूपणम्। अज्ञानम्, अविद्या; प्रकृतिः, माया. शक्तिः; एतेपर्य्याय वाचक शब्दाः। मायाच अविद्याच भिन्नेइति एकदेशिनः। ज्ञानाभाव एवाज्ञान मिति नैयायिकाः। वेदान्त सिद्धान्ते तु विक्षेप शक्तिमती, आवरण शक्ति मतीच. अनादिभाव रूपा, विद्यानाश्या, अज्ञान पद वाच्या, अविद्याभवति। प्रपंच रूपस्य जगत उपादान भूता, अतः प्रकृति रुच्यते। दुर्घट घटन रूपा यतो मायेति चोच्यते।स्वातन्त्र्या भावात् शक्ति रुच्यते। अतः। अज्ञानं, अविद्या, प्रकृतिः, शक्तिः, माया इति पंच पर्य्याय वाचक शब्दाः। अत्र च अनादिभावरूपत्वं न घटते मायायाः इति विचिकित्सा वन्तः प्रत्यत्र तिष्ठते। तथाहि कथमनाद्या माया। चेतन भिन्ना माया चेत् ' नेहनानास्ति

---

के ज्ञान में उपयोगी प्रथम जीव ईश्वर का स्वरूप निरूपण करते हैं। अज्ञान का निरूपण। जीव ईश्वर के निरूपण में उपयोगी अज्ञान का निरूपण करते हैं। अज्ञान, अविद्या, प्रकृति, माया, शक्ति, ये नाम एक ही पदार्थ के हैं। माया अविद्या का भेदवाद एकदेशी मानते हैं। नैयायिकादिक ज्ञानाभावको ही अज्ञान कहते हैं। सिद्धांत मतमें आवरण विक्षेप शक्ति वाला अनादि भाव रूप अज्ञान पदार्थ है। विद्या से नाश होने के कारण अविद्या कहते हैं। प्रपंच का उपादान होने से प्रकृति कहते हैं। दुर्घट को भी संपादन करती है, इससे उसे माया कहते हैं। स्वतंत्रता के अभाव होने के कारण शक्ति कहते हैं। ( अज्ञान की अनादि भावरूपता में शंका ) अज्ञान के विषय में अनादि भाव रूपता का कथन सम्भव नहीं हो सकता। क्योंकि यह अद्वैत ग्रंथ का लेख है। चेतन से

किंचन, इति श्रुते विंरोधःस्यात् । आभिन्ना चेत् जड़ चेतन-
यो र्भेदाभावो वक्तु मशक्यः । भिन्ना भिन्नेति चेत् एत दपि
दुर्घटम् । सत्स्वरूपं भिन्न मसत्स्वरूपंवा । आद्यं चेत् श्रुतेः
पूर्ववद् विरोधः । असत्स्वरूपं चेत् प्रपंचस्य कारणत्वा संभ-
वात् अज्ञानस्यात्यन्तासत्स्वरूपत्वं वंध्या पुत्रादिवद्वक्तु-
मशक्यम् । एकस्मिन्धर्मिणि एककालावच्छेदेन सदसद्
रूपधर्मयोरसंभवात् । प्रपंचोपादानत्वमित्यपि वक्तुमश-
क्यम् । अज्ञानस्य द्रव्यत्वाभावात् । द्रव्यमेवावयवारंभकं
नैयायिकानामुपादानं भवति । सांख्यादीनांतु तदेव परिण-
मन रूपं द्रव्य मुपादानं भवति । उपादान मात्रं चेत् अवय-
वारंभकं स्या त्तर्हि शब्दस्याप्याकाशो ह्यवयवः संपद्येत ।

---

भिन्न वा अभिन्न अज्ञान है । यह दोनों पक्ष उचित नहीं है । क्योंकि
' नेह नानास्ति किंचन ' इत्यादिक श्रुतियों द्वारा चेतन से भिन्न का निषेध
होता है । और जड चेतन का अभेद ठीक नहीं है । और भिन्नत्व
अभिन्नत्व का परस्पर विरोध होने से चेतन से भिन्नाभिन्न अज्ञान है, यह
कथन भी सम्भव नहीं होता है । उसी तरह अद्वैत प्रतिपादक श्रुति
विरोध से अज्ञान को सत् स्वरूपता सम्भव नहीं है । प्रपञ्च कारण के
असंभव होने से तुच्छता स्वरूप असत्स्वरूपना सम्भव नहीं है । परस्पर
विरोधी धर्म एक स्थान में कभी नहीं हो सकते हैं । इससे सत् और असत्
उभय रूप कहना सम्भव नहीं है, उसी तरह अज्ञान को सावयव माने
तो न्याय सिद्धांत में द्रव्य आरम्भक उपादान को अवयव कहते हैं,
और सांख्यादिक मतमें द्रव्य रूप परिणाम वाले उपादान को अवयव
कहते हैं । उपादान को ही अवयव कहें तो शब्द का उपादान आकाश भी

तथा घटोऽपि गुणस्य क्रियाया श्चोपादान कारणभूतो रूपादि गुणस्य चलनरूपादि क्रियाया श्चावयवो भवितु मर्हति। वेदान्तानां नये इति च अज्ञानस्य द्रव्यत्वं तु दुःसंपाद्यम्। सर्वे नये हि नित्य मनित्यं चेति द्रव्यं द्विविधम्। अज्ञानस्य तु नित्य द्रव्यत्वे अवयवत्वं प्रसजेत। नित्य सद्भावश्च। नित्यसद्भावाच्चाद्वैतहानिः। द्रव्यस्यानित्यत्वे-तु अज्ञानस्याप्यनित्यत्वात् सावयवत्वं न घटेत। तस्याऽवयवोऽप्यनित्यः स्यात्। एवं परम्परया ऽनवस्था दौस्थ्य जंघालतया दुर्ल्लंघ्यो दोषः स्यात्। अवयवस्य नित्यत्व संपादनेपि दुर्धरो दोषः। ज्ञानेनाज्ञानस्य नाशाऽसद्भवातं अज्ञानानाशे निर्मोक्ष प्रसंगः स्यात्। न च आकाशवत्

---

शब्द का अवयव होगा, उसी तरह अपने गुण क्रिया के उपादान कारण घटादिक भी रूपादिक गुणों के और चलन रूप क्रिया के अवयव होंगे। इससे द्रव्य के उपादान कारण को अवयव कहते हैं। अन्य किसी के उपादान को अवयव नहीं कहते हैं। अवयवत्व जन्य को सावयव कहते हैं। यदि अविद्या द्रव्य हो तो सावयवता भी सम्भव हो सक्ती है। अविद्या में द्रव्य द्रव्यत्व दोनों सम्भव नहीं हैं। क्योंकि नित्य अनित्य भेद से द्रव्य दो प्रकार का होता है। जो अविद्या को नित्य द्रव्य रूप माने तो, सावयवत्व कथन ही असंगत होता है। फिर तो उस ज्ञान से नित्य अविद्या का नाश भी नहीं होना चाहिये। क्योंकि नित्य पदार्थ का कभी नाश नहीं होता है। अनित्य द्रव्य रूप मानें तो उसके अवयवी आत्मा से भिन्न होने के कारण अनित्य ही होंगे। और अवयवों के अवयव भी अनित्य होंगे

परमाणु वच्च स्वतन्त्र सिद्धांतः इति । सांख्यादीनामिवा-ज्ञानस्य निरवयवत्वं सावयवत्वं नित्यत्वं च वक्तु न शक्यं श्रुति विरोधात् । तस्माद्वा एतस्मादात्मन आकाशः सभूतः इति आकाशोत्पत्ति श्रुति दर्शनात् विरुद्धं नैयायिकानांमतम् । सांख्यादीनां प्रधान मपि न स्वतंत्रं कारणम् । रचनानुपपत्ते-र्नानुमानम् । इति सूत्रे आचार्य पद द्वन्द्वारविन्देन बहुश-श्चोप मर्दितत्वात् । एतावता मायादि पदवाच्यमज्ञानम् । अनाद्यं साद्यंवा सद्वा असद्वा सद सदेतदुभयरूपं वेति वक्तु-

---

तो इस तरह अनवस्था होजायगी । और अन्य अवयव को परमाणु की तरह नित्य मानलें तो अद्वैत प्रतिपादक श्रुति वचन का विरोध होजायगा । न्याय मतमें नित्य परमाणु का और सांख्य मत में नित्य प्रधान का अंगी-कार श्रुति विरुद्ध है । इस रीति से द्रव्यत्व के अभाव से अज्ञान में सावयव-त्व कभी सम्भव नहीं हो सकता है । उसी तरह उपादानता का असम्भव होने से अज्ञान निरवयव है । यह कथन भी असम्भव है । सावयव ही उपादान कारण हो सकते हैं । और न्याय मतमें शब्द के उपादान कारण आकाश को निरवयव मानते हैं यह भी ' तस्माद्वा एत स्मादात्मन आकाशः संभूतः, इस श्रुति से विरुद्ध है । द्व्यणुक का उपादान कारण परमाणु निरवयव माना है । निरवयव परमाणु के संयोग का भी असंभवादि दोष युक्त होने से सूत्रकारों ने शारीरिक शास्त्र के द्वितीयाध्यायस्थ द्वितीय पाद में निषेध किया है । इससे प्रपञ्च के उपादान अज्ञान की निरवयवता ठीक नहीं है । और अज्ञानको प्रपंच की उपादानता "मायांतु प्रकृतिं विद्यात्" इस श्रुति में प्रसिद्ध है । माया और अज्ञान का भेद नहीं है । इस रीत से अज्ञान में सावयवता अथवा निरवयवता दोनों सम्भव

मशक्यत्वात् अनिर्वचनीय मज्ञानं सदसद्भ्यां विलक्षणमिति आर्यैरंगी कृत मुररी कार्य मेव भवाद्भि रपि आर्य वचन कृतादरैः । इति । अज्ञानं नानाद्य मिति विवदमानं प्रत्याह । अनिर्वचनीय मज्ञानं यथा सद्विलक्षणम् तथा ऽसद्विलक्षणं च । अवाध्य रूप सत्व वर्जित मपि न तुच्छं रूप शून्यं । अतः सर्वथा वचना गोचर मनिर्वचनीय मिति तु न । किंतु सतोब्रह्मणो विलक्षणम् । सत्ता शून्यमपि शश शृंगादिवत् स्फूर्ति शून्यमपि च नेति। पारिभाषिक मज्ञानं । वेदांत नये । यथा नैयायिकानां ज्ञाना-

---

नहीं हैं। ऐसे ही परस्पर विरुद्ध उभय रूपता भी सम्भव नहीं है। इस रीति से किसी धर्म से अज्ञान का निरूपण एवं अकथ होने से उसको अनिर्वचनीय कहते हैं। इसी प्रकार का लेख जहां तहां वहुत ग्रन्थों में है। इससे अनिर्वचनीय अज्ञान को अनादिभाव रूपता का कथन उचित नहीं है। भाव रूपता कहने से सत् रूपता सिद्ध होती है। और सद्रूपता का निषेध किया है। उक्त शंका का समाधान। जैसे अज्ञान सद्विलक्षण है, उसी तरह असद्विलक्षण भी है। इससे अवाध्य रूप सत्व तो अज्ञान में नहीं है। परन्तु तुच्छरूप असत् से विलक्षणतारूप सत्व का अवश्य अज्ञान में अंगीकार है। इस वास्ते सत् असत् से विलक्षण एवं अनिर्वचनीय अज्ञान है। सर्वथा वचन के अगोचर को ही अनिर्वचनीय नहीं कहते हैं किंतु पारमार्थिक सत् स्वरूप ब्रह्म से विलक्षण तथा सर्वथा सत्तास्फूर्तिशून्य शशशृंगादिक असत् से विलक्षण ही अनिर्वचनीय शब्द का पारिभाषिक अर्थ है। अनादि भाव रूपता का कथन संभव है। और नैयायिकादिकों के मत में जिस तरह निषेध मुख प्रतीति का विषय ज्ञाना-

ऽभावो ऽ ज्ञानं विधि मुखेन गोचरं यथा च रज्जू सर्पादि विधि मुख गोचरं वेदान्तानांच तथैवा ज्ञानं ज्ञानवाध्यम् अनाद्यं भाव पदार्थान्तर भूत मन्धकारवत् द्रव्य मेवाकार वर्जित मनवयंव मपि अंश प्रतीति योग्यम्। इति विवरण कारादीना मुद्घोषः । वेदान्त सिद्धान्ते तेनैव समाहितः प्रत्यव तिष्ठमानः। अथ जीवेश्वरयोर्विचारः । अत्रचत्वारः पक्षः प्रचरंति। तत्र शुद्ध चेतनाश्रित मूल प्रकृति प्रति विंवितो, मायावाछिन्न ईश्वरः । विक्षेपावरण शक्ति विशिष्ट मूल प्रकृति रविद्या अनेकाः तासु अनेकासु अविद्यासु प्रतिविंवितः शुद्ध चेतनो जीवः इत्येकः पक्षः । अन्यस्तु मूल प्रकृते द्वे रूपेस्तः।

---

भाव रूप अज्ञान है। उस तरह अद्वैत ग्रन्थों में अज्ञान शद्ब का अर्थ नहीं है। किन्तु ज्ञान वाध्य रज्जुसर्पादिक जैसे विधि मुख प्रतीति के विषय हैं, वैसे ही ज्ञान से निवर्तनीय विधि मुख प्रतीति का गोचर अज्ञान है। अज्ञान शद्ब में अकार का विरोधी अर्थ है, यह पूर्व में कहा है । इससे अज्ञान में भावरूपता का कथन सम्भव है । और प्राचीन आचार्य विवरणकारादिक प्रकाश विरोधी अंधकार को भाव रूपता प्रतिपादन करके ज्ञान विरोधी अज्ञान की भाव रूपता मानते हैं। इस रीति से भाव रूप अज्ञान है, उत्पत्ति रहित होने से अनादि है। और घट की तरह अवयव समेत रूप सावयव नहीं है । तथापि अंधकार की तरह सांश है। (जीव और ईश्वर के विचार में माया अविद्या पूर्वक जीव ईश्वर के भेद में चार पक्ष) शुद्ध चेतन के आश्रित मूल प्रकृति में चेतन का प्रतिविंबं ईश्वर है। विक्षेपावरण शक्ति विशिष्ट मूल प्रकृति के अंशों को अविद्या कहते हैं। अविद्या रूप अनन्त अंशों में चेतन के अनन्त प्रतिविंब जीव कहलाते हैं। तत्व विवेक ग्रन्थों में इस रीति से जीव ईश्वर का निरूपण है। जगत् के मूल

'माया चा विद्या च स्वयमेव भवति' इति श्रुति वलेन। सा प्रकृतिः स्वयमेव माया भवति सा स्वयमेवा ऽविद्या भवति। शुद्ध सत्व प्रधाना माया। रजोगुण तमोगुणाभ्या मभिभूत सत्वा मलिन सत्वेति चा विद्या। अनेक रूपा स्तारतम्यत-स्तास्वविद्यासु प्रति फलिता अनेके जीवाः। एक एव शुद्ध चेतन अनेका स्वविद्यासु अनेके चाल्पज्ञा जीवा इत्यभिधी-यते। स एव शुद्ध चेतन एकस्यां मायायां प्रति फलितः ईश्वरः सर्वज्ञो भवति इति द्वितीयः पक्षः। तृतीयस्तु। विशेष शक्ति मती सत्व प्रधाना माया। तस्यां प्रति फलितो विक्षेपावरण शून्यायां सर्वज्ञ ईश्वरो भवति। विक्षेपा वरण वत्या म-

---

भूत प्रकृति के दो रूप कल्पित हैं। इसी वास्ते मूल प्रकृति के प्रसंग में 'माया चा विद्या च स्वयमेव भवति' यह श्रुति है।'स्वयमेव' कहिये जगत्की मूल प्रकृति आपही माया रूप अविद्या रूप होती है। शुद्ध सत्व प्रधान माया है। मलीन सत्व वाली अविद्या है। रजोगुण तमो गुण से अभिभूत सत्व को मलीन सत्व कहते हैं। जिस सत्वसे रजोगुण तमोगुण अभिभूत होते हैं, उसको शुद्ध सत्व कहते हैं। तिरस्कृत को अभिभूत कहते हैं। उक्त रूप माया में प्रतिबिंब ईश्वर है। और अविद्या में प्रतिबिंब जीव है। ईश्वर की उपाधि माया का सत्व शुद्ध होने से ईश्वर सर्वज्ञ है। जीव की उपाधि अविद्या का सत्व मलिन है, इससे जीव अल्पज्ञ है। कोई ग्रंथकार इस रीति से कहते हैं। उक्त श्रुति में दो रूपवाली प्रकृति कही है। उसमें यह हेतु है, कि विक्षेप शक्ति की प्रधानता से माया कहते हैं। आवरण शक्ति की प्रधानता से अविद्या कहते हैं। ईश्वर की उपाधि माया में आवरण शक्ति नहीं है। इससे माया में प्रतिबिंब ईश्वर को अज्ञानता नहीं हो सकती, और

विद्यायां प्रति फलितः स एव चेतनः प्रतिविंवितो नाना भवति । अल्पज्ञश्च । अथ चतुर्थः पक्षः । ईश्वरोपाधि-र्माया । कारणभूता । जीवोपाधि रन्तः करणम् ॥ तत्र तत्र कारण भूतायां मायायां यः कश्चि च्चेतनः स विंवः । कार्य भूताया मविद्यायामंतः करण रूपायां मायाविंव स्ये श्वरस्य यः कश्चित्प्रतिविंवः सजीवो भवति । अत्र विंवो वा प्रतिविंवोवा उभय विधोपि चेतन विशिष्ट एव प्रति गृह्य-ते । चेतन विशिष्टा ऽ ग्रहणे जीवेश्वरयोरभेद वादोव्याकुप्ये-त । प्रतिविंवे चैतन्या भावात् इति चतुर्थः पक्षः ॥ उक्तेषु

---

और आवरण शक्ति मती अविद्या में प्रतिविंब जीव को अज्ञता होती है। संक्षेप शारीरिक में यह कहा है कि जीव की उपाधि कार्य है और ईश्वर की उपाधि कारण है। इस प्रकार से श्रुति कहती है । इससे माया में प्रतिविंब ईश्वर है। अन्तः करण में प्रतिविंब जीव है। प्रसंग में प्रतिविंब जीव कहें, अथवा ईश्वर कहें । वहां केवल प्रतिविंब को जीवता अथवा ईश्वरता इष्ट नहीं है । किन्तु प्रतिविम्बत्व विशिष्ट चेतन को जीवता और ईश्व-रता जाननी चाहिये । क्योंकि केवल प्रतिविंब को जीवता ईश्वरता हो तो जीव वाचक पद और ईश्वर वाचक पद में भागत्याग लक्षण असंभव हो जायगा। और परमार्थ तो यह है कि पूर्वोक्त चारों ही पक्षों में विंब प्रतिविंब का अभेद वाद है इस वाद में प्रति विंब मिथ्या नहीं है, किंतु ग्रीवास्थ मुख में ही प्रति विंबत्व की प्रतीति होती है, सो भ्रम रूप प्रतीति होती है। इससे प्रति विम्बत्व धर्म तो मिथ्या है, और स्वरूप से प्रति विंब मिथ्या नहीं है । यह अर्थ आगे चलकर स्पष्ट होगा ।

चतुर्ष्वपि पक्षेषु मुक्त जीवानां ब्रह्मण्येवा भेदः । वस्तु-
तस्तु विंव प्रतिविंवयोरेकत्व मेवेष्टं संक्षेप शारीरिक कारस्य।
इत्युक्त दिशा जीवेश्वरयोरुभयोरपि प्रतिविंव विंवत्व भावा
पन्नयोः प्रतिविंवस्य जीवस्य विंवेनेश्वरेण भेदा भावात
शुद्ध चेतन एव उभयोर्जीवेश्वरयो रभेदः । इति वहवो
वेदान्त सांप्रदायिकाः । अथ षट् भावाना मनादित्वं ।
' ईशोजीवस्तथा माया ज्ञान मज्ञान मेव च । पंचाना मपि
सम्वन्धः षड़स्माक मनादयः ' । यद्वा । शुद्ध श्चेतन ईशश्च
जीव चेतन एव च अविद्या वशगो जीवः सम्वन्धः
षड़नादयः । इत्यूचुः । तथा च । चेतनानां त्रयो भेदा

---

उक्त चारों पक्षों में मुक्त जीवोंका शुद्ध ब्रह्म से अभेद है। उक्त चारों पक्षों में जीव ईश्वर दोनों को प्रति विंव मानते हैं। इसमें उक्त जीवों का प्राप्य शुद्ध ब्रह्म है। ईश्वर नहीं। क्योंकि एक उपाधिका विनाश होने पर उस उपाधि के प्रतिविम्ब का अपर प्रतिविंव से अभेद नहीं होता है। किन्तु अपने विम्ब से ही अभेद होता है। ईश्वर भी प्रतिविम्ब है। इस से जीव रूप प्रतिविम्ब की उपाधि का नाश होने से प्रतिविम्ब रूप ईश्वर में अभेद सम्भव नहीं है। किन्तु विम्बभूत शुद्ध ब्रह्म से ही अभेद होता है। ( उक्त चार पक्षों में षट् अनादि पदार्थ कह कर त्रिविध चेतन का अंगीकार ) इस पक्ष में इस रीति से उक्त पक्षों में जीव ईश्वर शुद्ध-ब्रह्म भेद से त्रिविध चेतन का अंगीकार किया है। इसी वास्ते वार्तिक में षट् पदार्थ अनादि कहलाते हैं। शुद्ध चेतन १ ईश्वर चेतन २ जीव चेतन ३ अविद्या ४ अविद्या चेतन का परस्पर सम्बन्ध ५ और इन पांचों का परस्पर भेद ६ ये षट् पदार्थ उत्पत्ति शून्य होने से अनादि हैं। इन

श्चत्वारः कस्यचिन्नये। घटाकाशो महाकाशो जलाकाशा-भ्रख यथा। कूटस्थो ब्रह्म जीवेशा वित्येवं चिच्चतुर्विधा। कूटस्थः १ ब्रह्म २ जीवः ३ ईशः ४ स्थूल सूक्ष्म शरीरयोर-धिष्ठानं कूटस्थः १ निरवच्छिन्न चेतनो ब्रह्म २ बुद्धिरूपे जले प्रतिबिंबितः कूटस्थ एव जीवो भवति३ मेघाकारांधकार रूपायां बुद्धि वासनायां माया नाम्न्यां सुषुप्त्यां च प्रति-बिंबितः शुद्ध चेतन ईश्वरो भवति। ननु बुद्धि वासनाया-

---

में चेतन के तीन भेद कहे हैं। (चित्र दीप में विद्यारण्य स्वामी ने उक्त चेतन के चार भेद माने हैं) तथापि जैसे घटाकाश–महाकाश जला-काश--मेघाकाश भेद से आकाश के चार भेद हैं, घटावच्छिन्न आकाश को घटाकाश कहते हैं, निरवच्छिन्न आकाश को महाकाश कहते हैं, घटस्थित जल में आकाश के प्रतिबिंब को जलाकाश कहते हैं, मेघ में जल के सूक्ष्म कण हैं, उन में आकाश के प्रतिबिंब को मेघाकाश कहते हैं। उसी तरह चेतन भी कूटस्थ, १ ब्रह्म २, जीव ३, ईश्वर ४, भेद से चार प्रकार का है। स्थूल सूक्ष्म शरीर के अधिष्ठान चेतन को कूटस्थ कहते हैं। निरवच्छिन्न चेतन को ब्रह्म कहते हैं। शरीर रूप घट में स्थित बुद्धिरूप जल में जो चेतन का प्रतिबिम्ब है, उसको जीव कहते हैं। माया रूप अंधकार-में जो जल कण समान बुद्धि वासना उसमें और सुषुप्त्यवस्था में जो प्रतिबिम्ब उसको ईश्वर कहते हैं। बुद्धि की सूक्ष्म अवस्था को ही वासना कहते हैं। केवल बुद्धि वासना में प्रतिबिम्ब को ईश्वर कहें तो बुद्धि वासना को अनंत होने से ईश्वर भी अनन्त होने चाहियें। इससे बुद्धि वासना विशिष्ट अज्ञान में प्रतिबिम्ब को ईश्वर कहते हैं। इस रीति से विज्ञानमय कोश जीव है। जाग्रत्स्वप्न अवस्था में स्थूल अन्तः करण को विज्ञान कहते हैं। उसमें प्रतिबिम्ब को विज्ञानमय

श्चानंतत्वादीश्वरे पि नानात्वापत्तिः । अतो बुद्धि वासनया विशिष्टायां मायायां प्रतिविंवित आनन्द मय ईश्वर इति । मांडूक्ये उदितश्च ' यः सुषुप्तिरिति ' ' एष सर्वेश्वर इति ' पंचम षष्ठ मंत्र द्वयेन । ( विंव प्रतिविंव वादादाभासवादो भिन्नः ) प्रतिविंवो मिथ्या श्री विद्यारण्य स्वामि नये । अन्य नये तु विंव स्वरूप एव प्रतिविंवः अतएव सत्यः । यथा ग्रीवास्थ एव मूर्द्धा सूर्यरश्मि प्रतिहत तेजसा प्रत्यङ् मुखो ऽवलोक्यते अत एव सत्यः । पंच दश्यांतु अनिर्वचनीयः प्रतिविंवः। रज्जु सर्पादिवत् पूर्वं प्रतीयते । पश्चान्मिथ्या भवाति वाधकस्य ज्ञानस्यो दये सति। इति दिक् ।( आभास वाद रीत्या जीव ब्रह्मणोरभेद वाक्ये वोध सामानाधिकरण्यम् )

---

कहते हैं। मैं कर्त्ता भोक्ता स्थूल दुर्बल काना वधिर हूं। इस रीति से विशेष विज्ञान वाला जीव है। और सुषुप्त्यवस्था में बुद्धि वासना सहित अज्ञान रूप आनन्द मय कोश ईश्वर है। आनन्द मय कोश की ईश्वरता मांडूक्य उपनिषद में प्रसिद्ध है। इस रीति से चेतन के चार भेद चित्रदीप में कहे हैं। विंव प्रतिविंव वाद से आभास वाद का भेद दिखाते हैं। विद्यारण्य स्वामी के मत में प्रतिविंव मिथ्या है। पूर्वोक्त पक्षों में विंव प्रतिविंव का अभेद होने से प्रतिविंव सत्य है। एक ही पदार्थ में उपाधि के सन्निधान से विंवत्व प्रतिविंवत्व भ्रम होता है। और विंव का स्वरूप ही प्रतिविंव है। विद्यारण्य स्वामी के मत में दर्पणादिकों में विंव के सन्निधान से अनिर्वचनीय प्रतिविंव की उत्पत्ति होती है। इससे जीव ईश्वर का स्वरूप मिथ्या है। ( आभास वाद की रीति से जीव ब्रह्म के अभेद के वाक्यों में वाध समानाधिकरण ) जीव के ब्रह्म

तथाहि । जीव ब्रह्मणोरभेद प्रतिपादक वाक्ये वाध सामानाधिकरण्यमस्ति न चाभेद सामानाधिकरण्यम् । यथा स्थाणौ पुरुषोयमित्यभेदवुद्धौ स्थाणोरभेदोत्र विवक्षितः । स्थाणो रभाववान्पुरुष इत्यर्थः प्रतीयते ।अथवा स्थाणोरभावः पुरुषः । अधिकरणादभावो यत्र पृथक् प्रतीयते तत्र एतस्थाणो रभाववान् पुरुष इति । यन्मते ऽभावो ऽधिष्ठान रूपं तन्मते स्थाणो रभावः पुरुष इति शाब्दवोधो भवति । तद्वच्च 'अयमात्मा ब्रह्मे' त्यस्मिन्वाक्ये ऽयं शब्दो जीव वाचकः । जीवाभाववद्ब्रह्मेत्यर्थः प्रतीयते । जीवस्याभावो ब्रह्म । अत्र एकस्य इदंभावस्याधिष्ठान सत्यत्वेनैव वाधो भवति । अत एवा भासवादे सत्याधिष्ठानेन कल्पितस्य वाध सामानाधिकरण्य मुच्यते । कूटस्थ ब्रह्मणोरभेद स्थले

---

से अभेद प्रतिपादक वाक्यों में वाध समानाधिकरण है, अभेद समानाधिकरण नहीं है। जैसे पुरुष में स्थाणुभ्रम होकर पुरुष का ज्ञान होता है कि 'यह स्थाणु पुरुष है' इस रीति से पुरुष से स्थाणु का अभेद कहते हैं। यहां स्थाणु के अभाव वाला पुरुष है, अथवा स्थाणु का अभाव पुरुष है। इस रीति से वोध होता है। अधिकरण से अभाव पृथक् है। इस मत में स्थाणु के अभाव वाला पुरुष है, ऐसा वोध होता है। कल्पित का अभाव अधिष्ठान रूप है । इस मत में स्थाणु का अभाव पुरुष है, ऐसा वोध होता है। इस रीति से अयं शब्दका अर्थ 'जीव ब्रह्म' इस वाक्य का जीव के अभाव वाला ब्रह्म है। यह अर्थ है । अथवा जीव का अभाव ब्रह्म है, यह अर्थ है। अभाव को वाध कहते हैं । उक्त रीति से कल्पित पदार्थ का सत्य अधिष्ठान से अभेद कहते हैं। वहां वाध समाना-

अभेद सामानाधिकरण्यं मुख्यं । वाद सामानाधिकरण्यंतु गौणम् । कूटस्थ बूह्मणो यत्राभेदो भवति तदेवा भेद सामानाधिकरण्यम् । यथा घटाकाश महाकाशयोः । जलाकाश महाकाशयोस्तु वाध सामानाधिकरण्य मेव । तदेव विद्यारण्य स्वामिना जीव वाधे कूटस्थ बूह्मणोःसामानाधिकरण्य मिष्यते । स्वाध्यस्तस्य जीवस्य वाधे सति कूटस्थेन सह बूह्मणो वाध सामानाधिकरण्य मुक्तं । इदमेव सामानाधिकरण्यं वाध सामानाधिकरण्य मुच्यते । तत्तु विवरण कारादयो न सहन्ते अभेद सामानाधिकरण्यं वर्णयन्तः । प्रत्युत स्वामिमतं खंडयन्ति । तदुद्धारप्रकारस्तु स्वामिना चित्रदीप प्रकरणे चेत्थ मुक्तः । बुद्धिस्थ चिदाभासः कूटस्थे ऽध्यस्तः कूटस्थो प्याधिष्ठान रूपः बुद्धा वध्यस्तः अयमेवान्योन्या-

धिकरण ही विवक्षित होता है। (कूटस्थ और ब्रह्म के अभेद में अभेद 'मुख्य' समानाधिकरण है) जहां कूटस्थ का ब्रह्म से अभेद कहते हैं, वहां अभेद समानाधिकरण है । जैसे जलाकाश महाकाश का अभेद है। वहां जलाकाश महाकाश का वाध समानाधिकरण है। इसी को मुख्य समानाधिकरण कहते हैं । इसी रीति से विद्यारण्य स्वामी ने जीव का ब्रह्म से वाध समानाधिकरण ही लिखा है। (उक्त वाध समानाधिकरण में विवरणकार के वचनों का अविरोध दिखलाते हैं) और विवरण ग्रन्थों में 'अहं ब्रह्मास्मि' इस वाक्य में अहं शब्द का अर्थ जीवका ब्रह्म से मुख्य समानाधिकरण लिखा है। और वाध समानाधिकरण का महावाक्यों में खंडन लिखा है। उसका समाधान विद्यारण्य स्वामी ने इस रीति से लिखा है कि बुद्धिस्थ चिदाभास और कूटस्थ का अन्योन्याध्यास है। क्योंकि चिदाभास विशिष्ट बुद्धि का अधिष्ठान कूटस्थ है। अहं प्रतीति का

ध्यासो भाष्य कारेणोक्तः । चिदाभास विशिष्ट बुद्धि रधिष्ठानं कूटस्थः । 'अहं स्वयं जानामि' 'त्वं स्वयं जानासि' 'स स्वयं जानाति' एषु वाक्येषु अहमादयः शब्दाः स्वयं शब्दस्यानुगताः दृश्यन्ते । अनया रीत्या सकल प्रत्ययानुगतो यः स्वयं शब्दः सन् स्वयं शब्दार्थः कूटस्थो भवितु मर्हति । युष्मदस्मत्तच्छब्दा व्यभिचारिणो जीव वाचकाः । सर्वत्रैव यतो व्यभिचारि भावो दृश्यते अतएव कूटस्थे जीवः स्वरूपेणाध्यस्तः जीवे तु कूटस्थः स्व सम्बन्धेनाध्यस्तः । अस्मादन्योन्याध्यासात परस्परा विवेकेन ब्रह्मणि कूटस्थस्य मुख्यं सामानाधिकरण्यम् । जीवेष्युपचर्यते । जीवे कूटस्थस्य धर्मारोप मंतरा मिथ्या जीवस्य सत्ये ब्रह्मणि मुख्य सामानाधिकरण्या सम्भवेन स्वाश्रयान्तः करणाधिष्ठान कूटस्थस्य

---

विषय चिदाभास विशिष्ट बुद्धि है । और स्वयं प्रतीति का विषय कूटस्थ है । 'अहं स्वयं जानामि, त्वं स्वयं जानासि' 'स स्वयं जानाति, इस रीति से सकल प्रतीतिमें अनुगत स्वयं शब्द का अर्थ है । और अहं त्वं आदि शब्दोंका अर्थव्यभिचारी है । स्वयं शब्दका अर्थ कूटस्थ है अनुगत होनेसे अधिष्ठान है । और अहं त्वं आदि शब्दोंका अर्थ चिदाभासविशिष्ट बुद्धिरूप जीव व्यभिचारी होने से अध्यस्त है । कूटस्थमें जीव का स्वरूपाध्यास है । और जीव में कूटस्थ का संबंधाध्यास है । इससे कूटस्थ जीव का अन्योन्याध्यास होने से परस्पर विवेक नहीं होता है । इससे ब्रह्मसे कूटस्थ के मुख्य समानाधिकरण का जीव में व्यवहार करते हैं । और जीव में कूटस्थ धर्म के आरोप विना मिथ्या जीव का सत्य ब्रह्म से मुख्य समानाधिकरण सम्भव नहीं है । इस वास्ते स्वाश्रय अन्तः करण का अधिष्ठान

धर्म विवक्षयैव जीवस्य ब्रह्मणि मुख्य सामानाधिकरण्य मुक्तम्। एवं विवरणकारोक्त्या सहमत वचनं स्वामिनो भवति। प्रौढिवाद रूपम्। विवरण कारस्यतु 'प्रतिबिंब रूप जीवत्वं मिथ्या। बिंबस्वरूपो जीवस्तु न मिथ्या' इत्येव मतम्। स्वामिना त्वित्युच्यते प्रतिबिंबस्य मिथ्या-त्वेपि बिंबाधिष्ठान स्याध्यासाद् बिंबगत धर्म विवक्षयापि मुख्य सामानाधिकरण्यं सम्भवति। महावाक्ये एष एव प्रौढिवादः। स्वामिनोपि चेतनस्य चत्वारो भेदाः। तथाहि।

---

जो कूटस्थ उसके धर्म की विवक्षा से जीव का ब्रह्म से मुख्य समाना-धिकरण कहा है। इस रीति से चित्रदीप में विद्यारण्य स्वामी ने विवरणकार के वचन में अविरोध का प्रकार लिखा है। ( विवरणोक्त जीव का ब्रह्म से मुख्य समानाधिकरण और विद्यारण्य के वाक्य की प्रौढि-वादता ) यदि अच्छी तरह विवरण ग्रन्थ को पूर्व उत्तर देखा जाय तो यह प्रकार सम्भव नहीं होता है। क्योंकि विवरण ग्रन्थों में बिंबका स्वरूप ही प्रतिबिंब माना है। इससे उसके मतमें प्रति बिंबत्व रूप जीवत्व तो मिथ्या है, किन्तु प्रतिबिंब रूप जीव का स्वरूप मिथ्या नहीं। प्रत्युत उसका स्वरूप सत्य है। इससे जीव का ब्रह्म से मुख्य समानाधिकरण संभव है। और विद्यारण्य स्वामी ने जो विवरण ग्रन्थ का उक्त अभिप्राय कहा है सोभी प्रौढिवाद से कहा है। जैसे कि प्रतिबिम्ब को मिथ्यात्व मानें तो भी जीव में कूटस्थत्व विवक्षा से महावाक्यों में विवरणोक्त मुख्य समानाधिकरण संभव है। इससे मुख्य समानाधिकरण की अनुप-पत्ति से प्रतिबिम्ब को सत्यत्व अंगीकरणीय नहीं है। इस प्रौढिवाद से विद्यारण्य स्वामी ने उक्त अभिप्राय विवरण का लिखा है, किन्तु विवरण ग्रन्थ का उक्त अभिप्राय नहीं है। प्रौढि का तात्पर्य्य उत्कर्ष में है, वाद

बुद्धि वासना विशिष्टेऽज्ञाने आभास चेतन ईश्वरः । सचा-
नन्दमयः कोशः । अन्तः करणे आभास चेतनो जीवः ।
सच विज्ञान मयः कोशः । उभयो र्जीवेश्वरयोः स्वरूपं मिथ्या
कूटस्थ चेतनेऽध्यस्तो जीवः । ब्रह्म चेतने ध्यस्त ईश्वरः ।
जीवेऽध्यास वशात । कूटस्थ धर्म मारोप्य पारमार्थिक
ब्रह्मतोक्ता । तथा ब्रह्म घर्मा रोपणेन ईश्वरे वेदांतवेद्यत्वा-
दिक मुपचर्यते । परन्तु विद्यारण्योक्तं बुद्धि वासना
प्रतिविंवन मीश्वरस्य न घटते इति विवरण कारादयः ।
आनन्दमय कोशोपिनेश्वर इति विवदन्ते । तथाहि । बुद्धि
वासना विशिष्टेऽज्ञाने प्रतिविंव ईश्वर इति वादिनं प्रति

---

का तात्पर्य कथन में है । इससे उस को प्रौढिवाद कहते हैं । प्रतिविंव को
मिथ्यात्व मान कर महा वाक्यों में मुख्य समानाधिकरण भी प्रतिपादन
कर सक्ते हैं । इस रीति से अपना उत्कर्ष बोधन किया है । ( विद्या-
रण्य के कहे हुए चेतन के चारों भेदों का अनुवाद ) इस रीति से अन्तः
करण में आभास जीव है, वह विज्ञानमय कोश रूप है । बुद्धि वासना
विशिष्ट अज्ञान में आभास ईश्वर है, वह आनन्द मय कोश रूप है ।
दोनों का स्वरूप मिथ्या है । कूटस्थ और जीव का अन्योन्या ध्यास है ।
और ब्रह्म चेतन ईश्वर का अन्योन्याध्यास है । इससे जीव में कूटस्थ
धर्म के आरोप से कहीं पारमार्थिक ब्रह्मता भी कही है । इसी तरह
ईश्वर में अध्यासिक ब्रह्मत्व की विवक्षा से कहीं वेदान्त वेद्यत्वादिक धर्म
कहे है । इस लिये चेतन के चार भेद हैं यह क्रिया चित्र दीप में
दिखलायी है । ( विद्यारण्य स्वामी के मतमें उक्त बुद्धि वासना में
प्रतिविम्ब की ईश्वरता का खंडन ) परन्तु बुद्धि वासना में प्रतिविम्ब को

एषा पृच्छा संभवति । ईश्वरस्योपाधि रज्ञानं वा वासनास-हितमज्ञानंवा। केवल वासना वेति। केवल मज्ञानं कारण मीश्वर भावस्यंति चेत् । बुद्धि वासना विशिष्टे ऽज्ञाने प्रातिबिंबस्य ईश्वरता कथनं विरुध्येत । वासना प्रकारताक मज्ञान मीश्वर-ता कारण मिति चेत् । तर्हि अज्ञानं मेव कारण मिति वक्तव्यं । वासना विशिष्ट मज्ञान मुपाधि रिति कथनं निष्फल मेव । यदि स्वामिभक्ताः केवले चा ज्ञाने उपाधौ ईश्वरस्य चेश्वरत्वं स्वीकुर्वन्ति सर्वज्ञता लाभार्थं तदप्यसंगतम् । कुतः। अज्ञानस्य सत्वांशस्यैव सर्वं गोचर वृत्त्या सर्वज्ञता लाभ

---

ईश्वरता ठीक नहीं है । ऐसे आनन्द मय कोश की ईश्वरता का कथन भी संभव नहीं है । जैसा कि बुद्धि वासना विशिष्ट अज्ञान में प्रतिविम्ब को जो ईश्वर कहते हैं, उनसे यह पूछना चाहिये कि ईश्वर भाव की उपाधि केवल अज्ञान है, अथवा वासना सहित अज्ञानहै, अथवा केवल वासना है । जो प्रथम पक्ष माना जाय तो बुद्धि विशिष्ट अज्ञान में प्रतिविंव को ईश्वरता के कथनसे विरोध होगा । जो द्वितीय पक्ष कहैं तो केवल अज्ञान को ही ईश्वर भाव की उपाधि मानना चाहिये । क्यों कि बुद्धि वासना विशिष्ट अज्ञान को ईश्वर की उपाधि कहना निष्फल है । यदि विद्यारण्य स्वामी का भक्त इस प्रकार कहे कि केवल आज्ञान को ईश्वर की उपाधि मानते हैं तो ईश्वर में सर्वज्ञता सिद्ध नहीं होती है। इससे सर्वज्ञता के लभार्थ बुद्धि वासना को भी अज्ञान का विशेषण माना है । यह कथन भी असंगत ह । क्योंकि अज्ञानस्थ सत्वांश की सर्व गोचर वृत्ति से ही

संभवे बुद्धिवासनायाः प्रकारतात्वज्ञाने निष्फलैव । अज्ञानस्य सत्वांशवृत्त्यैव सर्वज्ञता वेदांतनय विद्भिर्मन्यते संभवात् । नतु बुद्धिवासनातः सर्वज्ञतासिद्धिः । एकस्या बुद्धिवासनायाः सकल पदार्थ गोचरता न संभवेत् । ततः सकल बुद्धि वासनाया अज्ञाने विशेषणता मंतव्या । साच प्रलयकाल मंतरा एक कालावच्छेदेन सद्भावासंभवात् । न सर्वज्ञतासिद्धिर्बुद्धि वासनातः । अत एव बुद्धि वासना सहित मज्ञान मीश्वरोपाधिः । एष द्वितीयः पक्षोपि भवता मेव विपक्षः । केवल वासनैवेश्वरो पाधिरिति तृतीयः पक्षश्चे द्भवतांसुपक्ष स्तत्रापि प्रत्येक वासनायां प्रतिविंव

---

सर्वज्ञता का लाभ होने के कारण बुद्धि वासना को अज्ञानकी विशेषणता मानना निष्फल है । और अज्ञानस्थ सत्वांश की वृत्ति से ही सर्वज्ञता संभव होती है । बुद्धि वासना से कभी सर्वज्ञता सिद्ध नहीं होती। क्योंकि एक एक बुद्धि वासना को तो निखिल पदार्थ गोचरत्व संभव नहीं है । इससे सर्वज्ञता लाभ के अर्थ सकल वासना को अज्ञान का विशेषण मानना चाहिये सो प्रलयकाल के विना एक काल में सर्व वासनाओं का सद्भाव होना संभव नहीं है । इससे सर्वज्ञता की सिद्धि वासना से नहीं होती है । इस रीति से भी वासना सहित अज्ञान ईश्वर की उपाधि है। यह द्वितीय पक्ष भी ठीक नहीं है । केवल वासना ईश्वर की उपाधि है, यह तृतीय पक्ष है । तो भी यह पूछना चाहिये कि एक एक .वासना में प्रतिविंब ईश्वर है,

ईश्वरः। अथवा सकल वासनाया मेकः प्रतिबिंबः। प्रत्येक वासनायां प्रतिबिंब श्चेदीश्वर स्तर्हि वासनानंत्या दीश्वरे-प्यानंत्य प्रसंगः। अल्पज्ञता च पृथगीश्वरे प्रसजेत्। इति नाद्यः पक्षः। नापि द्वितीयः। सर्व वासनाया मेकः प्रति-बिंब ईश्वर इति। सर्व वासनायाः प्रलय काल मंतरा युगपद संभवात्। अत श्चानेक वासनाया मनेके चेश्वरा अल्पज्ञाश्च जीववदुद्भवेयुः। इत्यतः। अज्ञान मेवेश्वरो-पाधिरिति मन्तव्यम्। आनन्द मय कोशोपि नेश्वर इति प्रदर्श्यते। तथाहि। आनन्द मय कोशस्य ईश्वरता कथनं स्वामिनो ह्य संगतम्। स्थूलावस्थाविशिष्ट प्रतिबिंब

---

अथवा सकल वासनाओं में एक प्रतिबिंब ईश्वर है। जो प्रथम पक्ष कहें तो जीव का बुद्धि की वासना अनन्त होने से उन में प्रतिबिंब ईश्वर भी अनन्त होंगे। और एक एक वासना को अल्प गोचरता होने से उन में प्रतिबिंब रूप अनन्त ईश्वर भी अल्पज्ञ ही होंगे। सर्व वासनाओं में एक प्रतिबिम्ब माने तो सर्व वासना प्रलय के बिना एक समय हो नहीं सकती। और अनेक उपाधि में अनेक ही प्रति-बिम्ब होते हैं। इस वास्ते सर्व वासनाओं में एक प्रतिबिम्ब सम्भव नहीं हो सकता। इस रीति से केवल अज्ञान ही (माया) ईश्वर की उपाधि है। (विद्यारण्य स्वामी के सिद्धान्त में उक्त आनन्द मय कोश की ईश्वरता का खंडन) विद्यारण्य स्वामी ने चित्रदीप में वासना का निष्फल अनुसरण किया है। उस तरह के आनन्द मय कोश की ईश्वरता कहना भी असंगत है। क्यों कि जाग्रत स्वप्न में स्थूलाव-

सहित मंतः करणं विज्ञानमय मुक्तं चित्रदीपे । सर्व विज्ञान मयो जीवः सुषुप्ति काले विलीनः । सूक्ष्म रूपः । आनंद-मय उच्यते । स आनंद मय ईश्वर एवेति। असावीश्वर-श्चेत् स्वामिमते । जाग्रत्स्वप्नयोः सुषुप्ते रभावात् । आनंद-मय कोशस्याभावे सति जाग्रति स्वप्ने च काले ईश्वराभावः प्रसजेत् । अनंतानंत जीवानां च अनंतासु सुषुप्तिषु ईश्वर-स्याप्यनंतता प्रसंगः पुनरुज्जृंभेत । जीवस्यैते पंच कोशाः । स्वोक्त्यापि स्वामिनो विरोधः संपद्येत । मांडू-क्योपनिषदि चानन्द मय कोशस्य सर्वज्ञता सर्वेश्वरता कथनस्यायमभिप्रायः । जीवस्यैवावस्थात्रयम् । विश्व

---

स्था विशिष्ट प्रतिविम्ब सहित अंतः करण को विज्ञानमय कहते हैं। विज्ञान मय जीव ही सुषुप्ति काल में सूक्ष्म रूप से भी लीन हुआ आनन्द मय होता है । उसको ईश्वर मानें तो जाग्रत्स्वप्न में अंतः-करण की विलीन अवस्था रूप आनन्द मय के अभाव से ईश्वर का भी अभाव होना चाहिये । और अनन्त पुरुषों की सुषुप्ति में अनंत ईश्वर होने चाहियें । जीव के पञ्च कोश सकल ग्रंथकारों ने कहे हैं। और पञ्च कोश विवेक में विद्यारण्य स्वामी ने स्वयं भी जीव के पंच कोश माने हैं । आनन्द मय को ईश्वर मानें तो सब वचन असंगत हो जांयगे । इससे आनन्द मय को ईश्वर कहना सर्वथा ठीक नहीं है। ( मांडूक्योपनिषदुक्त आनन्द मय की सर्वज्ञता आदि का अभिप्राय ) और मांडूक्यउपनिषद में आनन्द मय की सर्वज्ञता सर्वेश्वरता कही है। इससे भी आनन्द मय की ईश्वरता सिद्ध नहीं होती । क्योंकि मांडूक्य

तैजस प्राज्ञ भेदेन भिन्नं प्रदर्शितम्। तथा चेश्वरस्यापि विराट् हिरण्यगर्भः अव्याकृतः। इति। अवस्था त्रयं भिन्नं प्रदर्शितम्। तत्र मांडूक्योपनिषदि। विश्व विराजोः। तैजस, हिरण्यगर्भयोः प्राज्ञेश्वरयोः अभेद चिन्तनार्थ मेव, ईश्वरस्य

---

में यह अर्थ है। विश्व तेजस प्राज्ञभेद से जीव के तीन स्वरूप हैं। विराट्, हिरण्य गर्भ, अव्याकृत भेद से ईश्वर के भी तीन भेद हैं। यद्यपि हिरण्यगर्भ को जीवता सकल उपनिषत् में प्रसिद्ध है। हिरण्यगर्भ की प्राप्ति के लिये उपासना उपनिषत् में प्रसिद्ध है। और उपनिषद उपासना कर्त्ता जीव को ही कल्पान्तर में विराट रूप की प्राप्ति होती है। और हिरण्यगर्भ के ऐश्वर्य से विराट का ऐश्वर्य न्यून है। ईश्वर का ऐश्वर्य सब से उत्कृष्ट है। ईश्वर में अपकृष्ट ऐश्वर्य कभी संभव नहीं हो सक्ता। उस हिरण्य गर्भ का पुत्र विराट होता है। उसको क्षुधा पिपासा की बाधा होती है (यह गाथा पुराणों मे प्रसिद्ध है) इसवास्ते हिरण्यगर्भ और विराट को ईश्वरता का कथन उचित नहीं है। तथापि सत्यलोकवासी सूक्ष्म समष्टि का अभिमानी सुखभोक्ता हिरण्यगर्भ तो जीव है। और स्थूल समष्टि का अभिमानी विराट जीव है। और सूक्ष्म प्रपंचका प्रेरक अंतर्यामी भी हिरण्यगर्भ शब्द का अर्थ है। ऐसे ही स्थूल प्रपंचका प्रेरक अंतर्यामी विराट शब्द का अर्थ है। चेतन प्रतिविंब गर्भ अज्ञानरूप अव्याकृत ही सूक्ष्म सृष्टिकाल में उसका प्रेरक होता है। उस समय हिरण्य गर्भ संज्ञा होती है, स्थूल सृष्टि काल में उसका प्रेरक होता है। उस समय विराट् संज्ञा होती है। इस रीति से जीव में और ईश्वर में हिरण्यगर्भ शब्द की प्रवृत्ति होती है। परन्तु सूक्ष्म स्थूल के अभिमानी जीव में तो हिरण्यगर्भ शब्द और विराट शब्द की शक्ति वृत्ति है- और द्विविध प्रपंच के प्रेरक ईश्वर में उन शब्दों की गौणी वृत्ति है। जिस तरह जीव रूप हिरण्यगर्भ का और विराट का स्वीयता

सर्वज्ञत्वं, मानन्द मय कोशे विवक्षितम् । प्राज्ञरूप जीवस्येश्वरता सिद्धये । नत्वीश्वरः सदानन्दमय कोश रूपः । यथा विश्व विराजोरभेदचिंतने वैश्वानरस्य । एकोन विंशति मुखानि प्रदर्शितानि चतुर्दश त्रिपुटिः ( पंचज्ञानेन्द्रियाणि पंचकर्मेन्द्रियाणि मनो बुद्धि-चित्त-अहंकाराः ) पंच प्राणाः एतानि मुखानि विश्वस्य भोगसाधनानि वैश्वानरे

---

संबंध सूक्ष्म स्थूल प्रपंच से है, उसी तरह ईश्वर काभी सूक्ष्म स्थूल प्रपंच से प्रेर्यता संबंध है। इससे सूक्ष्म दृष्टि संबंधित्व रूप हिरण्यगर्भ वृत्ति गुण के योग से ईश्वर में हिरण्यगर्भ शब्द की गौणी वृत्ति है। ऐसे ही स्थूल सृष्टि सम्बन्धित्व रूप विराट् वृत्ति गुण के योग से ईश्वर में विराट् शब्द की गौणी वृति है। इस रीति से हिरण्यगर्भ विराट् शब्द के जीव ईश्वर दौनों अर्थ हैं। जिस प्रसंग में जो अर्थ सम्भव हो उसका ग्रहण करते हैं। और गुरु सम्प्रदाय के विना वेदान्त ग्रन्थ का जो अवलोकन करते हैं, उनको पूर्वोक्त अवस्था का ज्ञान नहीं होता है। इस वास्ते हिरण्यगर्भ विराट शब्द द्वारा कहीं जीव का, कहीं ईश्वर का संभव देखकर मोह को प्राप्त होते हैं। मांडूक्य उपनिषद में त्रिविध जीव का त्रिविध ईश्वर से अभेद चिंतन लिखा है। जिस मंद बुद्धि पुरुष को महावाक्य विचार से तत्व साक्षात्कार नहीं होता, उसको प्रणव चिंतन का प्रकार मांडूक्य में कहा है। वहां विश्व विराट् का और तैजस हिरण्यगर्भ का तथा प्राज्ञ ईश्वर का अभेद चिंतन लिखा है। इसी वास्ते ईश्वर के धर्म सर्वज्ञतादिक प्राज्ञ रूप आनन्दमय में अभेद चिन्तन के अर्थ कहते हैं। आनन्द मयको ईश्वरता विवक्षा से नहीं कहते हैं। जैसे विश्वविराट् के अभेद चिन्तन के अर्थ वैश्वानर के उन्नीस मुख कहे हैं। चतुर्दश त्रिपुटी और पंच प्राण ये उन्नीस विश्व के भोग साधन होने से विश्व के मुख हैं। और वैश्वानर

प्रदर्शितानि । वैश्वानरस्तत्रेश्वरः । विराट नाम्ना । वस्तु-तस्तु तद्रूपेणैव चिंतन मिति नायं नियमः । वस्त्वंतरेणापि चिंतन संभवात । शाखा चन्द्रवत् । ब्रह्मानंद नाम ग्रंथे । जीवस्यैवा वस्था विशेषः आनंद मय कोशः । इति । उपासनधियैव, ईश्वरता प्रदर्शने तात्पर्यम् । स्वामि-

---

ईश्वर है । उसको भोग नहीं होता है । इस लिये विश्व विराट् के अभेद चिन्तन के वास्ते ही विश्व के भोग साधन पदार्थों को वैश्वानर की भोग साधनता कही है । विराट्‌ को वैश्वानर कहते हैं । मांडूक्य वचन का अभेद चिन्तन में तात्पर्य है । वस्तु के स्वरूप के अनुसार ही चिन्तन होता है, यह नियम नहीं है, किन्तु अन्य रूप से भी चिन्तन होता है । इससे मांडूक्य वचन से आनन्द मय की ईश्वरता सिद्ध नहीं हो सकती है । ( आनन्द मय की ईश्वरता में विद्यारण्य स्वामी के तात्पर्यका अभाव ) और विद्यारण्य स्वामी ने भी ब्रह्मानंन्द नाम ग्रन्थ में " जीवकी अवस्था विशेष आनन्द मय कोश है" यह लिखाहै, वहां यह प्रसंग है। जाग्रत्स्वप्न में भोग देने वाले कर्म के समुदाय का नाश होता है। और निद्रा रूपसे विलीन अन्तः करण का भोग देने वाले कर्म के वश से घनीभाव होता है, उसको विज्ञान मय कहते हैं । उसको ही विज्ञान मय सुषुप्ति में विलीन अवस्था वाले अन्तः करण रूप उपाधि के सम्बन्ध से आनन्दमय कहते हैं । इस रीति से विज्ञान मय की अवस्था विशेष ही आनन्द मय कहा है । इससे विद्यारण्य स्वामी को भी आनन्द मय कोश में जीवत्व ही इष्ट है । यद्यपि विलक्षण लेख देख कर और परम्परा वचन में परम्परा से यह कहते हैं, पांचे विवेक और पांच दीप तो विद्यारण्य कृत है, और पांच आनन्द भारती तीर्थ कृत हैं । तथापि एक ही ग्रन्थमें पूर्व उत्तर का विरोध संभव नहीं हो सक्ता है । इससे पंच दशी ग्रन्थ में आनन्द मय की

नोपि कूटस्थस्य जीवे चान्तर्भावः । दृक्दृश्य विवेक नामक ग्रन्थे स्वामिनैव लिखितः अतश्चेतनानां त्रय एव भेदाः । पारमार्थिक एको जीवः । व्यावहारिको द्वितीयः । प्रातिभासिक स्तृतीयः । तत्रायं विवेकः । स्थूल सूक्ष्म भेद द्वया वच्छिन्नः कूटस्थ चेतनः पारमार्थिको जीवः। तस्य ब्रह्मणि मुख्यो ऽभेदो महावाक्ये । मायावृते कूटस्थे कल्पिते चांतःकरणे चिदाभासः स्थूलसूक्ष्मदेह द्वयाभिमानी कर्ता व्यावहारिको जीवः । ब्रह्म ज्ञान मंतरा पूर्वं तस्य बाधो न भवति । एता वतैव सांसारिको व्यावहारिकश्च जीवो भवति । निद्रारूप माया समावृते व्यावहारिके जीवे धिष्ठानं-

---

ईश्वरता विवक्षित नहीं है । और चित्र दीप में उसकी ईश्वरता कही है। सो मांडूक्य वचन की तरह चिंतनीय ईश्वरा भेद के तात्पर्य से कही है। आनन्दमय की ईश्वरता में विद्यारण्य स्वामी का तात्पर्य नहीं है । इस रीति से विद्यारण्य स्वामी ने चेतन के चार भेद चित्र दीप में कहे हैं । ( विद्यारण्य स्वामी के सहित चेतन के त्रिविध भेदों का स्वीकार ) दृग्दृश्य विवेक नाम ग्रन्थ में विद्यारण्य स्वामी ने कूटस्थ का जीव में अन्तर्भाव लिखा है, तथापि पारमार्थिक व्यावहारिक प्रातिभासिक भेद से जीव तीन प्रकार का है । स्थूल सूक्ष्म भेद द्वयावच्छिन्न कूटस्थ चेतन पारमार्थिक जीव है । उसका ब्रह्म से मुख्य अभेद है । माया से आवृत कूटस्थ में कल्पित अन्तःकरण में चिदाभास है, वह देह द्वय में अभिमान कर्ता व्यावहारिक जीव है । ब्रह्म ज्ञान से पूर्व उसका बाध नहीं होता, इस वास्ते व्यावहारिक है । निद्रारूप माया से आवृत व्यावहारिक जीव रूप अधि-

रूपे कल्पितः प्रातिभासिको जीवः स्वप्नावस्थायां भवति। तस्य प्रातिभासिकस्य प्रपंचस्याहंममाभिमानी प्रातिभासिको यो जीव स्तस्य ब्रह्मज्ञान मंतरैव जाग्रत्प्रपंचावबोधेन प्रातिभासिक प्रपंच विशिष्ट प्रातिभासिक जीवस्य निवृत्त्या प्रोक्ता स्त्रय एव भेदा भवन्ति चेतनानाम्। जीव एवांतर्भावात कूटस्थस्य कूटस्थ जीवयोर्भेदा भावात्। अतो जीवश्चेश्वरश्च शुद्ध चेतनश्च त्रिविधं एव चेतनः सर्व सम्मतः। शुद्ध चेतनो ब्रह्माभिधो वेदान्त नये। अथ विद्यारण्य स्वामिनये, प्रतिविंवस्य विंवभूते ब्रह्मण्येवा भेदो भवति। नतु ईश्वरे ईश्वरस्यापि प्रतिविंवत्वात्। प्रतिविंवयो रभेदस्या-

---

ष्ठान में कल्पित प्रातिभासिक जीव है। स्वप्न अवस्था में प्रातिभासिक प्रपंच का अहंममाभिमानी प्रातिभासिक जीव है। ब्रह्मज्ञान के विनाही जाग्रत्प्रपंच के बोधसे प्रातिभासिक प्रपंच की निवृत्ति काल में व्यावहरिक जीव के बोधसे प्रातिभासिक जीव की निवृत्ति होती है। इस रीति से कूटस्थ का जीव में अन्तर्भाव है। इस लिये जीव ईश्वर शुद्ध चेतन भेद से त्रिविध चेतन है। यह पक्ष सब को संमत है। और वार्तिक वचन के अनुकूल है। (जीव का मोक्ष दशा में उक्त पक्षों के विषय में शुद्ध ब्रह्म से और विवरण पक्ष विषय में ईश्वरसे अभेद) पूर्वोक्त सब पक्षों में जीव की तरह ईश्वर भी प्रतिविम्ब रूप है। इस वास्ते ईश्वर से मोक्ष दशा में जीव का अभेद इन के मत में नहीं होता है। क्योंकि उपाधि के अपसरण से एक प्रतिबिंब का अन्य प्रतिबिंब से अभेद अनुभव गोचर नहीं, किन्तु बिंब से ही अभेद होता है। इसी तरह शुद्ध चेतन से ही प्रतिविम्ब रूप जीव का

संभवात्। विवरणकार मतेतु विंव प्रतिविंवभावस्यै कास्मि-न्ब्रह्मण्येवाधिष्ठाने विंवभावेन कल्पित ईश्वरः प्रतिविंव भावेन कल्पितो जीवः। एकेन चाज्ञानेनोपाधिना ब्रह्मण्याधिष्ठाने ग्रीवास्थे मूर्ध्नि इव। दर्पणेनैव यथा विंव प्रतिविंव भावःकल्पितः। तत्र विंव ईश्वरो मूर्धा इव सत्यः। प्रतिविंवो जीवोऽप्य मिथ्या। अतो विंवभूते चेश्वरे सत्ये ब्रह्माणि समन्वयोऽभेदेन संभवति। इति सर्वेषां मतम्। अथ विवरण कारनये प्रतिविंव विंवयो-जावेश्वरयो र्निरूपणम्। जीवेश्वरयो रज्ञान मेवो पाधिः। तत्र प्रतिविंवो जीवः। विंवईश्वरः। यथा दर्पणे मुखस्य प्रतिविंवः प्रतीयते तत्र न चानिर्वचनीया प्रतिविंवो त्पत्तिः। नच व्याव-हारिकी प्रतिविंवोत्पत्तिः। न च मुखच्छायोत्पत्तिः। किंच। दर्पण गोचर चाक्षुष वृत्ति र्दर्पण प्रतिहतं ग्रीवास्थं मुख मेव विषयी करोति। एतद्रीत्या ग्रीवास्थ मुखे एव विंव प्रति-

---

मोक्ष में अभेद होता है। और विवरणकार के मत में विम्व चेतन ईश्वर है, उसके मत में ईश्वर से ही जीव का अभेद होता है। ( वेदांत सिद्धान्त में प्रक्रिया के भेद तथा विवरण कारके मत में अज्ञान के विषय प्रतिविंव जीव और विम्व ईश्वर का निरूपण ) विवरणकार के मत में जीव ईश्वर की उपाधि एक ही अज्ञान है। अज्ञान में प्रतिविम्व जीव है विंव ईश्वर है। जहां दर्पण में मुख का प्रतिविंव प्रतीत होता है वहां दर्पण में मुख की छाया नहीं है। और दर्पण में अनिर्वचनीय प्रतिविम्व की उत्पत्ति नहीं है। ऐसे ही व्यावहारिक प्रति-विम्व की भी उत्पत्ति नहीं है, किंतु दर्पण गोचर चाक्षुप वृत्ति, दर्पण

विंबी भावः प्रतीयते। तत्र ग्रीवास्थं मुखं सत्यम्। तत्र विंब प्रतिविंबयोः स्वरूप मपि सत्यं ग्रीवास्थ मुख रूपत्वात्। किंतु ग्रीवास्थ मुखे विंबत्वं प्रतिविंबत्व मुभय विधोधर्मो मिथ्या ऽनिर्वचनीयश्च। यथा चाधिष्ठान रूपे मुखे विंब प्रतिविंब भावो दर्पणनिर्मितः। तथात्रापि। अधिष्ठाने ब्रह्मणि अज्ञान विनिर्मिता ईश्वर भावो जीव भावश्च। ईश्वरस्येव जीवस्यापि स्वरूपं सत्यमेव। अतो मुख्य सामानाधिकरण्यं महावाक्ये। इति। उक्त युक्त्या यद्यपि जीवेश्वरयो रज्ञान मेवोपाधिः। तथापि प्रतिविंबे जीवेएवाज्ञानं। दर्पण निरूपित ह्स्वत्वादि पीतत्वादि यथा मुख प्रतिविंबे दर्पणस्थे। तथैव

---

से प्रतिहत होकर ग्रीवास्थ मुख को ही विषय करती है। इस रीति से ग्रीवास्थ मुख में ही विम्ब प्रतिविंब भाव प्रतीत होता है। वह ग्रीवास्थ मुख सत्य है। इससे विम्ब प्रतिविम्ब का स्वरूप भी ग्रीवास्थ मुख रूप होने से सत्य है। परन्तु ग्रीवास्थ मुख में विम्बत्व प्रतिविम्बत्व धर्म मिथ्या है। अनिर्वचनीय मिथ्या विम्बत्व प्रतिविंबत्व का अधिष्ठान मुख है। इस रीति से विम्ब की तरह प्रतिविंब का भी स्वरूप सत्य होने से दर्पणस्थानी अज्ञान के सन्निधान से शुद्ध चेतन में विंबस्थानी ईश्वर की तरह प्रतिविंबस्थानी जीव का भी स्वरूप सत्य है। इस से महावाक्यों में मुख्य समानाधिकरण संभव है, परन्तु विंबत्व रूप ईश्वरत्व और प्रतिविम्बत्व रूप जीवत्व दोनों धर्म मिथ्या हैं। उनका अधिष्ठान शुद्ध चेतन है। यद्यपि उक्त रीति से जीव ईश्वर की उपाधि एक अज्ञान है, इस वास्ते दोनों को अज्ञता वा सर्वज्ञता होनी चाहिये। तथापि दर्पणादिक उपाधि के लघुत्व पीतत्वादिक धर्म का आरोप प्रतिविम्ब में

जीवेश्वरयोरभेदे । अल्पज्ञता सर्वज्ञता न घटेत इति चेन्नैवम्। ग्रीवास्थ मुखे एव भ्रम निरूपितो यथाहि भेदः । तथा धर्मोपि भ्रमात्मक एव । एव मज्ञान मनिर्वचनीय मिति । अज्ञान सद्भावेपि परमार्थतो ऽज्ञाना ऽभावः । ज्ञानात् । शुद्ध चेतन ब्रह्मैवेश्वरः । विवरणकार नये । अथ अवच्छेदक वादि मतम् । प्रतिविंब वाद खण्डनं च । अन्तः करणावच्छिन्नो जीवः । अन्तः करणानवच्छिन्न ईश्वरश्च ।

---

होता है, विम्ब में नहीं । इस लिये आवरण स्वभाव अज्ञान कृत अल्पज्ञता जीव में है । विंबरूप ईश्वर में स्वरूप प्रकाश से सर्वज्ञत्व है । यद्यपि विंब प्रतिविंब का उक्तरीति से अभेद है । इसलिये विम्ब प्रतिविम्ब के धर्मों का कहना सम्भव नहीं है । जो विम्ब प्रतिविंब का भेद होता तो उक्त व्यवस्था संभव हो सकती । तथापि दर्पणस्थलरूप विंब प्रतिविम्बत्व का ग्रीवास्थ मुख में भ्रम होता है । भ्रम सिद्ध प्रतिविम्बत्व की अपेक्षा से विम्बत्व व्यवहार होता है । इससे एक मुख में विम्बत्व प्रतिविम्बत्व दोनों आरोपित हैं । उसी तरह एक ही मुख में विम्बत्व प्रतिविम्बत्व रूप से धर्मी के भेद का भ्रम होता है । इस भांति से जो विम्ब प्रतिविम्ब के भेद की प्रतीति होती है, उस से उक्त व्यवस्था संभव है । इस रीति से विवरण कारके मतमें अज्ञानमें प्रतिविंब जीव है, और विंब चेतन ईश्वर है । अज्ञान अनिर्वचनीय है । इस वास्ते अज्ञान सद्भाव काल में भी अज्ञान का परमार्थ से अभाव होने से विम्ब प्रतिविम्ब रूप चेतन ही परमार्थ से शुद्ध चेतन है । इस लिये ईश्वरभाव की प्राप्ति भी शुद्धि ही की प्राप्ति है । (अवच्छेद वादी द्वारा आभास वाद का खंडन और स्वमत का निरूपण ) कोई आचार्य यह कहते हैं:कि अंतःकरणावच्छिन्न चेतन जीव है । और

निरूपस्य प्रतिविंबायोगात्। न प्रतिविंब वादो युक्तः। यद्यपि निरूपाकाशस्य सरूप कूप तड़ागादौ जला वच्छिन्ने प्रतिविंब व्यवहारोऽस्ति। तस्याकाशस्य संभ्रान्त्या कल्पित रूपस्यैव प्रतिविंबी भावस्तत्र। अतश्च कल्पितस्य चा कल्पित रूपादौ प्रतिविंब दर्शनात् निरूपस्य निरूपोपाधौ तु तथाप्य संभवात्। निरूपयो र्जीवेश्वरयो र्निरूपेंऽतः करणे अज्ञाने वा मायाऽपर पर्य्याये प्रतिविंबा संभवः। रूप रहित शब्दस्य रूपा सद्भावे चाकाशे प्रतिध्वनिः प्रतिविंबः। इति तेषा मुक्ति रपि न युक्ति सहा। आकाशस्य कल्पित

---

अंतःकरण से अनवच्छिन्न चेतन ईश्वर है। नीरूप चेतन का प्रतिविम्व संभव नहीं हो सकता है। यद्यपि कूप तड़ागादि जलगत आकाश में नीलता विशालता के भाव होने से "नीलं नभः। विशालं नभः" ऐसी प्रतीति होती है। इस से विशालता विशिष्ट और आरोपित नीलता विशिष्ट आकाश का प्रतिविम्ब मानना चाहिये। और आकाश में रूप नहीं है। इससे नीरूप का भी प्रतिविम्ब संभव है। तथापि आकाश में भी भ्रांति सिद्ध आरोपित नील रूप है। चेतन में आरोपित रूप का भी अभाव होने से उस का प्रतिबिंब संभव नहीं होता। जिस पदार्थ में आरोपित वा अनारोपित रूप हो उसका प्रतिविंब हो सकता है। सर्वथा रूप रहित का प्रतिविंब नहीं होता है। और निरुपाधि में तो सर्वथा प्रतिविंब संभव है ही नहीं। क्यों कि स्वरूप वाले दर्पणादिकों में ही प्रतिविंब देखा जाता है। इससे नीरूप अंतःकरण में वा नीरूप अविद्या में नीरूप चेतन का प्रतिविंब संभव नहीं होता है। और रूप रहित शब्द का नीरूप आकाश में जैसे प्रतिध्वनि रूप प्रतिविम्ब कहते हैं, सो भी असंगत है। क्यों कि

रूपत्वात् । प्रतिध्वनेश्च प्रतिविंवी भावा दगुणत्व माकाशस्य संपद्येत । न च भेरी दंडादि संयोग जन्य पार्थिवध्वनि स्तत्संमुखे देशे पाषाणाद्यवच्छिन्ने वियति प्रतिध्वनि रूपः शब्द स्तस्य पार्थिवध्वनि र्निमित्त कारणम् । यत स्तत्सदृगेव प्रतिध्वनिरतः स प्रतिविंव इति चेत् । तस्या प्यनिर्वचनीयत्वे व्यावहारिकाकाशस्य प्रातिभासिक प्रतिध्वनि रूप प्रतिविंवस्य गुण कथन माकाशस्या संभवात् । विवरणकार नयेतु विंव प्रतिविंवयो रभेदात् । पार्थिव ध्वने र्विंवस्य प्रतिध्वनि प्रतिविंवस्या भेदात् पार्थिव गुणो हि शब्दः संपद्येत ।

---

उक्त रीति से आकाश रूप रहित नहीं होता है। और आकाश में जो प्रतिध्वनि होती हैं सो शब्द का प्रतिविंव नहीं है। क्यों कि जो प्रतिध्वनि को शब्द का प्रतिविंव मानैं तो आकाश वृत्ति शब्द का अभाव होगा। भेरी दंडादिकों के संयोग से पार्थिव शब्द होता है। उस पार्थिव शब्द से उसके संमुख देश में पाषाणादि अवच्छिन्न आकाश में प्रतिध्वनि रूप शब्द होता है। उस प्रतिध्वनि शब्द का पार्थिव शब्द निमित्त कारण है। इस लिये पार्थिव ध्वनि के समान ही प्रतिध्वनि होती है। जो प्रतिध्वनि को शब्द का प्रतिविम्ब मानैं तो प्रतिविम्ब को अनिर्वचनीय मानते हैं, और विवरण कार के अनुयायी विम्ब स्वरूप ही प्रतिविम्ब को मानते हैं, इन दोनों मतों में आकाश का गुण प्रतिध्वनि नहीं होगा। क्योंकि व्यावहारिक आकाशका गुण प्रातिभासिक ठीक नहीं है। इसलिये अनिर्वचनीय प्रतिविम्ब वादमें प्रतिध्वनि को पार्थिव शब्द का प्रतिविम्ब मानैं तो आकाश का गुण कहना सम्भव नहीं है। और विम्ब प्रतिविम्ब के अभेद वाद में पार्थिव शब्द का प्रतिविम्बरूप प्रतिध्वनि का

अतो निर्गुणं वियत् प्रसजेत् । तच्चा शास्त्रीयं स्यात् । स्वोक्त्यापि विरोधः संपद्येत । आकाशे गुणांगीकारस्य सर्वनयेपि दर्शनात् । अतश्च स्वतंत्र माकाश मुपादानं शब्दस्य । निमित्तं तु पार्थिवादिध्वने रिति सिद्धम् । एतेन रूप रहितस्या काशस्य कूप देशे विशालता प्रतीतिवत् प्रतिविंववादो ऽपि निरस्तः । कूपस्थ जलादेः सरूपत्वात् भवति तत्र विंव प्रतिविंव भावः । अत्रत्वाधाराधेययो रुभयो रंतःकरण जीवयोररूपत्वात् । मायेश्वरयोश्च

---

अपने विम्ब से अभेद होने से पृथिवी का गुण प्रतिध्वनि होगा, इससे प्रतिध्वनि को शब्द का विम्ब मानै तो किसी प्रकार से आकाश का गुण प्रतिध्वनि है। यह कथन सम्भव नहीं हो सकता। और प्रतिध्वनि से भिन्न शब्द पृथ्वी जल अग्नि वायु के हैं: आकाश में अन्य प्रकार का शब्द नहीं है। इस वास्ते शब्द रहित ही आकाश होगा। और शब्द रहित आकाश है, यह मत अशास्त्रीय है। भूत विवेक में विद्यारण्य स्वामी ने यह कहा है कि कट कटा शब्द पृथिवी का है। चुल चुल शब्द जल का है। भुक् भुक् शब्द अग्नि का है। सीसी शब्द वायु का है। प्रतिध्वनिरूप शब्द आकाश का है। उसी तरह अन्य ग्रन्थ कारों ने भी आकाश का गुण ही प्रतिध्वनि कहा है। इस शब्द का प्रतिविम्ब प्रतिध्वनि नहीं, किन्तु आकाश का स्वतन्त्र शब्द प्रतिध्वनि है। उसका उपादान कारण आकाश है, और भेरी आदिकों मे जो पार्थिव ध्वनि होती है। वह प्रतिध्वनि का निमित्त कारण है। इससे रूप रहित प्रतिविम्ब सम्भव नहीं होता। जो प्रतिविम्ब वादी इस रीति से कहै कि कूपादिकों के आकाश में "विशाल माकाशम्" यह प्रतीति होती है और कूप देश के

विंब प्रतिविंब भावोन घटते । इत्यवच्छिन्न वादिना निरस्तः प्रतिविंववादः । अथावच्छिन्नवादो निरस्यते । अन्तःकरणावच्छिन्नो जीवः । अन्तःकरणानवच्छिन्न ईश्वरः । इति चेत् । अन्तःकरणा वच्छिन्न जीव व्याप्ते, ईश्वर सद्भावान्निरीश्वरं जगत्प्रसजेत् । ब्रह्मांड वाह्य देशीय ईश्वरः इति स्वीकारेप्यन्तर्यामित्व मीश्वरस्य न सिद्ध्येत् श्रुति रपि विरुध्येत। यो विज्ञाने तिष्ठन् विज्ञान मंतरोयमयति । इति । अतो

---

आकाश में विशालता नहीं है । इस वास्ते बाह्यदेशस्थ रूप रहित विशाल आकाश का कूप जल में प्रतिबिम्ब होने से रूप रहित चेतन का प्रतिविंब सम्भव है । तथापि रूपवाळे उपाधि में ही प्रतिविंब होता है । रूप रहित उपाधि में प्रतिबिम्ब संभव नहीं है । आकाश के प्रतिबिम्ब का उपाधि कूप जल है । उसमें रूप है और अविद्या अन्तः करणादिक रूप रहित हैं । उन में चेतन का प्रतिबिम्ब संभव नहीं है। अतः अन्तः करणावच्छिन्न चेतन जीव है। और अन्तःकरण से अनवच्छिन्न चेतन ईश्वर है । ( अवच्छेद वाद का कथन ) अविद्यावच्छिन्न चेतन जीव है, और मायावच्छिन्न चेतन ईश्वर है । ( अन्तःकरण से अवच्छिन्न चेतन जीव और अनवच्छिन्न चेतन ईश्वर है, इस पक्ष का खंडन ) अन्तःकरणावच्छिन्नको जीव मानै और अनवच्छिन्न को ईश्वर मानै तो ब्रह्मांड से बाह्य देशस्थ चेतनमें भी ईश्वरता होगी, क्योंकि ब्रह्मांडमें अनन्त जीवोंके अनन्त अन्तःकरण व्याप्त हैं । इससे अन्तः करणा न वच्छिन्न चेतन का ब्रह्मांड के मध्य में लाभ संभव नहीं है । जो ब्रह्मांड से बाह्य देश में ही ईश्वर का सद्भाव मानैं तो अन्तर्यामी प्रतिपादक वचन से विरोध होगा । " यो विज्ञानेतिष्ठन् विज्ञान मंतरोयमयति ,, इस वचन में विज्ञान पद

मायावच्छिन्न चेतन एवेश्वरः। ननु अंतः करणा भावोपाधिक ईश्वरः। तथा विधेनेश्वरे अंतःकरणा संबंधाभावः संपद्येत। अभावाच्च सर्वज्ञता न सिध्येत। अभावा द्धर्मोत्पत्तेरदर्शनात्। तस्मादविद्योपाधिको जीवः। मायो पाधिकश्चेश्वरः। इत्येवमतं पेशलम्। विद्यारण्य स्वामीतु यथा स्वर्ण निगड़ा भावेन संचाररोधाभावः। तथांतः करणाभावो पाधिरपि ईश्वर ज्ञाने कारणम्। यथांतः करण संबन्धेन जीव ज्ञानं तथा तदभावा द्ब्रह्मज्ञानम्। अविद्या वच्छिन्नाभावे सुख दुःखोदयासम्भवात्। जीवस्य शुद्धत्वात् प्रतीति दर्शनेन कृतनाशादि कल्पनमेव दोषः। कृतनाशाकृताभ्या-

---

बोध्य जीव देश में ईश्वर का सद्भाव कहा है। इस वास्ते अन्तःकरण से अनवच्छिन्न ईश्वर नहीं है किन्तु माया वच्छिन्न चेतन ही ईश्वर है। यदि अन्तःकरण से अनवच्छिन्न को ईश्वरता मानै तो अन्तःकरण से संबंधाभाव ही ईश्वरता की उपाधि सिद्ध होती है। और ईश्वर में सर्वज्ञतादिक उपाधिकृत है। अभाव रूप उपाधि से सर्वज्ञतादिक धर्मों की सिद्धि नहीं होती है। (तृप्ति दीप में विद्यारण्य स्वामी के मतमें उक्त अन्तःकरण के संबंध और उसके अभाव के उपाधि का अभिप्राय) विद्यारण्य स्वामी ने तृप्तिदीप में यह कहा है, कि जैसे अंतःकरण का संबंध उपाधि है। ऐसे ही अन्तः करण संबन्ध का अभाव भी उपाधि है। जिस तरह लोह की शृंखला से सञ्चार का निरोध होता है। ठीक उसी तरह सुवर्ण की शृङ्खला से भी सञ्चार का निरोध होता है। इस रीति से अन्तः करण के संबन्ध रूप भाव उपाधि से जीव स्वरूप का बोध होता है। और उक्त सम्बन्ध के

गम प्रसंगा दविद्योपाधिरेव जीव इति केचित्। उभयोर्युक्तिः पेशलापि अविद्योपाधि जीव इत्येव सुमतम्। अन्यत्र चा द्वैते एक जीव वादः। सचार्यचरणेन वृहदारण्य भाष्ये निरूपितः। कर्ण दृष्टांतेन। वेदांत परिभाषादावपि सप्रसिद्धः। सच्चिदानन्दैकरसे नित्य शुद्ध मुक्त स्वभावे। अविद्यादि कल्पितोपि उभय विधो भावो जीवत्व मीश्वरत्वं चेति न संभवति। यथा वन्ध्या सुत कुलालेन संपादिते शश विषाण

---

अभाव से परमात्म स्वरूप का बोध होता है। इस प्रकार विद्यारण्य स्वामी ने अन्तःकरण राहित्य को भी उपाधि कहा है उसका यह अभिप्राय है, जैसे अन्तःकरण सम्बन्ध से जीव स्वरूप का बोध होता है उसी तरह अन्तः करण राहित्य से भी ब्रह्म स्वरूप का बोध होने से ब्रह्म के बोध का उपयोगी अन्तः करण राहित्य भी है। इस वास्ते विद्यारण्य स्वामी के वचन से भी अभावरूप उपाधि से ईश्वर में सर्वज्ञतादिकों की सिद्धि नहीं होती है। (अवच्छेदवाद के भेद पूर्वता की समाप्ति) अतः माया वच्छिन्न चेतन ही ईश्वर है। ईश्वर की उपाधि माया सर्व देश में है, इससे ईश्वर में अन्तर्यामिता भी सम्भव हो सकती है। और यदि अन्तः करणावच्छिन्न को जीव माने तो कर्त्ता भोक्ता चेतन के प्रदेश भिन्न हो जावेंगे। अतः कृत का नाश और अकृत की प्राप्ति होगी। इससे अविद्यावच्छिन्न चेतन ही जीव है। अन्तःकरणावच्छिन्न चेतन जीव नहीं है। इस रीति से कितने ही ग्रन्थकार अवच्छेद वाद को ही मानते हैं। और प्रतिविम्बके प्रतिपादक श्रुति स्मृति वचनों का विरोध तथा परिहार उन के ग्रन्थों में स्पष्ट है। (सिद्धान्त मुक्तावली कारादिकों के मत से एक जीव वाद का निरूपण) सदा असंग नित्य मुक्त चिदानन्द ब्रह्म में कल्पित अविद्यादिकों के

दण्डेन खवाटिका स्निग्ध मृदा कलशव्यूहे मृग मरीचिका जल पूरिते वियतो विंब प्रतिविंब भावो न घटते। तथैव। अवच्छिन्न वादो विंववादश्च मायां प्रणाली अलीकैव। वास्तवी उपेयार्था। अलीका एववहुश उपाया दृष्टा लोके यथा कर्णस्य राधापुत्रत्वोत्पद्यमानावमान जन्य क्लेशो भूत्। तथैव जीवस्यापि अविद्यो पस्थापितानेक दुःखादि संसर्गः। यथा वा कदाचित्। एकांते सूर्योपदेशात् कर्ण

---

संवन्ध से प्रतिविंवता तथा अवच्छिन्नता संभव नहीं है, जैसे मृग तृष्णा के जल से पूरित बंध्या सुत कुलाल के द्वारा शशःशृंग के दण्ड से रचित घट के संवन्ध से आकाश में प्रतिविंवता वा अवच्छिन्नता नहीं होती है किन्तु आकाश के समान सत्ता वाले जल पूरित घट तड़ागादिकों के संवन्ध से ही आकाश में प्रतिविंवता और अवच्छिन्नता होती है। अविद्या और उसके कार्य ब्रह्म चेतन के समान सत्ता वाले नहीं हैं। किन्तु स्वतः सत्ता शून्य हैं। और ब्रह्म की सत्ता से सत्ता वाले अविद्यादिक हैं। इससे शश शृंगादिकों की तरह अत्यन्त अलीक अविद्यादिकों से चेतन का संवन्ध कथन ही संभव नहीं है। उनके संवन्ध से प्रतिविंवितादिक अत्यन्त दूर हैं। अतः सदा एक रस ब्रह्म है। उसके विषय में अवच्छिन्नता वा प्रतिविंवता रूप जीवता संभव नहीं है। किन्तु कल्पित अज्ञान के कल्पित संवन्ध से ब्रह्म से जीवत्व की प्रतीति होती है, जैसे अविकारी कुंती पुत्र में राधा पुत्रता की प्रतीति भ्रम रूप हुई है। उसी तरह प्रतिविंवादिक विकार विना ही ब्रह्म में जीवत्व भ्रम होता है, और प्रतिविंव रूप वा अवच्छेद रूप जीव मात्र की प्राप्ति नहीं होती। विद्या से जीव भावापन्न ब्रह्म ही प्रपंच का कल्पक होने से सर्वज्ञत्वादिक धर्म सहित ईश्वर भी है। इस पक्षमें जीव कल्पित है। जैसे

आत्मानं कुंत्यां सूर्यजातं ज्ञात्वा विगत शोको ऽ भूत्। तथैव जीवोपि ब्रह्म चेतनः। स्वप्न कल्पित गुर्वादिं लब्धोपनिषन्मार्ग ज्ञानश्चात्मानं ब्रह्म चेतनं बुद्ध्वा विशोको विज्वरो भवति। एको जीवो ऽ स्मिन् जीव वाद पक्षे। जीव कल्पित ईश्वरोपि एक एव। अतो न ही श्वरे नानात्वापातः। फल-

---

स्वप्न कल्पित राजा की सेवा से स्वप्न में फल की प्राप्ति होती है। उसी तरह स्वप्न कल्पित ईश्वर भजन से फल की प्राप्ति संभव हो सकती है। इस रीति से अनादि अविद्या के बल से स्वकीय ब्रह्मभाव के आवरण से जीवत्व भ्रम होता है। 'तत्त्वमस्यादि' वाक्य जन्य साक्षात्कार से जीवत्व भ्रम की निवृत्ति होती है। भ्रम काल में भी जीवत्व नहीं है, किन्तु नित्य मुक्त चिदानन्द स्वरूप ब्रह्म ही है। यह पक्ष ही भाष्यकार तथा वार्तिक कारने बृहदारण्य के व्याख्यान में कर्ण के दृष्टांत से प्रतिपादन किया है। जैसे कुन्ती पुत्र कर्ण को हीन जाति के सम्बंध से निकृष्टता का भ्रम हुआ है, और अनेक विध तिरस्कार जन्य दुःख का अनुभव करता हुआ स्वतः सिद्ध कुन्ती पुत्रता निमित्तक उत्कर्ष से प्रच्युत हुआ है, फिर कभी एकांत में सूर्य भगवान् ने कहा 'तू राधापुत्र नहीं, किन्तु मेरे संबंध से कुन्ती के उदर से उत्पन्न हुआ है' इस प्रकार के सूर्य वचन से उसने अपने हीन जाति के भ्रम को त्याग कर स्वतः सिद्ध कुन्ती पुत्रता निमित्तक उत्कर्ष को जान लिया। उसी तरह चिदानन्द ब्रह्म भी अनादि अविद्या के संबंध से जीवत्व भ्रम को प्राप्त होकर स्वतः सिद्ध ब्रह्म भाव का विस्मरण करके अनेक विध दुःखों को अनुभव करता है। कदाचित् अपने अज्ञान से कल्पित स्वप्न कल्पित आचार्य के तुल्य आचार्य द्वारा महावाक्य श्रवण से स्वगोचर विद्या से अविद्या की निवृत्ति होने पर नित्य परमानन्द का स्वरूप चैतन्य से अनुभव करता

दोपि उपासनयेश्वरः स्वप्न कल्पित सम्राडिव । जीवानांतु-बंधनिर्मोक्षौ स्वप्न कल्पितानां मेव जीवा भासानाम् । यथैक-स्यापि द्रष्टुः स्वप्ने नाना पुरुषाः कांतांतरे प्रतीयंते । केचित् व्याघ्रादिभिः पीडिताः । के चित् शस्त्रास्त्र कुशला व्याघ्रा दीनेव पीडयन्तः । के चित्तु कापथावरूढाः क्लिष्टा दृश्यंते । सुपथावरूढा श्चापरे प्रमोदमाना गोचरा भवंति । तथैव जीवाभासाः—ऐहिकामुष्मिक सुख दुःखा न्यनुभवन्तः प्रतीयन्ते । वामदेवा दीना मपि जीवाभासाना मेव मुक्ति र्मुक्तिरिव

---

है । इस रीति से वृहदारण्य के व्याख्यान में भाष्यकारने और वार्तिककारने लिखा है कि जैसे जीवके अविद्या कल्पित आचार्य वेदोपदेशके हेतु हैं, ऐसेही ईश्वर भी स्वप्न कल्पित राजा की तरह जीव कल्पित भजन से फलका हेतु है । इस मतमें एक जीव वाद है । इसलिये एक जीव कल्पित ईश्वर भी एक ही है । नाना ईश्वर की आपत्ति नहीं है । शुक वामदेवादिकों के मुक्ति प्रतिपादक शास्त्र से भी स्वप्न कल्पित नाना पुरुषों की तरह जीवाभास ही नाना सिद्ध होते हैं । नाना जीववाद की सिद्धि नहीं होती है । जिस तरह स्वप्न में एक द्रष्टा को नाना पुरुष प्रतीत होते हैं, उनमें कोई कोई महावन में उत्पथ गामी होने वाले व्याघ्रादि जन्य दुःख का अनुभव करता है । कोई कोई राज मार्ग में आरूढ़ होकर स्वनगर को प्राप्त होता है । वहां वनमें भ्रमण और स्वनगर की प्राप्ति स्वप्नद्रष्टा को नहीं है । किन्तु आभास पुरुष को होती है । उसी तरह अविद्या सहित ब्रह्म रूप जीव को बंध मोक्ष की प्राप्ति नहीं, किंतु आभास रूप जीवों को बंध मोक्ष की प्रतीति होती है । इस पक्ष में किस के ज्ञान से अविद्या की निवृत्ति रूप मोक्ष होगा । यह प्रश्न किया जाय तो तेरे ज्ञान से ही होगा । यही उत्तर हो सकता है । अथवा किसी के ज्ञान से मोक्ष नहीं होता, यह उत्तर है । क्यों कि इस मत में बंध का अत्यन्त असद्भाव

प्रतीयते।एक जीव वाद पक्षे ऽस्मिन् जीवस्य त्रैकालिक वंधनाभाव उक्तः । कस्य ज्ञानात् कस्य मुक्तिरिति प्रष्टारं त्वस्मिन्पक्षे भवज्ज्ञानात् भवतो मुक्तिरिति वाच्यः । यद्वा न कस्यापि ज्ञानात् कस्यापि मुक्तिरिति । शुद्ध बुद्ध स्वरूपस्य जीवस्य वस्तुतो वंधनाभावात्कुतो मुक्तिरिति चोत्तरम् । मुक्ति वाक्यस्य तु नार्थवादतोक्ता । अस्मिन्पक्षे जीवाभासानामपि अधममध्यमाधिकारिणां श्रवणादावप्रवृत्तेस्तेषामपि निर्मोक्ष प्रसंगात् । अत्रायं सिद्धान्तः ।

---

आत्मा में है। नित्यमुक्त आत्मा का मोक्ष होगा। अथवा हुआ है, यह कथन ठीक नहीं है । इस अभिप्राय से मोक्ष प्रतिपादक वाक्यों को अर्थवाद कहते हैं। और वन्ध है, अब पर्यन्त कोई मुक्त हुआ नहीं। आगे पुरुषार्थ से मोक्ष होगा । इस अभिप्राय से वामदेवादिकों के मुक्ति प्रतिपादक वाक्यों को अर्थ वाद नहीं कहा है। क्योंकि जो वंध होने से वाम देवादिकों का मोक्ष नहीं हुआ तौ आगे भी मोक्ष की आशा निष्फल है। इस बुद्धि से श्रवण में प्रवृत्ति का ही अभाव होगा। इस वास्ते आत्मा में वन्धका अत्यन्त असद्भाव है। नित्य मुक्त ब्रह्मरूप आत्मा है। इसका मोक्ष संभव नहीं है यह उत्तम भूमिका रूढ़ विद्वान् का निश्चय है। (वेदान्त सिद्धान्त की नाना प्रक्रिया का तात्पर्य तथा समस्त अद्वैत ग्रन्थों के तात्पर्य का विषय ) नित्य मुक्त आत्म स्वरूप के ज्ञान से दुःख परिहार और सुख की प्राप्ति के निमित्त अनेक विध कर्तव्य और बुद्धि जन्य क्लेश की निवृत्ति ही वेदान्त श्रवण का फल है । आत्म स्वरूप में वंध का नाश रूप या परमानन्द की प्राप्ति रूप मोक्ष वेदान्त श्रवण का फल नहीं है। वेदान्त श्रवण से पूर्व भी आत्मा

जीवस्य सुख दुःखादे दृढ़ प्रतीत्या वेदान्त श्रवण मननादौ प्रवृत्तिः। तत्फल मानंदानुभव रूपम्। तच्च स्वतः सिद्धम्। न व्यापार जन्यम्। भ्रांत्यैव प्रवृत्तिः। प्रवृत्त्या चा ज्ञान मात्र निवृत्तिः। फलं तु सिद्ध मेव। यस्य च न भ्रान्ति स्तस्य प्रवृत्तेरप्यसंभवः। प्रवृत्तिश्चेल्लोक संग्रहार्था श्रीमदीश्वरवत्। उभय विधो हि वादः। एक जीव वादो वहुजीव वादश्च सुप्रसिद्धः। तथापि। एकजीव वादो न वहुमतः। वहु जीव वादस्तु सर्व संमतः। ईश्वरस्तु सर्वनये एक एव। शुद्धो विमुक्तश्च सर्व प्राणिनां कर्म फलदः। वाचस्पति मिश्रनयेतु। जीवा नाना। तैः कल्पितः पृथक् नाना चेश्वरः सर्वज्ञ एव। प्रपंचाश्च नाना चेति। उक्ताश्चैते उपा-

---

में वंध का लेश नहीं है, तथापि अत्यन्त असत् वंध की प्रतीति होती है। इस वास्ते भ्रम से ही वेदान्त श्रवण में प्रवृत्ति होती है, जिसको वंध भ्रम नहीं होता उसकी प्रवृत्ति नहीं होती, सकल अद्वैत शास्त्र का इस पक्ष में तात्पर्य है। ( जीव ईश्वर के पक्ष में सब ग्रन्थों की संमति का एकत्र निर्णय ) इस रीति से जीव ईश्वर का स्वरूप निरूपण ग्रन्थकारों ने वहुत विस्तार से लिखा है। वहां जीव के स्वरूप में तो एकत्व अनेकत्व का विवाद है, किन्तु सर्व मत में ईश्वर एक ही है। और सर्वज्ञ है। नित्य मुक्त है। ईश्वर में आवरण का अंगीकार किसी अद्वैत वाद के ग्रंथ में नहीं है। यदि ईश्वर में आवरण कहा जाय तो वह वेदांत संप्रदाय से वहिर्भूत है। परंतु नाना अज्ञान वाद में जीवाश्रित ब्रह्म विषयक अज्ञान है। यह वाचस्पति का मत है। वहां जीव के अज्ञान से कल्पित ईश्वर और प्रपंच को नाना मानते हैं। तथापि जीव के अज्ञान

याः । उपेय प्रति पत्त्यर्था भ्रांत्यैव कल्पिताः । मिथ्या । एक एव ब्रह्म चेतन उपेयः सर्वो पायैरिति सिद्धांतः । विवरणकार नये प्रतिविंब निरूपणम् । अथ दर्पणा दिना प्रतिहत नेत्र रश्मिभिः । ग्रीवास्थ मुखमेव विषयी क्रियते । स एव प्रतिविंबी भूतो विंव उभय विधे ग्रीवास्थ मुखे व्यवह्रियते । वस्तु तस्तु विंव प्रति विंवनं मुखादभिन्न मेव । द्रष्टुरन्यदपि वस्तु दर्पणाभि मुखी भवदुद्भूत रूपं, नेत्र गोचरम्भवति । तदपि तदभिन्न मेव । तत्तद्वस्तुन स्तस्य रूपादभिन्न मेव। नेत्र रश्मयो हि प्रतिहताः स्वनेत्र गोलके एव प्रत्याभि मुखी भवंतो हि भवंति,इति नियमा भावात् । शंक-

---

से कल्पित ईश्वर को भी सर्वज्ञ ही मानते हैं। ईश्वर में आवरण का अंगीकार नहीं है। (विवरणकार की रीति से प्रतिबिम्ब के स्वरूप का निरूपणं) जीव ईश्वर के स्वरूप निरूपण में प्रतिबिम्ब का स्वरूप निरूपण करते हैं । विवरणकार के मत में दर्पणादिक उपाधि से प्रतिहत नेत्र की रश्मि ग्रीवास्थ मुख को विषयक रीति है। वहां द्रष्टा से भिन्न पदार्थ का भी दर्पण से अभिमुखता रूप सम्बन्ध होता है। वहां दर्पण का सम्बंधी होकर प्रतिहत नेत्र के द्रष्टा से भिन्न भी दर्पणाभिमुख पदार्थ से सम्बंध होकर स्वस्थान में ही उसका साक्षात्कार होता है। जहां अनेक पदार्थ दर्पण के अभिमुख हैं, वहां प्रतिहत नेत्र से अनेक पदार्थों का साक्षात्कार होता है। दर्पणाभिमुख जो अद्भूत रूपवान हो, उसमें प्रतिहत नेत्र जन्य साक्षात्कार भी योग्यता है। इससे दर्पणाभिमुख पदार्थ के सन्मुख नेत्रकी वृत्ति जाती है। स्वगोलक में नेत्र की वृत्ति आती है। यह नियमनहीं । इस रीति से विवरणकार के मतमें ग्रीवास्थ मुखका ही

ते चात्र कश्चित्। यदि प्रतिहत नेत्र रश्मिना नेत्रेण त्विंव-मेवाभि मुखी क्रियते तदा सूर्य रश्मि प्रतिहत नेत्रेण जले सूर्यस्य विप्रकृष्टत्वात् रूपा योग्यत्वे भिन्नं प्रतिविंवनं मंतव्यं सूर्यस्य जले। अतस्त्वसार्वत्रिकत्वा-न्नाभेदः प्रतिविंव विंवयोः। यदि विंव लोभेन जलो पाधि प्रतिहत नेत्ररश्मिना नेत्रेण विंवो नुभूयते। इति। तदा सिक-ताव लोको न संभवेत्। इति चेन्न। जलो पाधि प्रतिहत रश्मि चक्षुषो हि सूर्योपहतेरभावात्। केचि द्रश्मयो विंवं गृह्णंति केचित् सिकतां च गृह्णंति। इति प्रतिविंव वादः।

---

साक्षात्कार होता है। परंतु पूर्वाभिमुख ग्रीवास्थ मुख में प्रत्यङ्मुखत्व दर्पण-स्थत्व स्वभिन्नत्व भ्रम होता है। इससे दर्पण में पूर्वाभिमुख प्रतिविम्ब है। और मेरे मुख से भिन्न है। ऐसा व्यवहार होता है। इस पक्ष में यह शंका है, जो विम्बभूत मुखादिकों का ही प्रतिहत नेत्रसे साक्षात्कार हो तो सूर्य के प्रकाश से नेत्र का प्रतिरोध होता है। इस से जल से प्रतिहत नेत्र से भी सूर्य के साक्षात्कार के असंभव से जल देश में सूर्य से भिन्न प्रतिविंव की उत्पत्ति माननी चाहिये। और विंव के साक्षात्कार के अर्थ उपाधि से संवन्धी होकर नेत्र की रश्मि की प्रतिहति मानें तो जल के अंतर्गत सिकता का साक्षात्कार नहीं होना चाहिये। इन दोनों शंकाओं के ये समाधान हैं। केवल नेत्र का आकाशस्थ सूर्य के प्रकाश से अवरोध होता है। और जलादिक उपाधि से प्रतिहत नेत्र का सूर्य प्रकाश से अवरोध नहीं होता है। कोई नेत्ररश्मि जल में प्रविष्ट होकर सिकता को विषय करती है। कोई नेत्ररश्मि प्रतिहत होकर विंव को विषय करती है। यह दृष्ट के अनुसार कल्पना है। इस से विंव से

अथ त्रिविध चेतन विचारः । स्वामि नये हि । त्रिविधश्चेतनः । विवरणकारनये तु त्रिविधाकारा भावः । तथाहि पारमार्थिकश्चेतनः । व्यावहारिकश्चेतनः । प्रातिभासिकश्चेतन श्चेति । पारमार्थिकः कूटस्थः । व्यावहारिकोन्तःकरणस्थः । संसार व्यवहार दशायां प्रतीयते । स्वप्नावस्थायां प्रातिभासिकः प्रतीयते प्रातिभासिकांतः करणे । स एव प्रातिभासिको जीवश्चेतनः । इति स्वामिनये त्रिविधश्चेतनः । तन्नयेच प्रतिविंवस्या निर्वचनीयत्वात् । प्रतिविंवोत्पत्तौ । अधिष्ठानं दर्पणादि । उपादानं च । विंव सन्निधानं निमित्त कारणं । यद्यपि निमित्त ध्वंसे कार्याध्वंसः सर्वत्र । अत्रतु । विंवापसर्पणेऽपि कार्यस्य प्रतिविंवस्य

---

भिन्न प्रतिविंव नहीं, यही विवरणकार का मत है। ( विद्यारण्यस्वामी के और विवरणकार के मत की विलक्षणता ) विद्यारण्य स्वामी आदिकों ने परमार्थिक, व्यावहारिक, प्रातिभासिक भेद से त्रिविध जीव माने हैं। व्यावहारिक अन्तःकरण में प्रतिविम्बको व्यावहारिक जीव कहते हैं। स्वप्न अवस्था के प्रातिभासिक अंतःकरण में प्रतिविम्ब को प्रातिभासिक जीव कहते हैं। विवरणकार की रीति से विम्ब से पृथक् प्रतिविम्ब के अभाव में जीव के तीन भेद नहीं हो सकते। इससे त्रिविध जीव वाद के अनुसारी विंव प्रतिविंव का भेद मानते हैं। उनके मत में दर्पणादिक उपाधि में अनिर्वचनीय प्रतिविम्ब की उत्पत्ति होती है। प्रतिविम्ब का अधिष्ठान दर्पणादिक है और विम्बका सन्निधान निमित्त कारण है। यद्यपि निमित्त कारण के अभाव से कार्य का अभाव नहीं होता है। और विम्ब के अपसरण से प्रतिविम्ब का अभाव होता है।

ध्वंस दर्शनात् । न निमित्त कारणत्वं विंवस्येति चेन्न । निमित्ति कारणं हि द्विविधं । पूर्व वृत्ति समकालीनवृत्ति च । पूर्व वृत्तित्वं कुलालादेः समकालीन वृत्तित्वं च घटत्व चाक्षुष प्रत्यक्षे घट सत्त्वम् । यथा वा विप्र कृष्टेष्व नेकेषु एकता भ्रमः । मंदांधकारे रज्जौ भुजंगम भ्रमः । दूरत्व मंदांधकारत्व निरूपितः । मतवादे नाग्रहः किन्तु चेतनस्य संसारासंभवात् । यादृशो भेदो न संभवेत् । तादृश एवादर्त्तव्यः । स्वामिनये जीवेश्वरौ परस्पर कल्पित भेदौ वास्तव भेद शून्यौ । विवरण नयेतु काल्पितोपि न भेदः । ( अथाभास वादः ) प्रतिविंव वादा दल्पभेदत्वानाभास वादः । प्रतिविंव

---

तथापि निमित्त कारण के दो भेद हैं । कोई कार्य से अव्यवहित पूर्व काल वृत्ति निमित्त कारण होता है, कोई कार्य काल वृत्ति निमित्त होता है । घटादिकोंके दंड कुलालादिक निमित्त कारण हैं। वे कार्य से पूर्व काल वृत्ति हैं । घटादिकोंकी सत्ता हुए पीछे उनकी अपेक्षा नहीं। जैसे प्रत्यक्ष ज्ञान में स्वविषय निमित्त कारण है । वहां विषय की सत्ता ज्ञान काल में अपेक्षित है। विनाशाभिमुख घटसे नेत्रका संयोग होते हुए भी घटका साक्षात्कार नहीं होता है । इससे ज्ञान कालमें वर्तमान घटादिक ही अपने साक्षात्कार के निमित्त कारण हैं। और दूरस्थ अनेक पदार्थों में एकत्व भ्रम होता है। मंदअंधकारस्थ रज्जु में सर्प भ्रम होता है। इससे एकत्र भ्रम का निमित्त कारण दूरस्थत्व दोष है। रज्जु में सर्प भ्रम का निमित्त कारण मंदांधकार है । दूरस्थत्व और मंदांधकार का अभाव होता है । एकत्व भ्रम और सर्पभ्रम का अभाव होने से कार्य काल में वर्तमान दूरस्थत्व और मन्दांधकार उक्त द्विविध अध्यास के निमित्त कारण

वादे प्रत्यग् देशस्थत्वं प्रतिविंवत्वं विंवत्वं चेति त्रयो धर्माः अनिर्वचनीयाः । आभास वादे तु धर्मिणस्त्रयो धर्माश्च

---

हैं। इस रीति से विम्ब का सन्निधान भी कार्य काल में वर्तमान ही प्रतिविम्ब अध्यास का हेतु होने से विम्ब अपसरण से प्रतिविम्ब का अभाव हो सकता है। इससे सन्निहित विम्ब तो प्रतिविम्ब का निमित्त कारण है। भ्रम का अधिष्ठान ही उपादान कारण हैं। इससे प्रतिविम्ब के उपादान कारण दर्पणादिक हैं। और विवरण कार के मत में प्रतिविम्ब का स्वरूप तो विम्ब से भिन्न नहीं है। परंतु दर्पणस्थत्व विपरीत देशाभिमुखत्व विम्ब भिन्नत्व धर्म की उत्पत्ति ग्रीवास्थ मुख में होती है। ये भी तीनों धर्म अनिर्वचनीय हैं। निमित्त कारण, उनका अधिष्ठान रूप, उपादान कारण गीवास्थ मुख है। सन्निहित दर्पणादिक है इस रीति से चेतन के प्रतिविम्ब वाद में दो मत हैं। विवरणकार के मत में प्रतिविम्ब का विम्ब से अभेद होने से प्रतिविम्ब का स्वरूप सत्य है। और विद्यारण्य स्वामी आदि के मत में दर्पणादिक में अनिर्वचनीय मुखाभासकी उत्पत्ति होती है। इसको भी आभासवाद कहते हैं। विवरणोक्त पक्ष को प्रतिविम्बवाद कहते हैं। दोनों पक्षों का परस्पर खंडन और स्वपक्ष का मण्डन वृहद्ग्रन्थों में स्पष्ट है। विस्तार भय से नहीं लिखा (दोनों के पक्षों की उपादेयता) प्रतिविम्ब वाद में अथवा आभासवाद में आग्रह नहीं है। चेतन में संसार धर्म का सम्भव नहीं, और जीव ईश का परस्पर भेद नहीं है। इस अर्थ के वोध के लिये अनेक रीतियां कही हैं। जिस पक्ष से असंग ब्रह्मात्म वोध हो, वही पक्ष आदरणीय है। (विम्ब प्रतिविम्ब के अभेद पक्ष की रीति की अभेद के वोध में सुगमता) तथापि विम्ब प्रतिविम्ब के अभेद पक्ष की रीति से असंग ब्रह्मात्म बोध अनायास होता है। क्योंकि दर्पणादिकों में मुखादिकों का लौकिक प्रतिविम्ब होता है। वहां भी विम्ब का स्वरूप तो सदा एक रस है।

त्रयः। इति षड निर्वचनीयाः। अयमेव भेदः। छाया रूपताच न प्रतिविंवस्य छायाया नित्यत्वात्। देह वृक्षादिना आलोका वरोध देशे। देह वृक्षादीनां छायात्वंतस्य नीलत्वञ्च। अन्यथा प्रतिविंवस्यापिनीलत्व मेव स्यात्। प्रतिविंवस्तु पीतत्वादि प्रतीते रनिर्वचनीय त्वम्। तस्मात् प्रतिविंवोहि

---

उपाधि के सन्निधान से विंव प्रतिविम्व का भेद भ्रम होता है। ऐसे ही ब्रह्म चेतन तो सदा एक रस है। अज्ञानादिक उपाधि के संबंध से जाव भाव ईशभाव की प्रतीति रूप भ्रम होता है। इस रीति से असंग चेतन में जीव ईश भेद का सर्वथा अभाव है। जीवत्व ईश्वरत्व धर्म तो परस्पर भिन्न कल्पित हैं। और परस्पर भिन्न धर्मी कल्पित नहीं है। इससे विम्व प्रतिविम्व का अभेद वाद अद्वैत मत के अत्यन्त अनुकूल है। (प्रतिविम्व के विषै विचार) (आभास वाद और प्रतिविम्व वाद से किंचिद्भेद) आभास वाद में जैसे अनिर्वचनीय प्रतिविम्व है। और उसका अधिष्ठान दर्पणादिक उपाधि है। ऐसे ही विवरणोक्त प्रतिविम्व वाद में भी दर्पणस्थत्व विपरीत देशाभिमुखत्वादिक धर्म अनिर्वचनीय हैं। इनका अधिष्ठान मुखादिक विंव है। इससे दोनों पक्षों में अनिर्वचनीय के परिणामी उपादान को अज्ञान कहना चाहिये। (प्रतिविम्व की छायारूपता का निषेध) और कोई ग्रन्थकार छाया को प्रतिविम्व मानते हैं यह उचित नहीं है। क्योंकि शरीर वृक्षादिकों से जितने देश में आलोक का अवरोध हो, उतने देश में आलोक विरोधी अंधकार उत्पन्न होता है। उस अंधकार को छाया कहते हैं। अंधकार का नीलरूप होने से छाया का भी नियम से नील रूप होता है। और स्फटिक मौक्तिक का प्रतिविम्व श्वेत होता है। सुवर्ण का प्रतिविंव पीत होता है, रक्त माणिक्य के प्रतिविम्व में रक्तरूप होता है। प्रति-

विंबादभिन्नः । इति च । अथ प्रतिबिंबस्य द्रव्यत्व निषेधः । तथाहि । प्रतिबिंबो हि न द्रव्यम् । मीमांसकाना मंधका-रवत् । अंधकारवद्द्रव्यत्वं चेत् । व्यावहारिकं द्रव्यं वा प्रातिभासिकं वा । व्यावहारिकमनित्यं वा नित्यं वा । नित्यं चेदाकाश वन्नाशासंभवः प्रतिबिंबस्य । अनित्य श्चेत्त; द्धर्मा गुणा रूपाणि प्रातिभासिकानि । आद्ये प्रतिबिंबस्य द्रव्यत्व स्वीकारे फलाभावः, द्वितीये दर्पणादावणु परिमाणे ।

---

बिम्ब का छाया रूप मान तौ सकल प्रतिबिम्ब का नील रूप होना चाहिये । इससे छायारूप प्रतिबिंब नहीं है । ( प्रतिबिंब की बिंब से भिन्न व्यावहारिक द्रव्य रूपता का निषेध ) और जो कोई इस रीति से कहे कि यद्यपि अन्धकार रूप छाया से प्रतिबिंब का भेद है, तथापि मीमांसा के मत में जैसे आलोकाभाव को अन्धकार नहीं मानते हैं, किन्तु आलोक विरोधी भाव को अन्धकार मानते हैं । इस में क्रिया होने से और नील रूप होने से अन्धकार द्रव्य है । क्रिया और गुण द्रव्यमें ही होते हैं । जैसे दशम द्रव्य अंधकार है, ऐसे ही प्रतिबिंब भी पृथिवी जलादिकों से भिन्न द्रव्य है । इस रीति से प्रतिबिम्ब को स्वतन्त्र द्रव्य मानते हैं । तो उन से यह पूछना चाहिये कि वह प्रतिबिंब नित्य द्रव्य है, अथवा अनित्य द्रव्य है, जो नित्य द्रव्य हो तो आकाशादिकों की तरह उत्पत्ति नाश हीन होने से प्रतिबिम्ब के उत्पत्ति नाश प्रतीत नहीं होने चाहियें । यदि अनित्य द्रव्य कहें तो उपादान के देश में कार्य द्रव्य रहता है, इस से प्रतिबिम्ब के उपादान कारण दर्पणादिक ही मानने होंगे । और दर्पणादिकों को प्रतिबिम्ब की उपादानता उचित नहीं । क्यों कि दर्पणादिक उपादान में जो प्रतिबिम्ब रूप द्रव्य का सद्भाव मानै तो प्रतिबिम्ब में जो रूप और ह्रस्व दीर्घादिक

उपादान रूपे महत्परिमाणा दीना मुत्पत्त्य संभवः। व्यावहारिक द्रव्यत्वे ऽनेक दीर्घोन्नत नासिका हनु कर्णा दीनामनेकधर्माणा मेकस्मिन्नुपादाने ऽणुपरिमाणे चानुत्पत्ति दर्शनात् द्रव्यत्व स्वीकारा संभवः। एकस्मिन्द्रव्ये चोपादाने विविध धर्मोत्पत्ते रसंभवात् छाया वाद वद्धेयो द्रव्यत्व

---

परिणाम स्वरूप गुण, तथा बिम्ब से विपरीताभिमुखत्वादिक धर्म, और हस्तपादादिक अवयव प्रतिबिम्ब में प्रतीत होते हैं, ये प्रतिबिम्ब में व्यावहारिक हैं, अथवा नहीं हैं। अर्थात् मिथ्या प्रतीत होते हैं। जो रूप परिणामादिकों का प्रतिबिम्ब में व्यावहारिक अभाव मानै, और प्रतिबिम्ब के रूपादिकों को प्रातिभासिक मानै, तो व्यावहारिक द्रव्य स्वरूप प्रतिबिम्ब का अंगीकार निष्फल है। और प्रतिबिम्ब के रूप परिमाणादिकों को व्यावहारिक मानै तो अल्प परिमाण वाले दर्पण में महा परिमाण वाले अनेक प्रतिबिम्बों की उत्पत्ति संभव नहीं है। और प्रतिबिंब मिथ्यात्व में तो शरीर के मध्य संकुचित देश में स्वप्न के मिथ्या हस्ती आदिकों की उत्पत्ती होने से उक्त दोष का संभव नहीं है। ऐसे ही प्रतिबिंब को व्यावहारिक द्रव्य कहैं तो एक विध रूप वाले दर्पण में दर्पण के समान रूप वाले प्रतिबिंब की ही उत्पत्ति होनी चाहिये। और अनेक विध रूप वाले अनेक प्रतिबिंब की एक दर्पण में उत्पत्ति होती है एक रूप वाले उपादान से अनेकविधरूपवाले अनेक उपादेय की उत्पत्ति होती नही। और दर्पण के मध्य वा दर्पण के अति समीप अन्य कोई पदार्थ प्रतीत नहीं होता है कि जिस से अनेकविधरूपवाले प्रतिबिंब की उत्पत्ति हो सकती है। इससे प्रतिबिम्ब को व्यावहारिक द्रव्य रूप कहना योग्य नहीं। किंवा दर्पण के अति समीप और तो कोई प्रतिबिंब का उपादान दीखता नहीं है, दर्पण ही उपादान मानना होगा,

वादः प्रतिविंवे । अथ प्रतिविंवोपादान निरूपणम् । दर्पण सन्निहित मुखमधिष्ठानं प्रतिविंवस्य । अथवा मुख सन्निहित दर्पणोधिष्ठानं । उभयत्राप्यज्ञान मेवोपाधिः एष एव पक्षो युक्ति सहः । मूलाज्ञानं तूलाज्ञानं वा कारणम् । इति शंकते । तत्र मूलाज्ञानं प्रतिविंव कारणं चेत् । तस्य नित्या निर्वचनीयत्वात् वियादिव प्रतिविंव वादे नित्यत्व प्रसंगः। संसारा निवृत्ति श्चेति ।तथा अधिष्ठान ज्ञाने प्रत्यग्-

---

सो संभव नहीं । क्यों कि सघन अवयव सहित पूर्व की तरह अविकारी प्रतीत होने से दर्पण में निम्न, उन्नत, हनु, नासादिक अनेक विध अवयव वाले द्रव्यांतर प्रतिविंव की उत्पत्ति कहना सर्वथा युक्ति हीन है । इससे विंव से पृथक् व्यावहारिक द्रव्य स्वरूप प्रतिविंव है, यह पक्ष भी छायावाद की तरह असंगत है । ( आभास वाद और प्रतिविंव वाद की युक्ति सहितता कह कर दोनों पक्षों में अज्ञान की उपादानता ) इस रीति से सन्निहित दर्पणादिकों से मुखादिक अधिष्ठान में प्रतिविंवत्वा दिक अनिर्वचनीय धर्म उत्पन्न होते हैं । अथवा सन्निहित मुखादिकों से दर्पणादि अधिष्ठान में अनिर्वचनीय प्रतिविंव उत्पन्न होते हैं। ये दो ही पक्ष युक्ति सहित हैं । इससे अनिर्वचनीय धर्म का वा अनिर्वचनीय प्रतिविंव का उपादान कारण है, ऐसा कहना चाहिये । ( मूलाज्ञान को वा तूला ज्ञान को प्रतिविम्ब वा उसके धर्मों की उपादानता के असंभव की शंका ) जहां जगत्का साधारण कारण मूला ज्ञान ही प्रतिविंवत्वादिक धर्मों का वा धर्मी का उपादान कारण कहा जाय तो, आकाशादिकों की तरह मूलाज्ञान के कार्य होने से प्रतिविंवत्वादिक धर्म वा धर्मी प्रतिविम्ब सत्य होने चाहियें । और उक्त रीति से अनिर्वचनीय मानते हैं। इससे मूलाज्ञान

विरोधः। सर्वस्यारोपितस्याधिष्ठान ज्ञाने निवृत्ति दर्शनात्। दर्पण ज्ञाने ऽपि प्रतिबिंबस्य बाधा योगात्। मूलाज्ञाने मुख ज्ञानोत्तर मपि प्रतिबिंब ज्ञान दर्शनात्। व्यभिचार इति च। पुनस्तूलाज्ञाने सामायिके निरय शंका परिहारो ऽपि उत्तर कालीनानुमेयो दोषो दुर्लंघ्यः। मुखावच्छिन्नो दर्पणावच्छिन्नो वा चेतनः प्रतिबिंबा सहः प्रतिमुख प्रतिबिंब ज्ञानात्। उत्तर कालेपि प्रतिबिंब दर्शनात्। अथ समाधानम्। मूला ज्ञानेतु मूला ज्ञानं द्विविधम्। आवरण शक्ति मत्। विक्षेप शक्ति मच्च। तत्रावरण शक्ति मति नष्टेपि मूला ज्ञाने विक्षेप शक्ति मति मूला ज्ञानं न

---

को अनिर्वचनीय की उपादानता हो नहीं सकती। ऐसे ही विवरणकारके मत में मुखावच्छिन्न चेतनस्थ अज्ञान को प्रतिबिंबत्वादिक धर्मों का उपादान मानै और विद्यारण्य स्वामी आदिकों के मत में दर्पणावच्छिन्न चेतनस्थ अज्ञान को प्रतिबिम्ब का उपादान मानै तो अवस्थाअज्ञान के कार्य को अनिर्वचनीयता होने से सत्यता की आपत्ति तो यद्यपि नहीं है, तथापि अधिष्ठान ज्ञान से अनिर्वचनीय की निवृत्ति होती है। और प्रतिबिंबाध्यास का अधिष्ठान उक्त रीति से मुखावच्छिन्न चेतन वा दर्पणावच्छिन्न चेतन है। और मुख का ज्ञान वा दर्पण का ज्ञान ही अधिष्ठान का ज्ञान है। इससे उत्तर काल में भी प्रतिबिम्ब की प्रतीति सबके अनुभव में सिद्ध है। इससे मुखावच्छिन्न चेतनका वा दर्पणावच्छिन्न चेतनका आवरक अवस्था ज्ञान भी प्रतिबिम्बाध्यास का उपादान नहीं हो सकता। (उक्त शंका का अन्य ग्रन्थकार की रीति से समाधान) यहां पर कोई ग्रंथकार इस रीति से समाधान करते हैं। यद्यपि शुक्तिरजतादिक अध्यास

नष्टम् । इति दर्पण ज्ञान मुखज्ञानयो रुत्तरकाल मपि प्रतिविंव प्रतीति र्युज्यते । यथा संसार धर्मस्य देहस्य पाता भावः । अथ मूलाज्ञान तूलाज्ञानयोर्निरूपणम् । ब्रह्मस्वरूपाच्छादकमज्ञानं मूलाज्ञान मुच्यते । उपाधि विशिष्ट चेतनावरकम ज्ञानं तूलाज्ञानम् । तदेवावस्था ज्ञानं चोच्यते । प्रतिविंवे मूला ज्ञान मुपाधिरिति पक्षे प्रतिविंवस्य घटादिवत् व्यव-

---

में अधिष्ठान के विशेप ज्ञान से आवरण शक्ति और विक्षेप शक्ति-रूप अज्ञान के दोनों अंशों की निवृत्ति होती है। तथापि अनुभव के अनुसार प्रतिविम्वाध्यास के अधिष्ठान ज्ञानसे अज्ञानके आवरण शक्ति अंश की ही निवृत्ति होती है। इससे अधिष्ठान ज्ञान से आवरण शक्ति रूप अंश की निवृत्ति होने पर भी प्रतिविम्वादिक और उसके ज्ञानरूप विक्षेप के हेतु अज्ञान का अंश रहने से अधिष्ठान ज्ञान से उत्तर काल में भी प्रतिविंवादिक प्रतीत होते हैं । इससे उपाधि अवच्छिन्न चेतनस्थ तूला ज्ञान का कार्य प्रतिविम्वा ध्यास है, यह पक्ष ठीक है। (उक्त शंका का अन्य ग्रन्थकारों की रीति से समाधान) अन्य ग्रन्थकारों का यह मत है, दर्पणादिकों का उपादान मूला ज्ञान ही प्रतिविम्वा ध्यास का उपादान है। इससे दर्पणादिकों के ज्ञान होते हुए भी प्रतिविम्व की प्रतीति होती है। ब्रह्म के ज्ञान से ब्रह्म चेतन के आवरक अज्ञान की और उसके कार्य की निवृत्ति होती है। दर्पणादिकों के ज्ञान से दर्पणादिक अवच्छिन्न चेतन के आवरक अज्ञान की निवृत्ति होने हुए भी ब्रह्म स्वरूप आवरक अज्ञान की निवृत्ति नहीं होती । ब्रह्मात्म स्वरूप के आच्छादक अज्ञान का मूला ज्ञान कहते हैं। उपाधि अवच्छिन्न चेतन के आच्छादक अज्ञान को अवस्था ज्ञान कहते हैं। उसी को तूला ज्ञान कहते हैं। मूला ज्ञान से

हारिकं स्यात्। इति न शंकनीयम्। यत्र मूला ज्ञान मात्रं कारणम्। तत्र तु शंका प्रवर्त्ततां नाम। यत्र तु दोष सहकारि मूलाज्ञानं तत्र शंका न प्रवर्तते। अत्र तु दर्पण दोष सहकारि मूलाज्ञानं कारणम्, प्रतिविंवस्य। अतो न व्यवहारिकं प्रतिविंवरूपम्। मुखं वा दर्पणो वा विंव प्रतिविंवयोर्धर्मिणो स्तयो धर्मयोर्वा, उपाधिः। विक्षेपा ज्ञान दोष सहकारी एव सः विद्यारण्य विवरण कारयोर्नये। अतो

---

तूला ज्ञान का भेद है वा अभेद है। यह विचार आगे लिखेंगे। (मूलाज्ञान और तूला ज्ञान के भेद के विषय में किंचित् विचार) यद्यपि मूला ज्ञान को प्रतिबिम्बाध्यास की उपादानता मानै तो दर्पणादिकों की तरह व्यावहारिक ही प्रतिबिंबादिक भी होने चाहियें। और ब्रह्मज्ञान के बिना ही प्रतिबिम्बत्वादिक धर्मों में तथा प्रतिबिम्ब में मिथ्यात्व बुद्धि होने से प्रातिभासिक हैं। मूलाज्ञान को उक्त अध्यास की उपादानता माने तो प्रातिभासिकता हो नहीं सकती। तथा ब्रह्मज्ञान से निवर्तनीय अज्ञान का कार्य व्यावहारिक है, और ब्रह्म ज्ञान के बिना ही निवर्तनीय अज्ञान का कार्य प्रातिभासिक है। इस रीति से व्यावहारिक प्रातिभासिक का भेद कहें तो उक्त शंका होती है। अज्ञान से अतिरिक्त दोष जन्य नहीं होता है। किन्तु केवल अज्ञान जन्य हो, उसको व्यावहारिक कहते हैं। अज्ञान से अतिरिक्त दोष जन्य हो उसको प्रातिभासिक कहते हैं। इस रीति से व्यावहारिक प्रातिभासिक का भेद कहैं तो उक्त शंका का संभव नहीं है। क्योंकि दर्पणादिक उपाधि से मुखादिकों का संबंध है। ब्रह्म चेतनस्य मूलाज्ञान का प्रतिबिम्बत्वादिक धर्मरूप वा प्रतिबिम्बत्वा-

न प्रतिबिंबो व्यवहारिकः । ब्रह्मावरक मूलाज्ञानस्योपाधि-
दोष भूतस्य मुख दर्पणादे र्निवृत्तावपि ब्रह्म ज्ञान मंतरापि
प्रतिबिंबादि निवृत्तिः । अतः ततस्ततः प्रातिभासिक एव
बिंबादिः । स्वप्न वस्तुवत् । आभास वादे यो हि प्रतिबिंबा-
ध्यासस्तस्मिन्नध्यासे प्रतिबिंब धर्मिण्येव सोध्यासः ।
प्रतिबिंब वादे योहि धर्माध्यासः स बिंबे इति । अथ विद्या-
रण्य स्वामि नये । प्रतिबिंबोत्पत्तौ दर्पणाद्य वच्छिन्न चेतनो-
धिष्ठानम् । विवरण कारनये बिंबावाच्छिन्न श्चेतनः । तथा
तयो श्चेतनयोरज्ञान मेवो पादानम् । तूलाज्ञान मादायैव
भेदो व्यवसीयते । मूलाज्ञान मादाय तु भेदो नाव्यव-

---

दिक का धर्मी रूप परिणाम होता है । और दोनों पक्षों में अधिष्ठान ब्रह्म
चेतन है । ( आभास वाद और प्रतिविम्ब वाद में धर्मी व धर्म के अध्यास
की उत्पत्ति का उपादान तूला ज्ञान को मानकर अधिष्ठान का भेद )
पूर्व जो कहा है कि विद्यारण्य स्वामी के मत में प्रतिविम्ब की उत्पत्ति
मानै तो दर्पणादिक अवच्छिन्न चेतन अधिष्ठान है । और दर्पणादिक
अवच्छिन्न चेतनस्थ अज्ञान उपादान है । ऐसे ही विवरणकार के मतमें
प्रतिविम्बत्वादिक धर्मों की ही उत्पत्ति मानते हैं । विम्बावच्छिन्न चेतन
अधिष्ठान है । और विम्बावच्छिन्न चेतनस्थ अज्ञान उपादान है । इस रीति
से धर्माध्यास पक्ष और धर्मी अध्यास पक्ष में अधिष्ठान का और उपा-
दान का भेद है । वह अवस्था ज्ञान को उक्त अध्यास की उपादानता
मानकर कहा है । (दोनों पक्षों में मूलाज्ञान की उपादानता मानै तो
अधिष्ठान का भेद और मूलाज्ञान को उक्त अध्यास के उपादानता की
योग्यता ) मूलाज्ञान को उपादानता मानै तो दोनों मतों में अधिष्ठान

सीयते । विद्यारण्य विवरणकार नययो श्चेति तत्वम्। केचित्तु मूलाज्ञान मेवा ध्यास हेतु मिच्छंति । तूलाज्ञानस्य विक्षेप रूपस्य सद्भावात्। दर्पण ज्ञानोत्तरं मुख ज्ञानोत्तरं वा प्रतिबिंब दर्शनात्। प्रतिबिंबस्य व्यावहारिक धर्मत्वाच्च। तत्त ब्रह्म ज्ञानोत्तर मपि ब्रह्मावरका विद्या शक्तौ विनष्टाया मपि विक्षेपा ध्यास संभवात्। विदेह कैवल्योच्छेदा पत्तेः। तन्नापरे सहंते। प्रतिबंध के सति विक्षेपाध्यासो भवति। ना सति प्रतिबंधके। यस्यतु प्रारब्ध कर्म प्रतिबंधकम्।

---

का भेद संभव नहीं है। और मूलाज्ञान को ही उक्त अध्यास की उपादानता माननी चाहिये। क्योंकि अवस्था ज्ञान को उक्त अध्यास की उपादानता मानै तो दर्पणादिकों के ज्ञान से व मुखादिकों के ज्ञान से अज्ञान के आवरण शक्त्यंश की निवृत्ति होने पर, विक्षेप शक्त्यंश की स्थिति मानै तो ब्रह्म ज्ञान से ब्रह्म स्वरूप का आवरक मूलाज्ञानांश ही नष्ट हो जायगा। ऐसे ही शुक्त्यादिकों के ज्ञान से शुक्त्यवच्छिन्न चेतन का आवरक तूलाज्ञानांश ही नष्ट हो जायगा। और व्यावहारिक प्रातिभासिक विक्षेप के हेतु द्विविध अज्ञानांश के शेष रहने से विदेह कैवल्य में भी व्यावहारिक प्रातिभासिक विक्षेप के सद्भाव से सर्व संसार का अनुच्छेद होगा। इस से आवरण के हेतु अज्ञानांश की निवृत्ति होने पर विक्षेप हेतु अज्ञानांश का शेष कहना उचित नहीं।

(तूलाज्ञान को प्रतिबिम्बाध्यास का उपादान कहने वाले का मत)

और तूला ज्ञान को प्रतिबिम्बाध्यास की उपादानता मानने वाले ऐसा कहते हैं। आवरण हेतु अज्ञानांश की निवृत्ति होने पर विक्षेप हेतु अज्ञानांश का शेष रहना स्वाभाविक नहीं है। किन्तु विक्षेप हेतु अज्ञानांश की निवृत्ति का प्रति बंधक होने पर विक्षेप हेतु अज्ञानांश शेष

तस्य तत्व ज्ञानेपि विक्षेपांशस्य सम्भवः । मुख दर्पणयोर्ज्ञानादिवत् । मुख दर्पण सन्निधानकाल एवात्र प्रतिवन्धकः । शुक्त्यादि ज्ञानेतु प्रतिवंधका भावात विक्षेपांशस्योद्यो न भवति । तथैवांगी क्रियते ऽस्माभिरित्यलम् । तथैव । कस्य चिद्विदेह कैवल्यं पूर्व प्रारब्ध कर्म संक्षयात । कस्य चित्तु पश्चात्प्रारब्ध संक्षयात विदेह कैवल्यम् । वामदेव भरतादिवत् इति श्रूयते । अतश्चावरण शक्ति नाशकं तत्व ज्ञानम् । विक्षेप शक्ति नाशक स्तु तत्व ज्ञान संस्कार विशिष्ट एव आत्मा इति । मरण मूर्च्छा-

---

रहता है । ब्रह्म ज्ञान से आवरण हेतु अज्ञानांश की निवृत्ति होने पर भी विक्षेप हेतु अज्ञानांश की निवृत्ति में प्रतिवंधक प्रारब्ध कर्म रहता है । उतने काल विक्षेप हेतु अज्ञानांश का शेप रहता है । प्रारब्ध रूप प्रतिवंधक के अभाव होने से विक्षेप हेतु अज्ञानांश की भी निवृत्ति होती है । परन्तु इतना भेद है । आवरक अज्ञानांश की निवृत्ति तौ महा वाक्य जन्य अन्तः करण की प्रमारूप वृत्ति से होती है । प्रारब्ध वल से जितने वर्ष जीवै तव तक पूर्व वृत्ति तौ रहै नहीं, और विक्षेप निवृत्ति के अर्थ मरण के अव्यवहित पूर्व काल में महावाक्य विचार का विद्वान् को विधान नहीं, तथा मरण मूर्छा काल में महा वाक्यों का विचार संभव भी नहीं । इससे विक्षेप शक्ति के नाश का हेतु तत्वज्ञान के संस्कार सहित चेतन है । और आवरण शक्ति के नाशका हेतु तत्व ज्ञान है । जैसे मूलाज्ञान की विक्षेप शक्ति की निवृत्ति में प्रतिवंधक प्रारब्ध कर्म है । ऐसे ही प्रतिविम्वा ध्यास में विक्षेप शक्ति की निवृत्ति में मुखादिक विंव से दर्पणादिक उपाधि का संबंध ही प्रतिवंधक है । उस के सद्भाव में आवरणांश की

दिषु नाधिकारस्तत्वज्ञानस्य । तस्य तत्रा संभवात् इति दिक्। देवदत्तस्य यन्मुखं तस्य मुखस्य दर्पणे यज्ञदत्तस्य प्रतिबिंबाध्यासो दृश्यते तूला ज्ञाने सति न संभवति,

---

निवृत्ति होने पर भी प्रतिबिंबादिक विक्षेप की निवृत्ति नहीं होती। बिंब उपाधि के संबंध रूप प्रतिबंधक की निवृत्ति होने पर विक्षेप की निवृत्ति होती है। जहां शुक्ति रजतादिक अध्यास हो, वहां आवरण के नाश से अनन्तर विक्षेप की निवृत्ति में प्रतिबन्धक के अभाव से विक्षेप शेष नहीं रहता है। इस रीति से विक्षेप निवृत्ति में प्रतिबंध का भाव सहित अधिष्ठान ज्ञान की हेतुता होने से और मोक्ष दशा में प्रारब्ध रूप प्रतिबंधक के अभाव से संसार का उपलंभ नहीं हो सकता। इस से आवरण शक्ति के नाश से उत्तर भी विक्षेप शक्ति का सद्भाव मानै तो उक्त दोष के अभाव से अवस्था ज्ञान को भी प्रतिबिंबाध्यास की उपादानता मानना उचित है। (उक्त मत के निषेध पूर्वक मूलाज्ञान को ही प्रतिबिम्बाध्यास की उपादानता) यह कथन भी अयुक्त है। क्यों कि जहां देवदत्त के मुख का और दर्पणादिक उपाधि का यज्ञदत्त को यथार्थ साक्षात्कार हो, उससे उत्तर काल में भी देवदत्त मुख का दर्पण से संबंध होने पर यज्ञदत्त को देवदत्त मुख से प्रतिबिम्बत्वादिक धर्मों का अध्यास विवरण के मत में होना है। ऐसे ही विद्यारण्य स्वामी के मत में देवदत्त मुख के प्रतिबिंब का अध्यास दर्पण में होता है, यह नहीं होना चाहिये। क्यों कि उक्त अध्यास की निवृत्ति में बिंब उपाधि का संबंध ही प्रतिबंधक है। मुख वा दर्पण रूप अधिष्ठान के ज्ञान काल में उस प्रतिबंधक का अभाव होने से प्रतिबंधक का अभाव सहित अधिष्ठान होता है। विवरण कार के मत में "देवदत्त मुखे दर्पणस्थत्वं प्रत्यङ्मुखत्वादिकं नास्ति" ऐसा ज्ञान अध्यास का विरोधी है। और विद्यारण्य-स्वामी के मत में 'दर्पणे देवदत्त मुखं नास्ति' ऐसा ज्ञान उक्त अध्यास

अवस्था भेदात् । मूला ज्ञानाध्यासेतु ब्रह्मा वरकोगाधौ नष्टेपि विक्षेपांश संभवात् । प्राणि मात्रेपि देवदत्त मुखस्य प्रत्यङ्मुखत्वं दर्पणस्थत्वंच नास्तीति विरोधिज्ञान सत्वेपि प्रतिबिंव भानं युज्यते । परन्तु अत्रायं संशयः । मूलाज्ञान नाशे ब्रह्म ज्ञानवत् दर्पणाद्याधिष्ठान ज्ञानेपि मुख दर्पणादि

---

का विरोधी है, क्यों कि दोनों मतों में क्रम से 'देवदत्त मुखे दर्पणस्थत्वं प्रत्यङ्मुखत्वं दर्पणे देवदत्त मुखं' इस रीति से अध्यास के आकार का भेद है । उसके हेतु विक्षेप शक्ति विशिष्ट अज्ञान अंश की भी निवृत्ति हुई है। इस से उपादान के अभाव से उक्त स्थल में यज्ञदत्त को देवदत्त मुख का प्रतिबिंब भ्रम नहीं होना चाहिये। और ब्रह्म चेतनस्थ मूलाज्ञान को ही प्रतिबिंबाध्यास की उपादानता मानें तो उक्त उदाहरण में देवदत्त के मुख का और दर्पण का ज्ञान होतें हुए भी ब्रह्म रूप अधिष्ठान ज्ञान के अभाव से उपादान के सद्भाव से उक्त अध्यास संभव हैं। इससे मूलाज्ञान ही प्रतिविम्बाध्यास का उपादान है, यह पक्ष ही समीचीन है । (मूलाज्ञान की उपादानता के पक्ष में शंका) परन्तु इस पक्ष में यह शंका है, ब्रह्म चेतनस्थ मूला ज्ञान को प्रतिविम्बाध्यास की उपादानता मानै तो ब्रह्मज्ञान से विना प्रतिविम्ब भ्रम की निवृत्ति नहीं होनी चाहिये । क्यों कि अधिष्ठान के यथार्थ ज्ञान से अज्ञान की निवृत्ति द्वारा भ्रम की निवृत्ति होती है। और प्रतिविम्बाध्यास का अधिष्ठान उक्त पक्ष में ब्रह्म चेतन है। दर्पणावच्छिन्न चेतन वा मुखावच्छिन्न चेतन अधिष्ठान नहीं । मुख दर्पणादि ज्ञान से मूलाज्ञान की निवृत्ति मानै तो उपादान के नाश से मुख दर्पणादिक व्यावहारिक पदार्थों का भी अभाव होना चाहिये । इससे मूलाज्ञान को उपादानता मानै तो मुखादिकों से विंब उपाधि के वियोग काल में

ज्ञानं भज्येत । तत्रेदं समाधानम् । आवरण शक्तिमती विक्षेप शक्तिमती चेति द्विविधा माया । माया एवा ज्ञानम् आवरण शक्तिमत्तु मूला ज्ञानम् । विक्षेप शक्तिमत्तु तूला-ज्ञानम् । आवरण शक्ति मति चाज्ञाने भग्नेपि विक्षेप शक्ति-मतो ज्ञानस्य ब्रह्म निष्ठा ज्ञानस्य मूला ज्ञानापरनाम्नो भंगाभावात् । अतो विक्षेप हेतुका ज्ञानस्य सत्वात् । न मुख दर्पणादीनां विंव प्रतिविंवी भूतानां व्यावहारिकाणां सद्भावाभावः । यावत्कालं घटादीनां विस्फुरणं भवति तावत्काल पर्यंतं गृहैकदेशे सूर्य प्रकाश संकुचितोंधकारः सूर्य प्रकाशान्निलीयते । तद्वत् मनसि घटस्फुरणं संकुचितं घटाज्ञानं तिष्ठति । एत देव विलयन रूपम् । विक्षेप शक्ति-

---

भी विम्बा ध्यास की निवृत्ति संभव नहीं है । ( उक्त शंका का समाधान ) इस शंका का यह समाधान है । आवरण शक्ति और विक्षेप शक्ति के भेद से दो अंशवाला अज्ञान है । प्रतिबंधक रहित अधिष्ठान ज्ञान से अशेष अज्ञान की निवृत्ति होती है । प्रारब्ध कर्म प्रतिबंधक होने से ब्रह्म रूप अधिष्ठान ज्ञान होने पर भी विक्षेप हेतु अज्ञानांश की निवृत्ति नहीं होती । और घटादिक अनात्म पदार्थ गोचर ज्ञान होता है । उससे अज्ञान की निवृत्ति तो नहीं हो, परन्तु जितने काल घटा-दिकों का स्फुरण रहे उतने काल अंधकार से आवृतगृह के एक देश में प्रभा प्रकाशसे अंधकार के संकोच की तरह अज्ञान जन्य आवरण का संकोच होता है । एते मुख दर्पणादिकों के साक्षात्कारसे ब्रह्म के आच्छादक मूलाज्ञान की निवृत्ति तो यद्यपि नहीं होती है तथापि अज्ञान जन्य प्रतिविंवाध्यास रूप विक्षेप का मुख दर्पणादि ज्ञानसे उपादान में

मदज्ञानं महा प्रलयेपि जीवानां वीज भूतं चिद्रूपे ब्रह्मणि संस्पृश्येपि च न विलीयते। अतएव पुनरुत्पत्ति जीवानां भवति। अतएव व्यावहारिकमपि मुख दर्पणादि, मूलाज्ञानेपि उपाधौ न दुष्यतीति। यथा न निलीयते। संसार दशाया-मज्ञान विशिष्टाधिष्ठान ज्ञानेपि प्रतिवन्धक सत्वादध्यासो न निलीयते। तद्वदत्रापि। मुख दर्पणादि ज्ञानेपि विलयन रूपं संकोच भावात्, व्यावहारिकं ज्ञानं न नश्यति। सूक्ष्म-

---

विलय रूप संकोच होता है। उपादान में विलय को ही कार्य की सूक्ष्म अवस्था कहते हैं। इस रीति से अधिष्ठान ज्ञान के अभाव से अज्ञान की निवृत्ति विना प्रतिविम्वाध्यास की वाध रूप निवृत्ति का यद्यपि संभव नहीं है। तथापि मुख दर्पणादिकों के ज्ञान से प्रतिवन्धक का अभाव होने से कार्य के उपादान में विलयरूप निवृत्ति होती है। ( एक देशी की रीति से वाध का लक्षण ) इस रीति से संसार दशा में प्रतिविंवाध्यास का वाध नहीं होता। यह कोई एक देशी मानते हैं, इस मत में अभाव निश्चय को वाध नहीं कहते, क्यों कि 'मुखे दर्पणस्थत्वं नास्ति' 'दर्पणे मुखं नास्ति' इस रीति से विवरणकार और विद्यारण्य स्वामी के मत भेद से उभय विध अध्यास का अभाव निश्चय सव अविद्वानों के भी अनुभव सिद्ध है। उसका संसार दशा में अभाव कहना ठीक नहीं, इससे ब्रह्मज्ञान विना प्रतिविंवाध्यास का वाध नहीं मानते, उनके मत में केवल अधिष्ठान शेष को वाध कहते हैं। प्रतिविंवाध्यास का अभाव निश्चय उक्त रीतिसे होनेपर भी संसार दशामें अज्ञान की सत्ता होनेसे केवल अधिष्ठान शेष नहीं है, किन्तु अज्ञान विशिष्ट अधिष्ठान है। इस रीति से प्रतिवन्धक रहित मुख दर्पणादिक साक्षात्कार से अधिष्ठान ज्ञान विना वाध रूप अज्ञान

तरत्वेन स्थितत्वात् । कतिपय ग्रंथकाराणामयं सिद्धान्तः । मूला ज्ञानस्य नाशा भावेऽपि मूलाज्ञान जन्य प्रतिविंबाध्यास-स्य वाध संभवो दृश्यते निदर्शनात् । तस्यायमाशयः । मिथ्यात्म निश्चयो भाव निश्चयो वा यत्र भवति तत्रैवा-धिष्ठानमात्र शेषो भवति । अधिष्ठान मात्र शेषो हि न वाध लक्षणम् । यत्र स्फाटिके लौहित्य भ्रमादिकः सोपाधिको ऽध्यासो दृश्यते । तत्राधिष्ठान ज्ञानोत्तर कालेपि जपा कुसुम स्फटिकयोः परस्पर रूप प्रतिवंधकानां भावेपि लौहित्य भ्रमा-ध्यासो न हीयते । तद्वद् विदुषामपि प्रारब्ध कर्मणः प्रति-

---

निवृत्ति का अभाव होते भी अपने उपादान में विलय रूप कार्य का संकोच होता है । उपादान रूप से कार्य की स्थिति को ही सूक्ष्मावस्था कहते हैं । ( वहुत ग्रंथकारों की रीति से वाध का लक्षण और ब्रह्मज्ञान विना प्रतिविंवाध्यास के वाधकी सिद्धि ) वहुत ग्रंथकारों के मन में ब्रह्म-ज्ञान के विना मूलाज्ञान के नाश विना भी मूलाज्ञान जन्य प्रतिविंवाध्यास का वाध होता है । यह उनका अभिप्राय है । मिथ्यात्व निश्चय वा अभाव निश्चय को वाध कहते हैं । यह सब ग्रंथों का निष्कर्ष है । वहुत स्थानों में मिथ्यात्व निश्चय भी अभाव निश्चय पदार्थ होता है । वहां अधिष्ठान मात्र शेष रहता है। अज्ञान शेष नहीं रहता है । इस अभिप्राय से किसी ग्रंथकार ने अधिष्ठान मात्र का शेष ही वाध का स्वरूप कहा है । और अधिष्ठान मात्र का शेष वाध का लक्षण नहीं है । जो वाध का यही लक्षण हो तो स्फटिक में लौहित्य भ्रमादिक सोपाधिक अध्यास होता है, वहां अधिष्ठान ज्ञान से उत्तर काल में भी जपा कुसुम और स्फटिक का परस्पर संबंध रूप प्रतिवन्धक होने से लौहित्य अध्यास की निवृत्ति नहीं होतीहै । जैसे विद्वान् को प्रारब्ध कर्म प्रति वंधक

वन्धकस्य सत्वात् शरीरादीनां न निवृत्तिः । अतएवाज्ञान कार्य विशिष्टाधिष्ठान ज्ञानात् व्यवहारो न दृश्यते । यत्र च श्वेत स्फटिक साक्षात्कारा ल्लौहित्यभ्रमाध्यासोभवति । तत्राधिष्ठान शेषोवाध व्यवहारो भवति । तद्वत् प्रतिवंधका-भावे प्रारब्ध कर्मणश्चाभावाद्ब्रह्म विदुषो ब्रह्मसाक्षात्कारात् जीवन्मुक्तत्वं घटेत । अतएव विक्षेप रहिताधिष्ठान ज्ञानेवाध व्यावहारः सकल ग्रन्थानां संमतः । तत्र कश्चन संशेते । मुखदर्पणयो र्ज्ञानेन प्रतिविंवस्य नापि प्रतिविंव धर्मस्य ब्रह्म-ज्ञानवान्नितरां वाधो भवितु मर्हतीति । न तत्पेशलत्व शालि । यथा धिष्ठान ज्ञानेना ध्यास वाधो भवति तद्व-

---

होने से शरीरादिकों की निवृत्ति नहीं होती है। इससे अज्ञानकार्य विशिष्ट अधिष्ठान दोनों स्थान में होने से केवल अधिष्ठान शेष के अभाव से वाध व्यवहार नहीं होना चाहिये । और श्वेत स्फटिक के साक्षात्कार से लौहित्य अध्यास का वाध होता है। ब्रह्म साक्षात्कार से जीवन्मुक्त विद्वान को संसार का वाध होताहै । इस रीति से विक्षेप सहित अधिष्ठान में वाध व्यवहार सकल ग्रन्थकारों ने लिखा है। वहां अध्यस्त पदार्थ में मिथ्यात्व निश्चय वा उसका अभाव निश्चय ही वाधका स्वरूप संभव है। और प्रति वंधक रहित मुख दर्पणादिकों के ज्ञान से मुख में प्रतिविंवत्वादिक धर्मों का तथा दर्पण में प्रतिविंवादिक धर्मों का मिथ्या निश्चय होता है। ऐसे ही अभाव निश्चय होता है। इससे ब्रह्मज्ञान के विना प्रतिविंवा-ध्यासका वाध नहीं होता, यह कथन अयुक्त है। ( मुख दर्पणादि अधिष्ठान के ज्ञान को प्रतिविंवाध्यास की निवृत्ति की हेतता ) जैसे अधिष्ठान ज्ञानसे

न्मुख दर्पणादि ज्ञानेनापरोक्षेण प्रति वन्धक रहितेन प्रतिविंबा ध्यासस्य निवृत्ति रनुभवसिद्धा। अतः प्रति-वंध का भाव सहित मुख दर्पणादि ज्ञान मधिष्टान ज्ञानवदध्यास निवृत्तौ हेतुत्वेन चेष्ट मेत देव मंतव्यम्। योग्यत्वात। मुख दर्पणादि ज्ञानं तु प्रतिविंबा ध्यास निवृत्तौ न कारणं संभवति। कुतः। समान विषयक ज्ञानेना ज्ञान-स्य विरोध सत्वाद्भिन्न विषयक योर्ज्ञाना ज्ञानयो र्न विरोधः। अतएव। मुख दर्पणादि ज्ञानस्य मुख दर्पणादिकावच्छिन्न चेतनस्थ मेवावस्था ज्ञानं विरुध्यते। ब्रह्माच्छादक मूला-ज्ञानेन ब्रह्मज्ञान मंतरान्याज्ञानस्य विरोधाभावात्। प्रतिविंबा ध्यासस्यो पादानस्य मूलाज्ञानस्य निवृत्ति र्यद्यपि

---

अध्यास की बाध रूप निवृत्ति होवी है। ऐसेही मुख दर्पणादिकोंके अपरोक्ष ज्ञान से भी प्रतिवंधकरहितकाल में प्रतिविंवाध्यास की निवृत्ति अनुभव सिद्ध है। इससें प्रतिवंध का भाव सहित मुख दर्पणादि ज्ञान भी अधिष्ठान की तरह अध्यास निवृत्ति का हेतु है, इस रीति से मानना योग्य है। और मुख दर्पणादि ज्ञान को प्रतिविंवाध्यास निवृत्ति की कारणता संभव भी है। क्यों कि समान विषयक ज्ञान से अज्ञान का विरोध है। भिन्न विषयक ज्ञान आज्ञान का विरोधी नहीं। इससे मुख दर्पणादिक ज्ञान का मुख दर्पणादिक अवच्छिन्न चेतनस्थ अज्ञान से ही विरोध है। ब्रह्माच्छादक मूला ज्ञान से ब्रह्मज्ञान विना अन्य ज्ञान का विरोध नहीं। इससे ब्रह्मज्ञान विरोधी मूला ज्ञान से दर्पणादिक ज्ञान के विरोधा भाव से प्रतिविंवाध्यास के उपादान मूला ज्ञान की निवृत्ति तो यद्यपि नहीं होती है। तथापि अज्ञान निवृत्ति के विना भी

न भवति । तथापि अज्ञान निवृत्त्या विनापि विरोधि ज्ञानेन पूर्व ज्ञानस्य निवृत्ति रनुभव सिद्धा । तथाहि । यत्र रज्जौ अज्ञानेन सर्प भ्रमस्तदुत्तरं दंड भ्रमो भवति । तत्र दंड ज्ञानेनोपादान भूतेनावस्थाज्ञानस्य रज्जू रूपस्य ज्ञान मंतरापि सर्प बुद्धिर्निवृत्ता भवति । अधिष्ठान ज्ञान मंतरापि भ्रमात्मक ज्ञानेनापि भ्रमात्मक ज्ञानस्य निवृत्तिरिष्टा । अतो रज्जू चेतनस्थस्याज्ञानस्यनिवृत्ते रसंभवात् दंडभ्रमेणैव रज्जू चेतनस्थस्या ज्ञानस्य निवृत्तिः । उपादान ज्ञानस्या संभवात् दंडाध्यासस्य स्वरूपस्यैव सिद्ध्य संभवः । यथा दंड ज्ञानेना ज्ञान निवृत्तिं विनापिसर्पाध्यास निवृत्ति भवति। तथैव । ' मुखे प्रतिबिंवत्वं नास्ति ' एतत्प्रकारक मुखदर्पण ज्ञान प्रतिबिंवाध्यासस्य विरोधिसत्वे ऽत्रापि तेनापि प्रति-

---

विरोधी ज्ञान से पूर्व ज्ञान की निवृत्ति अनुभव सिद्ध है। ( मुख दर्पणादिक के ज्ञान को मूला ज्ञान की निवृत्ति विना प्रतिबिंवाध्यास की नाशकता ) जहां रज्जु के अज्ञान से, सर्पभ्रम से उत्तर दंडभ्रम हो। वहां दंडज्ञान से सर्प के उपादान अवस्था ज्ञान की निवृत्ति तो होती नहीं। क्यों कि अधिष्ठान के तत्व ज्ञान से ही अज्ञानकी निवृत्ति होती है। इससे रज्जु ज्ञान विना रज्जु चेतनस्थ अज्ञान की निवृत्ति संभव नहीं। और दंडभ्रम से ही रज्जु चेतनस्थ अज्ञान की निवृत्ति हो तो उपादान के अभाव से दंड अध्यास का स्वरूप ही सिद्ध नहीं होगा। इससे दंड ज्ञान से अज्ञान निवृत्ति विना जैसे सर्पाध्यास की निवृत्ति होती है। ऐसेही "मुखे प्रतिबिंवत्वं नास्ति" 'दर्पणे मुखंनास्ति' इस प्रकार मुख दर्पण के ज्ञान से प्रतिबिंवाध्यास के विरोधी होते हुए भी प्रतिबिंवाध्यास की निवृत्ति

विंबा ध्यासस्य निवृत्ति र्भवति । प्रतिविंबाध्यासस्योपादान भूत यन्मूला ज्ञान मुक्तंतस्योक्ता ज्ञानेन निवृत्ते रसंभवात् । उक्ता ज्ञानं मूलाज्ञान निवृत्तौ कारणं चेत् । व्यावहारिकं मुख दर्पणादि मूलाज्ञान कार्यमपि विनश्येत । अतो मुख दर्पणादि ज्ञानस्य विरोधि विषयत्वेन मूलाज्ञान नाश मंतरापि प्रतिविंबा ध्यासो विनश्यत्येवेति समाधिः । भावा भावयोर्विरोधित्वात् तयो र्ज्ञान मपि परस्परं विरुद्ध मेव भवितुं युक्तम् । तथा हि । यत्र स्थाणौ स्थाणु ज्ञानो त्तरं पुरुष ज्ञान भ्रमो भवति तत्र 'स्थाणुत्वं नास्तीति, संभ्रमात्मक ज्ञानेनापि प्रमात्मक ज्ञानस्य स्थाणौ निवृत्ति-र्भवति। यथा च घटवद्भूतले घटाभाववत् भ्रमात्मक ज्ञानस्य पश्चादिन्द्रिय सन्निकर्षेण घटवद्भूतलमिति प्रमाजन्य ज्ञानेन भ्रमात्मक ज्ञानस्यापि निवृत्ति र्भवति । यत्र च रज्जौ

---

होती है। और प्रतिविंबाध्यास के उपादान मूलाज्ञान की उक्त ज्ञान से निवृत्ति संभव नहीं। जो उक्त ज्ञान से मूला ज्ञान की निवृत्ति मानी जाय तो मूलाज्ञान के कार्य मुख दर्पणादिक व्यावहारिक पदार्थ भी नष्ट होने चाहियें। इससे मुख दर्पणादिक ज्ञान को विरोधि विषयक होने से अज्ञान निवृत्ति विना भी प्रतिविंबाध्यास की नाशकता है। भाव अभाव का परस्पर विरोध होता है। इससे उनके ज्ञान भी परस्पर विरोधी होते हैं। जहां स्थाणु में स्थाणुत्व ज्ञान से उत्तर पुरुषत्व भ्रम होता है। वहां 'स्थाणुत्वं नास्ति' ऐसे ही विरोधी भ्रमसे पूर्व प्रमाज्ञान की निवृत्ति होती है। घटवाले भूतल में घटाभाव के भ्रमज्ञान से उत्तर घट से इन्द्रिय का संयोग होने पर 'घट वद्भूतलं, ऐसे ही विरोधी प्रमाज्ञानसे पूर्व भ्रम-

पूर्वं सर्प भ्रमः पश्चाद्दंड भ्रमः। तत्रापि भ्रमात्मक ज्ञानेन प्रमात्मक ज्ञानस्य निवृत्तिः । इत्थं कुत्राचित् भ्रमात्मक ज्ञानेन प्रमात्मक ज्ञानस्य निवृत्तिः । कुत्रचिद् प्रमात्मके नापि भ्रमात्मकस्य कुत्रचित भ्रमेणापि भ्रमात्मकस्य। इत्थं च यत्र भ्रमात् भ्रम ज्ञान प्रमा ज्ञानयोर्निवृतिस्तत्राधिष्ठान ज्ञानतयैवेति। एवं मूला विग्रासत्वेपि मुख दर्पणादि ज्ञाने प्रतिविंबाध्यासो ज़ीर्यतु नापि कार्युगपत्य सिद्धिः। मूलाज्ञानस्य विनाश मंतरापि सोपपत्तिः सिद्धेति । समाधिस्तरणिः। विरोधिज्ञानं पूर्व ज्ञान निवर्तक मिति नियमः। नतुचाधिष्ठान यथार्थ ज्ञाना देवा ज्ञान निवृत्ति रिति नियमः। किंतु अधिष्ठान ज्ञानादपि अधिष्ठान यथार्थ ज्ञानादूविना नाज्ञानस्य यथार्थ

---

ज्ञान की निवृत्ति होती है। जहां रज्जुमें सर्प भ्रमसे उत्तर दंड भ्रम होता है। वहां दंड भ्रमसे सर्पभ्रमकी निवृत्ति होती है। इस रीतिसे कहीं भ्रमज्ञानसे प्रमाज्ञान की निवृत्ति, कहीं प्रमाज्ञान से भ्रमज्ञान की निवृत्ति, कहीं भ्रम से भ्रमज्ञान की निवृत्ति होती है। जहां भ्रम से प्रमा की निवृत्ति और भ्रम से भ्रम की निवृत्ति होती है। वहां भ्रम का उपादान अज्ञान के सद्भाव में ही पूर्वज्ञान की निवृत्ति होती है। जहां प्रमाज्ञान से भ्रम की निवृत्ति हो वहां अधिष्ठान का यथार्थ ज्ञान प्रमा होने से अज्ञान सहित भ्रम की निवृत्ति होती है। इस प्रकार से अधिष्ठान ज्ञान विना मूलाज्ञान की निवृत्ति विना भी मुख दर्पणादि ज्ञान से प्रति बिंबाध्यास की निवृत्ति संभव है। विरोधी ज्ञान से पूर्व ज्ञान की निवृत्ति होती है। यह नियम है। और अधिष्ठान के यथार्थ ज्ञान से ही पूर्व भ्रम की निवृत्ति हो, यह नियम नहीं है। परंतु अधिष्ठान के यथार्थ ज्ञान विना अज्ञान की निवृत्ति होती नहीं। इससे अज्ञान की निवृत्ति केवल

निवृत्ति रितीष्टा। अतो ऽज्ञानस्य निवृत्तिः केवलाधिष्ठान विशेषे प्रमातो भवति। इति नियमात्। इत्थं मूलाज्ञान सत्वेपि विंव प्रतिविंव वाधे न दोषः। विवरणकार नये। मुखे प्रतिविंवत्वं दर्पणस्थत्वं प्रत्यङ्मुखत्वं च नास्तीति विरोधि ज्ञानम्। विद्यारण्य नये। 'दर्पणे मुखं नास्ति प्रत्यङ्मुखत्वं च नास्ति' एतद्द्वयं तत्प्रकारका ध्यासस्य विरोधि। तच्च बिंवोपाधि प्रतिवंधक रहित काले मूलाज्ञाना निवृत्तावपि मुखदर्पणादिज्ञानादुक्ता ज्ञाननिवृत्ति संभवः। सर्वज्ञ पंच पादिका कारस्य वचनेन विरोधः संपद्येत। मूलाज्ञान वादिनः। इति कश्चना शंकते। तथाहि। उपादान नाशात् कार्य नाशो भवतीति नियमात्। इति पंच पादिका-

---

अधिष्ठान की विशेष प्रमा से होती है। यह नियम है। विवरण कारके मत में 'मुखे प्रतिविंवत्वं दर्पणस्थत्वं प्रत्यङ् मुखत्वं' ऐसा अध्यास होता है। इसका विरोधी "मुखे प्रतिविंवत्वादिकं नास्ति" ऐसा ज्ञान है। और विद्यारण्य स्वामी के मत में "दर्पणे मुखं" ऐसा अध्यास होता है। "दर्पणे मुखंनास्ति" ऐसा ज्ञान का विरोधी है। नैयायिकों के मत में भी भाव अभाव का परस्पर विरोध मानकर उनके ज्ञान का भी विषय विरोध से विरोध माना है। इस प्रकार से मूलाज्ञान को प्रतिविंवाध्यास की उपादानता माने तो विम्ब उपाधि के सन्निधान रूप प्रतिवंधक रहित काल में मुख दर्पणादिक ज्ञान से अज्ञान निवृत्ति विना भी उक्त अध्यासकी निवृत्ति संभव है। (उक्त पक्षमें पद्म पादाचार्य कृत पंचपादिका की रीति से ज्ञान को अध्यास की हेतुता के वादी की शंका) इस पक्ष में यह शंका है। शारीरिक भाष्य की टीका पञ्चपादिका पद्म पादाचार्य

कारस्य वचनम् । रज्जु शुक्ति ज्ञानात् सर्परजतादिकाज्ञान निवृत्तिः । अज्ञान निवृत्तौ सत्यां तत्तदध्यास निवृत्तिः । रज्जु शुक्त्यादिज्ञानं साक्षात्कारणं चेत् । सर्पाध्यासस्य भावकार्यत्वा भावात् उपादान ज्ञाना द्भाव कार्य नाशो भवतीति नियम भंगापत्तेः । ननु अज्ञान मपि भावपदार्थोंधकारवदिति । उक्त शंकासौस्थ्य मनिवार्यं भवन्मयेपि इति चेन्न । अज्ञानस्यानादित्वात् भावकार्यमिति वक्तु मशक्य-त्वात् । यद्यपि घट ध्वंसस्य निवृत्ति वेंदांत नयेपि भवति । तथापि । ध्वंसस्य चोपादाना भावे हि ध्वंसोपि नभावः । इति । नाज्ञाननिवृत्तिमंतरा साक्षादुपादान ज्ञान मध्यास-

---

ने की है । उसको भाष्यकार के वचन से सर्वज्ञता हुई है । उस सर्वज्ञ वचन पंचपादिका में यह लिखा है, जहां सर्प रजतादिक भ्रम हो, वहां रज्जु शुक्ति के ज्ञान से सर्प रजतादिकों के उपादान अज्ञान की निवृत्ति होती है । और अज्ञान की निवृत्ति से सर्प रजतादिक अध्यास की निवृत्ति होती है । रज्जु शुक्ति आदिकों के ज्ञान को सर्प रजतादिकों की निवृत्ति में साक्षात्कारण माने तो उपादान के नाश से भाव कार्य का नाश होता है । इस नियम की हानि होगी । और अधिष्ठान ज्ञान से अज्ञान का नाश होता है। अज्ञान नाश से अध्यास का नाश होता है । इस रीति से माने तो उक्त नियम का व्यभिचार नहीं होता है । यद्यपि अंधकार की तरह अज्ञान भी भावरूप है । तथापि अज्ञान अनादि होने से कार्य नहीं है । इस से अज्ञान की निवृत्ति तो अधिष्ठान ज्ञान से भी संभव है । परन्तु भाव कार्य सर्पादिक अध्यास की निवृत्ति उपादान के नाश विना नहीं होती । घटध्वंस की निवृत्ति भी

निवृत्तेः कारणम् । इति पंचपादिकाकाराशयः । अतो मूलाज्ञान वादिनो हि प्रतिबिंबा ध्यासे पंचपादिकाकार वचनेन विरोधो भवति । ममतु मुखावच्छिन्नचेतन स्थाज्ञान धर्माध्यासे दर्पणावच्छिन्न चेतनस्था ज्ञान धर्मिणो वाध्यासे उभयत्रापि अज्ञान निवृत्तौ अध्यास निवृत्तिः । इति सर्वं सुस्थं भवति । इति चेन्न । तूला ज्ञान वादिनोपि यत्र

---

वेदान्त मतमें होती है। और अभाव पदार्थ का उपादान कारण नहीं होता है। इससे उपादान के नाश विना भी घटध्वंस रूप कार्य का नाश होता है। परन्तु घटध्वंस भाव नहीं है। इससे उपादान नाश को भाव कार्य के नाश में नियत हेतुता के संरक्षण को पंचपादिका में अज्ञान निवृत्ति द्वारा अधिष्ठान ज्ञान को अध्यास निवृत्ति की साक्षात् हेतुता का निषेध किया है। और मूलाज्ञान को प्रतिबिंबाध्यास की उपादानता मानै तो उक्त रीति से अज्ञान निवृत्ति के विना ही प्रतिबिंबाध्यास की निवृत्ति माननी होगी। इससे पंचपादिका वचन से विरोध होगा। अवस्था ज्ञानको उक्त अध्यासकी उपादानता मानै तो, विरोध नहीं कहते। अवस्था ज्ञान को उक्त अध्यास की उपादानता कहैं तो उस के मत में विवरणकार की रीति से मुखावच्छिन्न चेतनस्थ अज्ञान को धर्माध्यास की उपादानता सिद्ध होती है। विद्यारण्य स्वामी की रीति से दर्पणावच्छिन्न चेतनस्थ अज्ञान को धर्मी अध्यास की हेतुता सिद्ध होती है। और प्रतिबंधक रहित काल में मुखज्ञान से वा दर्पणज्ञान से उन अज्ञानों की क्रम से निवृत्ति होती है। इससे अवस्थाज्ञान को प्रतिबिम्बाध्यास की उपादानता मानना पञ्चपादिका वचन के अनुकूल है। और मूलाज्ञान को उक्त अध्यास की उपादानता कहना पञ्चपादिका वचन के विरुद्ध है। इस रीति से उक्त अध्यासकी हेतुता अवस्थाज्ञान को मानै तो, यह पूर्व पक्ष होता है। (उक्त

यज्ञदत्तस्या ध्यासो देवदत्त मुख दर्शने तत्राधिष्ठानज्ञानादेव तदध्यास निवृत्तिः। पूर्वं दृष्टस्य देवदत्त मुखस्य दर्पणस्य च यज्ञदत्त ज्ञानासेत्वात्। पुनर्मुख दर्पणादीनां दर्शने सति मुख दर्पणाद्याधिष्ठान ज्ञानादेव प्रति बंधक रहित काले ऽवस्था ज्ञान वादिनोऽप्यवश्यं मंतव्यात। यतोहि ज्ञाना न्नाज्ञान मात्र निवृत्तिः। किंतु विशेषांश निवृत्तिः। सर्वांश निवृत्ति श्चेत्। शुक्तिका ज्ञानात सर्प ज्ञान निवृत्ति रप्या पद्येत।

---

शका की अयुक्तता ) परंतु अवस्था ज्ञान को हेतुता मानते हुए भी पंच पादिका वचन से विरोध परिहार नहीं होता है। तथाहि। जहां दर्पण सम्बन्ध रहित देवदत्त मुख का वा देवदत्तमुख वियुक्त दर्पण का यज्ञदत्त को साक्षात्कार हो, और उत्तर क्षण में देवदत्त मुख का दर्पण से संबंध हो, वहां भी प्रतिबिम्बाध्यास होता है। मूलाज्ञानको उपादानता मानै तो मुख दर्पणादि साक्षात्कार से उसकी निवृत्ति नहीं होती। और मुख ज्ञान से मुखावच्छिन्न चेतनस्थ अज्ञान की तथा दर्पण ज्ञान से दर्पणावच्छिन्न चेतनस्थ अज्ञान की निवृत्ति अवश्य होती है। और मुख दर्पण साक्षात्कार के उत्तरकाल में भी मुखदर्पण प्रसन्निधान से तिबिम्बाध्यास होता है। इससे मुख दर्पण साक्षात्कार से अवस्था अज्ञान के आवरण शक्ति विशिष्ट अज्ञानांश का नाश नहीं होने से विशेप रूप से ज्ञानाधिष्ठान में भी अध्यास होता है। वहां दर्पण मुखका परस्पर वियोग होने पर प्रतिबंधकाभाव सहित अधिष्ठान ज्ञानसे अज्ञान निवृत्ति द्वारा अध्यासकी निवृत्ति कहना अवस्था ज्ञानवादी को भी संभव नहीं। किन्तु ज्ञान से साक्षात् अध्यास की निवृत्ति कहना ही वन सकता है। क्यों कि रज्जु ज्ञान से शुक्ति के अज्ञान का नाश नहीं होता है। इससे ज्ञान से अज्ञान मात्र का नाश नहीं होता है, किन्तु समान विषयक अज्ञानका ज्ञानसे नाश होता है। ज्ञानसे

वस्तु तस्तु सूक्ष्म विचारेण पंच पादिकाकार वचनेन अवस्था ज्ञान वादिना मेव विरोधः। ननु मूला ज्ञान वादिनाम्। कथमित्थं च पंच पादिकाकार वचनम्। ज्ञानादज्ञान निवृत्तिः। अज्ञान रूपोपादान निवृत्त्या तत्कार्यनिवृत्तिः। न तूपादान ज्ञानाद्भाव कार्यं निवृत्तिरिति नियमः। यदि पंचपादिका कारस्य भवदुक्त नियमश्चेत्। आग्रह वशाद्भवन्ये। तदा दोषडाकिनी न मुंचति भवतां पृष्ठम्। तथाहि। पश्य पश्य द्व्यणुकादीना मणवोहि सर्वे नये उपादानानि।

---

जिसका प्रकाश हो, वह ज्ञानका विषय कहाता है। अज्ञान से आवृत हो, वह अज्ञान का विषय कहाता है। यज्ञदत्त को अध्यास से पूर्वकाल में हुए मुख दर्पण के साक्षात्कार से आवरण के नाश होने से अज्ञानकृत आवरण रूप अज्ञान के विषय का मुख दर्पण में अभाव है। इससे ज्ञान अज्ञान के विरोध का संपादक समान विषयत्व के भंग से उक्त स्थल में अज्ञान निवृत्ति बिना अध्यास मात्र की निवृत्ति अवस्था ज्ञानवादी को भी माननी होती है। इस रीति से अवस्था ज्ञान को उक्त अध्यास की उपादानता मानने से भी पन्च पादिका वचन से विरोध परिहार नहीं होता। (तूला ज्ञान को उक्त अध्यास की हेतुता मानै तो पन्च पादिका वचन से विरोध और मूलाज्ञान को हेतुता मानै तो अविरोध) और सूक्ष्म विचार करें तौ अवस्था ज्ञान को उक्त अध्यास की हेतुता मानै तो पंचपादिका वचन से विरोध है। मूलाज्ञान को हेतुता मानै तो विरोध नहीं। तथाहि। ज्ञान से केवल अज्ञान की निवृत्ति होनी है, और अज्ञान रूप उपादान की निवृत्ति से अज्ञान की निवृत्ति होनी है। इस रीति से पंच पादिका का वचन है। उसका यह अभिप्राय नहीं, कि भाव कार्यके नाशमें

तेषां द्व्यणुकादीनां भवन्नये नाशा संभवः स्यात् । अण्वादीनां नित्यत्वात् । अपरञ्च रज्जौ सर्पे भ्रमे पुन र्दंड-भ्रमस्योत्पत्त्यसंभवात् । भ्रमेणापि सर्प ज्ञानस्य निवृत्त्य संभव आपद्येत । मनस ईश्वर ज्ञानस्य च तथैवा काशस्य च अणूनां च एतेषां नित्यानां सर्वेषां पदार्थाना मुपादान कारण-भूतानां नाशासंभवात् । तत्कार्याणां सर्वेषां पदार्थानां नाशासंभवा च्च । संसारनित्यता दोषः पुनरुज्जृम्भेत । सर्वस्य कार्य पदार्थस्यानित्यता प्रत्यक्ष सिद्धा । अतश्च सर्वलोक प्रत्यक्षेणापि विरोधः प्रसजेत् । अतश्च न सर्वत

---

उपादान का नाश नियत हेतु होने से ज्ञान से अध्यास निवृत्ति संभव नहीं । क्योंकि उपादान के नाश विना भाव कार्य का नाश नहीं हो तौ भाव कार्य नाशका में उपादान का नाश नियत हेतु हो । और भाव कार्य द्व्यणुक है, उसके उपादान परमाणु हैं । उनकी नित्यता होने से नाश संभव नहीं । इससे परमाणु संयोग के नाशसे द्व्यणुक का नाश होता है । वहां भाव कार्य के नाश में उपादान नाश की हेतुता नियम के संरक्षण अभिप्राय से पंच पादिका की उक्ति नहीं है । और केवल आग्रह से पंच पादिका वचन का उक्त नियम संरक्षण में अभिप्राय कहें तो दंड भ्रमांश सर्पा ध्यास की निवृत्ति नहीं होवेगी । और नैयायिक मत में भी द्व्यणुक भिन्न द्रव्य के नाश में उपादान के नाश की हेतुता मानी है । सकल भाव कार्य के नाश में उपादान नाश को हेतु कहें तो । परमाणु और मन नित्य है । उनके नाश के असंभव में उनकी क्रिया का नाश नहीं होगा । ऐसे ही नित्य आत्मा के ज्ञानादि गुणका और नित्य आकाश के शब्दादि गुण का नाश नहीं होगा । इससे भाव कार्य

